श्रीधर बाबू उठने को हुए। साधु ने एक 'माई' को सम्बोधित करते हुए कहा
—देखा माई! कलयुग में सब भ्रष्ट हो जाएगा। तुलसी बाबा ने कहा नहीं है? लड़के की हिम्मत देख रही हो? जरा कमण्डल थमाना माई!
और माई ने क्षिप्रा के जल में कमर तक प्रविष्ट होकर कमण्डल साधु को थमाया। कनफटा लँगोटी बाँधने के पूर्व एक बार फिर सफाई करते हुए बोला
—सौदा घर से फरार लगता है। चाहूँ तो अभी पुलिस को खबर कर बच्चू की सारी हेकड़ी निकाल दूँ। साधु का अपमान करता है। माई! तुम साधु की सेवा करोगी?
—भला साधु महाराज की सेवा नहीं करेंगे तो किसकी करेंगे?
—बम शंकर!! दिला दे सेर भर पूड़ी और आधा सेर रबड़ी साधु को।
और साधु ने सामने से लटकायी हुई लंगोटी लाकर घाट पर बड़े सार्वजनिक रूप से 'माइयों' से धर्म चर्चा करते हुए बदली। श्रीधर बाबू दूसरे घाट की तलाश में सीढ़ियाँ चढ़ गये। अंग-अंग में काफी थकान लग रही थी। नहा-धोकर जीवन में पहली बार हलवाई के यहाँ से पूड़ियाँ लेकर जिस समय खायीं नींद सताने लगी। वे घाट की ओर फिर निकल आये। एक छत्री में धूप भरी हुई थी। थैले से धोती निकाल कर बिछायी और लेट गये। गरम-छनी धूप में तुरन्त ही नींद आ गयी।

तीसरे पहर और शाम को चक्कर काटते-काटते वे पूरी तरह थक गये। कुछ समझ में नहीं आ रहा था कि क्या किया जाए या क्या किया जा सकता है? इस समय रात के दस बज रहे थे और वे रेलवे स्टेशन के पास के म्युनीसीपल पार्क में बैठे हुए सोच रहे थे कि क्या करें और कहाँ जाएँ? ठण्ड बढ़ गयी थी। पार्क की दूब खूब गहरी ठंडी हो चली थी। अभी दो घण्टे पूर्व तक पार्क में थोड़ी चहल-पहल थी लेकिन इस समय नितान्त निर्जन। पश्चिम के कोने में था लता-मण्डप था उसकी मेहराब पर धानमुहीं की लता इस समय की मन्द हवा में हल्की हिल रही थी। पार्क के बीच में बनी किसी देवता की मूर्ति वैसे तो अंधकार-आलोक में आभासित थी लेकिन जब कभी मोटर या लारी गुजरती वह मूर्ति दिपा जाती। रेलिंगों की मायवी छायाएँ दूबों पर लिप जातीं। क्यारियों में जाड़े के फूल नाच उठते। यह सब एक क्षण भर में ही हो जाता और फिर

सब उजाड़ अँधेरे में डूब जाते तांगों-घोड़ों की आवाजें मर जातीं। सड़क पार देवास गेट की हलवाइयों दूधवालों की देर रात तक खुली रहने वाली दूकानों से जोर-जोर की गड़मड़ आवाजें आ रही थीं। उनके कस्बे तक जाने वाली छोटी रेलवे लाइन की पटरियाँ सड़क को काटती बिछी थीं। तभी पुलिस वाले ने उन्हें सहमा देखा और वह उनकी ओर बढ़ा।

—क्यों क्या बात है? यहाँ क्यों बैठे हो?

—कुछ नहीं ऐसे ही।

—दस बजे के बाद पार्क में नहीं बैठ सकते। जाओ घर जाओ।

—मैं परदेसी हूँ।

—तो फिर जाओ किसी धर्मशाला में।

—यहाँ के बारे में कुछ नहीं जानता।

—भागो यहाँ से। खोजो कोई सराय-वराय।

और पुलिस वाला यह कहता हुआ क्षता-भवन की तरफ बढ़ गया। उसका इस तरह बोलना बड़ा अजीब लगा लेकिन वे क्या कर सकते थे? और वे रेलवे स्टेशन की तरफ बढ़े। दिन भर काफी भटके थे इसलिए इस समय एक पैर चलना भी भारी हो रहा था। सड़कें एकदम ही सूनी सपाट हो गयी थीं। घरों की खिड़कियाँ तक बन्द थीं। स्टेशन के अहाते में कहीं-कहीं अलाव जलाये दो-दो चार-चार कुली मुँह बनाये आग ताप रहे थे। थर्ड क्लास वेटिंग-हाल में तिल धरने की जगह नहीं थी। यात्रियों के कारण इधर से उधर निकल पाना कठिन था। कपड़ों और देहों की इतनी अधिक दुर्गन्ध उठ रही थी कि नाक फटी जा रही थी। लोग ठुसरे पड़े थे। इस घुटे वातावरण से ज्यादा अच्छा था कि खुले प्लेटफार्म पर किसी बैंच पर जाकर ही कम्बल बिछाया जाए और सम्भव हो तो सोने की चेष्टा की जाए। कोई गाड़ी नहीं आने वाली थी इसलिए न पूड़ीवाले न मिठाई वाले न पान-बीड़ी वाले कोई नहीं थे। आउटर-सिग्नल पार टिन की छत वाले शहर में उघड़ा प्लेटफार्म तेज ठंडी हवाओं में काफी सिहरा गया था। गिनती की तीन बैंचें थीं। एकाध पर कम्बल से ढँका कोई लेटा हुआ था और लगता था काफी गहरी नींद में था जिसके तेज खुर्राटे भरने की आवाज आ रही थी। ठंडी बैंच पर वे एक दोहर ओढ़ कर पीठ टिका कर सुस्ताने लगे लेकिन ठण्ड इतनी थी कि वे ठिठुरे जा रहे थे। खाली प्लेटफार्म वीरान आउटर-सिग्नल और दूर के आकाशों में टँगी सिगनल की लाल-हरी बत्तियाँ तक ठंडी हवा में तथा हल्के कुहरे में अजीब रहस्यमय लग रही थीं। सी-सूँ करता हुआ एकाध इंजिन डिब्बों को इधर-उधर करने में लगा हुआ था।

मित्रों का आपस में कभी-कभी समाज के साथ टकराना अजीब तरह से साफ वातावरण कैसा बनाता था। वे यह भी भूल गये कि कब तक इस तरह के अपरिचित निर्जन वातावरण एकदम व्यापार के वे अंग नहीं थे। कभी इतने छोटे नगण्य व्यक्ति भी नहीं थे। इस इतने बड़े शहर से उनका कभी कोई सम्बन्ध नहीं था। ठंडी हवा में वैसे सोचना भी पथरा गया था। ऐसे में हमारा सोचना स्थिति सब छायाहीन हो जाते हैं। पूर्वापर सम्बन्ध सन्दर्भ सब मिट जाते हैं। न हम देखते हैं न सोचते हैं, बस केवल देखते हैं, सोचते हैं। यह भी अपना नहीं जैसे किसी दूसरे का हो। जिसमें हम कहीं नहीं हैं। एक इन्द्रियगत स्वीकृति होती है जिसे हमसे पूछे बिना ही स्वीकार लिया गया है। हमें इसकी कुछ भी चेतना नहीं है। ऐसी अवस्थित स्वप्नाविष्टता व्यक्ति को मामूली बना देती है। हल्की भूख पेट में कहीं कुरेदी पड़ रही थी और आँखों में कँकरी चलने लगी थी। देह ने कपड़ों को गरमा लिया था लेकिन बढ़ाये अंगों को कपड़े नहीं गरमा पा रहे थे। करवट से उकड़ूँ हो कर दोहर का सिर पर भी ओढ़ लिया और घुटनों में मुँह छुपा लिया ताकि कुछ झपक हो सके।

पता नहीं इस तरह अर्धनिद्रित से वे कब तक सोते रहे लेकिन पिछली रात में किसी सवारी-गाड़ी के कारण से हड़बड़ा कर उठ गये। नींद नहीं आ पायी थी इसलिए मन में दिमाग में अजीब बोझ सा था। देखते-देखते सारी गाड़ी खाली हो गयी। तभी यह ख्याल आया कि कस्बा छोड़ने के बाद से वे इसी प्रकार से घूम रहे हैं। और नहीं जानते कि कब तक घूमना होगा। इस विचार ने ही उन्हें चौंका दिया।

वे क्यों घर छोड़कर आ गये? घर पे क्या हुआ होगा? माता-पिता ने क्या सोचा होगा? जरूर ही किसी को भेजा होगा और वह भेजा जाने वाला व्यक्ति और कोई नहीं हो सकता—केवल नारायण बाबू। और नारायण बाबू का नाम आते ही उन्होंने चौंक कर अपने चारों ओर देखा कि निश्चय ही वे आज उज्जैन में हैं और उन्हें खोजने में व्यस्त हैं। सम्भव है उन्होंने थर्ड क्लास वेटिंग हाल में पार्क में घाटों पर सभी जगह खोजा होगा। अवश्य ही नारायण बाबू कल सूर्यास्त के पहले-पहल उन्हें खोज निकालेंगे। और फिर उसके बाद

कोई गति नहीं। नारायण बाबू के सामने वे क्या मुँह लेकर खड़े हो सकते हैं। और वे बिना छिपाये जा नहीं सकते।

श्रीधर बाबू को लगा कि यदि वे भिनसार के पहले ही उज्जैन नहीं छोड़ देते तो वे किसी भी तरह नारायण बाबू की पकड़ से बच नहीं सकेंगे।

वे उठे और ट्रेन के एक डिब्बे में घुसने लगे। एक रेल कर्मचारी जो धोने पोंछने के लिए आया हुआ था बोला

—अरे बाबू, अभी तो गाड़ी जाने में दो घंटे की देरी है। डिब्बा झाड़-पोंछ लेने दो तब बैठना।

वे भला उसे क्या बताते कि अगर वे डिब्बे में जाकर नहीं छुप जाते तो जो उन्हें खोज रहा है वह अवश्य ही खोज लेगा।

और उन्होंने ऊपर की सीट पर चोहर ओढ़ कर नींद लेते हुए इन्दौर की यात्रा की। जब टिकिट चेकर ने जगाया तब वे जागे। एक बार सशंक होकर डिब्बे में चारों ओर झाँका। कोई परिचित नहीं था। डिब्बे में खूब सारा दिन भर आया था। जुर्माना देकर टिकट बनवाया और एक खिड़की के पास बैठ कर उन्होंने बाहर झाँका। जाड़ों की खूब उजली-उजली सी धूप बिखरी पड़ी थी। उनके जड़ाये अंगों को बड़ा सुख मिल रहा था। तभी एक छोटा स्टेशन आया। उन्होंने चाय वाले को बुलाकर चाय पी। जीवन में पहली बार इस प्रकार बिल्कुल ही अनऔपचारिक ढंग से चाय पीना इतना अच्छा लगा कि वे स्वयं के लिए ही एकदम अपरिचित हो उठे।

जिस समय वे इन्दौर पहुँचे सवेरे के दस बज रहे थे। और वे अपने घर से करीब अस्सी मील दूर थे। जब वे 'नंदिया' सराय पहुँचे रात की भूख पेट में ऐंठ रही थी। उन्होंने बिल्कुल उसी ढंग से पूड़ियाँ लेकर खायी जिस प्रकार चाय पी थी। खाकर वे 'नंदिया' वाले कमरे में जाकर लेट गये। खिड़की की राह तीसरे पहर की धूप ओढ़े हुए श्रीधर बाबू पर पत्नी की भाँति झुकी हुई गरमाती रही। बार बार वे उठने की चेष्टा करते लेकिन अजीब तृष्णा थी कि नींद टूट ही नहीं पा

रही थी। तभी अजीब गान-चिल्लाने की आवाज से उनकी नींद टूटी। वे आँख मलकर उठ बैठे और द्वार की टोह लेने लगे। कदाचित सड़क पर कुछ लोग गाते जा रहे थे और बीच-बीच में कोई जयकार गूँज उठता था। खिड़की से झाँक कर उन्होंने देखा कि एक छोटा सा जुलूस कुछ गाता आ रहा है। वे कुछ समझ नहीं पा रहे थे कि यह कैसा जुलूस है। आज तक उन्होंने एकाध बार किसी धार्मिक जुलूस का ही देखा था लेकिन यह तो वैसा नहीं था। तब ?? और जिज्ञासा में खिंचे हुए वे नीचे सराय के मुख्य दरवाजे के पास आये जहाँ दर्शकों की खासी भीड़ लगी हुई थी। जुलूस वाले भी वहीं रुक कर गा रहे थे। वे क्या गा रहे थे श्रीधर बाबू न इसे समझ सके और न जयकार ही। तभी भीड़ में किसी ने किसी को बताया

—सुराजी हैं ये लोग।

—सुराजी क्या ?

—ये लोग अंग्रेजों से सुराज माँगते हैं। पिछले एक महीने से ये लोग 'विक्टोरिया पार्क' में जमा करते हैं, गाने गाते हैं भाषण होते हैं।

—लेकिन अपने यहाँ तो अंग्रेज का राज नहीं है।

—अरे तो पूरे देश पर तो है न ? और ये राजा-महाराजा तो इन्हीं अंग्रेजों के ही तो कहने पर चलते हैं।

यह वाक्य कहने वाला अपेक्षाकृत कोई नवयुवक था। जिसे घूर कर सराय के दरबान और मैनेजर ने ऐसे देखा कि अगर यह सराय में ठहरा होता तो अभी सामान फिकवा दिया जाता।

श्रीधर बाबू अनायास ही जुलूस के साथ हो लिये। जिस राष्ट्रीयता स्वराज्य क्रान्ति के बारे में उन्होंने अपने कस्बे के पुस्तकालय की एकाध पुस्तकों में पढ़ा था उससे इस जुलूस का सम्बन्ध जोड़ते उन्हें देर न लगी। जुलूस जिस तरफ से जा रहा था उधर के सारे के सारे लोग कामकाज छोड़ देखने के लिए खड़े हो जाते। रेलवे स्टेशन के सामने से होता हुआ जुलूस 'रीगल' थियेटर के चौराहे पर ठहर गया। गाये जाने वाले गीत की पंक्तियाँ अब वे ठीक से समझ पा रहे थे।

—विजयी विश्व तिरंगा प्यारा
 झण्डा ऊँचा रहे हमारा।

और उसके बाद 'वन्दे, मातरम' की जयकार।

रास्ते का सारा ट्रैफिक थियेटर के बाहर खड़े लोग जुलूस के चारों ओर जमा थे।

कोई गति नहीं। नारायण बाबू के सामने वे क्या मुँह लेकर खड़े हो सकते हैं। और वे बिना दिखाये जा नहीं सकते।

श्रीधर बाबू को लगा कि यदि वे भिनसार के पहले ही उज्जैन नहीं छोड़ देते तो वे किसी भी तरह नारायण बाबू की खोज से बच नहीं सकेंगे।

वे उठे और ट्रेन के एक डिब्बे में घुसने लगे। एक रेल कर्मचारी जो कोने पोंछने के लिए आया हुआ था बोला

—अरे बाबू अभी तो गाड़ी जाने में दो घंटे की देरी है। डिब्बा धो-पोंछ लेने दो तब बैठना।

वे भला उसे क्या बताते कि अगर वे डिब्बे में जाकर नहीं छुप जाते तो जो उन्हें खोज रहा है वह अवश्य ही खोज लेगा।

और उन्होंने ऊपर की सीट पर दोहर ओढ़ कर नींद लेते हुए इन्दौर की यात्रा की। जब टिकिट चेकर ने जगाया तब वे जागे। एक बार सशंक होकर डिब्बे में यहाँ से झाँका। कोई परिचित नहीं था। डिब्बे में धूप सारा दिन भर आया था। जुर्माना देकर टिकट बनवाया और एक खिड़की के पास बैठ कर उन्होंने बाहर झाँका। जाड़ों की खूब ऊनी-ऊनी सी धूप बिखरी पड़ी थी। उनके थकाये अंगों को बड़ा सुख मिल रहा था। तभी एक छोटा स्टेशन आया। उन्होंने चाय वाले को बुलाकर चाय पी। जीवन में पहली बार इस प्रकार बिल्कुल ही अनभ्यस्त ढंग से चाय पीना इतना अच्छा लगा कि वे स्वयं के लिए ही एकदम अपरिचित हो उठे।

जिस समय वे इन्दौर पहुँचे सवेरे के दस बज रहे थे। और वे अपने घर से करीब अस्सी मील दूर थे। जब वे 'नसिया' सराय पहुँचे रात की भूख पेट में ऐंठ रही थी। उन्होंने बिल्कुल उसी ढंग से पूड़ियाँ लेकर खायीं जिस प्रकार चाय पी थी। खाकर वे 'नसिया' वाले कमरे में जाकर लेट गये। खिड़की की राह तीसरे पहर की धूप सोते हुए श्रीधर बाबू पर पत्नी की भाँति झुकी हुई मुस्काती रही। बार बार वे उठने की चेष्टा करते लेकिन अजीब तृष्णा थी कि नींद टूट ही नहीं पा

रही थी। तभी अजीब गान-चिल्लाने की आवाज से उनकी नींद टूटी। वे आँख मलकर उठ बैठे और बाहर की टोह लेने लगे। कदाचित सड़क पर कुछ लोग गाते जा रहे थे और बीच-बीच में कोई जयकार गूँज उठता था। खिड़की से झाँक कर उन्होंने देखा कि एक छोटा सा जुलूस कुछ गाता जा रहा है। वे कुछ समझ नहीं पा रहे थे कि यह कैसा जुलूस है। आज तक उन्होंने एकाध बार किसी धार्मिक जुलूस को ही देखा था लेकिन यह तो वैसा नहीं था। तब ?? और जिज्ञासा में लिपटे हुए वे नीचे सराय के मुख्य दरवाजे के पास आये जहाँ दर्शकों की खासी भीड़ लगी हुई थी। जुलूस वाले भी वहाँ रुक कर गा रहे थे। वे क्या गा रहे थे श्रीधर बाबू न इसे समझ सके और न जयकार ही। तभी भीड़ में किसी ने किसी को बताया

—सुराजी हैं ये लोग।

—सुराजी क्या ?

—ये लोग अंग्रेजों से सुराज माँगते हैं। पिछले एक महीने से ये लोग 'मिन्टो पार्क' में सभा करते हैं, गाने गाते हैं भाषण होते हैं।

—लेकिन अपने यहाँ तो अंग्रेज का राज नहीं है।

—अरे तो पूरे देश पर तो है न ? और ये राजा-महाराजा तो इन्हीं अंग्रेजों के ही तो कहने पर चलते हैं।

यह वाक्य कहने वाला अपेक्षाकृत कोई नवयुवक था। जिसे घूर कर सराय के दरबान और मैनेजर ने ऐसे देखा कि अगर यह सराय में ठहरा होता तो अभी सामान फिंकवा दिया जाता।

श्रीधर बाबू अनायास ही जुलूस के साथ हो लिये। जिस राष्ट्रीयता स्वराज्य आदि के बारे में उन्होंने अपने कस्बे के पुस्तकालय की एकाध पुस्तकों में पढ़ा था उससे इस जुलूस का सम्बन्ध जोड़ते उन्हें देर न लगी। जुलूस जिस तरफ से जा रहा था उधर के सारे के सारे लोग काम-धंधा छोड़ देखने के लिए खड़े हो जाते। रेलवे स्टेशन के सामने से होता हुआ जुलूस 'रीगल थियेटर के चौराहे पर ठहर गया। गाये जाने वाले गीत की पंक्तियाँ अब वे ठीक से समझ पा रहे थे।

—विजयी विश्व तिरंगा प्यारा
झण्डा ऊँचा रहे हमारा।

और उसके बाद 'वन्दे मातरम्' की जयकार।

रास्ते का सारा ट्रैफिक थियेटर के बाहर खड़े लोग जुलूस के चारों ओर जमा थे।

तभी किसी ने लोगों को सम्बोधित करते हुए कहा कि आप लोगों को 'बिस्को-पार्क' की सभा में चल कर आजादी की बात को सुनना और समझना चाहिए। जुलूस गाता हुआ बिस्कोपार्क की तरफ बढ़ गया।

जाड़े की शाम होती ही कितनी है। 'बिस्को-पार्क' के बड़े से उद्यान में फूलों की सुषमा बिखरी पड़ी थी। इक्के-दुक्के प्रेमी युगल पार्क की बेंचों पर बैठे हुए बड़े अच्छे लग रहे थे। पार्क के पश्चिमी भाग में एक बड़ा सा फौवारा चल रहा था। उसी के पास यूकेलिप्टिस के पेड़ों की कतार जहाँ जाकर जुलूस सभा में परिवर्तित हो गया। संख्या अधिक नहीं थी। पेड़ों की कतार के पास एक बेंच पर चमके वाला एक युवक खड़ा हो गया और वह बोलने लगा। श्रीधर बाबू के लिए यह सब बिल्कुल ही नया अनुभव था। परसों तक वे जो कुछ थे जहाँ थे वहाँ से आज का यह सब कितना भिन्न था। जनता स्वराज्य के बारे में बता रहा था। किसी लोकमान्य तिलक का एक वाक्य उसने पुकारा और उपस्थित जनता ने उसे दुहराया

—स्वतंत्रता हमारा जन्म सिद्ध अधिकार है!!

अनायास ही श्रीधर बाबू के भी मुँह से वाक्य दुहरा उठा। वे सचेत हुए। वक्ता कह रहा था कि आज देश को ऐसे लोगों की आवश्यकता है जो अपना तन-मन-धन तीनों देश के लिए होम कर सकें।

"भारत माता की जय!!" के तीन जयकारों के साथ सभा विसर्जित हुई।

अँधेरा घिर ही आया था। हवा ठंडी और तेज होने लगी थी। पार्क की पीली पीली बत्तियाँ हिलते गाछों में लुकती-छुपती चल रहीं थीं। अधिकांश जा चुके थे। वे फिर एकान्त हो उठे। ऐसे कैसे चलेगा? और कितने दिनों तक चलेगा? फिर किस प्रयोजन के लिए? नौकरी की जाए। लेकिन सिवाय अध्यापकी के उन्हें तो कुछ भी दूसरा काम आता नहीं है। घर छोड़कर क्या उन्होंने अच्छा नहीं किया?—और वे विह्वल हो उठे—घर, नाम के साथ ही एक पूरा इतिहास वैसे ही बज उठा जैसे किसी शिवालय मन्दिर के अनेक घण्टे क्रमशः बजने

लग जाएँ। इन्दु, सरो गुणवन्ती सुशीला दयाव्रत पिता माता स्कूल मानपत्र त्यागपत्र दुर्गापूजा में बाल खाते पेमन बाबू की पत्नी नारायण बाबू इन्दु दीदी की ट्रेन वाली पुष्पमाला सम्पादित किया कहूरती घाम में ठहरा नदी तालाब की छतरी—सब और भी जाने क्या-क्या उन्हें अनेक फेर तक घेरे रहे। चेत आने पर देखा कि पार्क की दूब तक भीगी एकान्त लग रही थी। जब वे पार्क से बाहर आये 'रीगल' थिएटर के पिछले हिस्से में एक बल्ब की रोशनी में बरामदे में पुराने बड़े-बड़े पोस्टर, मैले-फटे पड़े थे। थिएटर की बिल्डिंग से चीखने-चिल्लाने की आवाज आ रही थी। हाल के सामने एक-दो कारें भी खड़ी चमक रही थीं। चौराहे की चारों सड़कें एकदम चुप-मौन दूर-दूर तक आलोकित बिछी थीं। बल्ब की रोशनी में कभी आगे कभी पीछे अपनी छाया लिए वे संगम की तरफ बढ़े।

दूसरे दिन सवेरे नहा-धोकर पूछताछ करने पर मालूम किया कि इन सुराजियों का नेता कौन है। श्री पुस्तके साहब एक वकील हैं और वे ही नेता हैं। पूछते पाछते श्रीधर बाबू पुस्तके साहब के घर जूती-तत्वीर पहुँचे। एक ऊँचे टीले पर ऊँची कुर्सी पर पुराने ढंग का पेशवाई दुमंजिला मकान था। लकड़ी का एक बड़ा सा ओसारा था जिस पर लकड़ी की ही रेलिंगें भी थीं। मकान की बाहरी दालान में एक बड़ी सी लाल जाजम बिछी थी जिस पर एक गद्दा और गाव तकिया पड़ा था। एक कोने में कुर्सी-मेज थी। एक साधारण गद्दी-तकिया भी लगा था। एक पेशकार तथा कुछ मुवक्किल बैठे बातें कर रहे थे। लकड़ी की रेलिंगों वाला बारामदा था। श्रीधर बाबू ने उस पेशकार से पूछा

—क्या पुस्तके साहब घर पर हैं ?

—हैं तो लेकिन इस वक्त कोर्ट जाने वाले हैं। वहीं मिलेंगे।

और वह पेशकार फिर मुवक्किलों से बातें करने लग गया।

—थोड़ा सा उनसे काम था।

पूरा साहस बटोर कर श्रीधर बाबू अन्दर जाकर पेशकार से बोले।

—कौन सा मुकदमा है आपका ?
—मेरा कोई मुकदमा नहीं है।
—तब आप क्या चाहते हैं ?
—जो जो सुराजियों का काम करते हैं न ? उसी बारे में कुछ काम था।
और पेशकार ने चश्मे के पीछे से एक बार ऊपर से नीचे और दुबारा नीचे से ऊपर घूरा और कुछ कहने ही जा रहा था कि चिक पड़े भिरे वाले दरवाजे से एक मँझोले कद का गेहुँए वर्ण का व्यक्ति प्रविष्ट हुआ। धोती लम्बा कोट [illegible] और पूनाशाही पगड़ी तथा गले में आँट देकर लम्बा गिरा दुपट्टा—यह वेशभूषा थी पुस्तके साहब की।
—हे कोण आहे माधवराव ?
पेशकार ने खड़े होकर मराठी में बताया कि ये आपसे मिलने आये हैं। पुस्तके साहब ने विनम्र ढंग से पूछा
—कहिए, क्या काम है ?
—जो   देश की आजादी के लिए आप लोग जो काम कर रहे हैं न उसमें मैं भी हिस्सा लेना चाहता हूँ।
—ठीक है बड़ी अच्छी बात है।—क्या आप इन्दौर ही के रहने वाले हैं ?
—जी नहीं, उज्जैन के पास का।
—ठीक है आप प्रजामंडल के दफ्तर चले जाइए और विमल बाबू से मिल लीजिए।
—माधवराव ! कळाले का ?
—हो साहेब !
और पुस्तके साहब के पीछे-पीछे पेशकार और मुवक्किल जुलूस बनाकर जीना उतरने लगे। नीचे उनकी बग्घी खड़ी थी। श्रीधर बाबू की समझ में नहीं आया कि अब क्या किया जाए।

जिस समय वे प्रजामण्डल के कार्यालय पहुँचे ताला लटका हुआ था। किसी ने बताया कि विमल बाबू कॉफी-हाउस चाय पीने गए हैं। श्रीधर बाबू यह नहीं समझ पा रहे थे कि यहीं बैठ कर विमल बाबू की प्रतीक्षा की जाए अथवा फिर आया जाए। तभी सामने से विमल बाबू तथा तीन-चार और आदमी आते दिखायी दिये। किसी ने उन्हें बताया कि यही चश्मे वाले विमल बाबू हैं। कार्यालय का ताला खोलकर विमल बाबू के साथ आगन्तुक भी भीतर चले गये। एक कमरे का वह कार्यालय बैठक कहा जा सकता था। दीवार पर तीन-चार

सुभाषित हाथ के लिखे टँगे थे जैसे—'जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसि'
"सघे शक्ति कलौयुगे" 'वन्देमातरम्' —आदि।
एक कोने में टेबल थी तथा एक कुर्सी। जिस पर कुछ रसीद बुकें थीं। कमरे के बीचोबीच एक बड़ा तथा पास तकिया पड़ा था। यहाँ इस समय किशन बाबू तथा आगन्तुक बैठे हुए थे। कमरे में श्रीधर बाबू को देखते ही किशन बाबू ने पूछा

—कहिए, किससे मिलना है?

—मैं पुस्तके साहब से मिलने गया था उन्होंने आपसे मिलने के लिए कहा।

—हाँ हाँ तो बात क्या है?

—मैं भी आप के आन्दोलन में भाग लेना चाहता हूँ।

—बहुत अच्छी बात है। आपका शुभनाम?

—श्रीधर ठाकुर।

—श्रीधर बाबू! आप क्या काम करते हैं? आप खड़े क्यों हैं? बैठिए न?

—धन्यवाद। किशन बाबू! बात यह है कि मैं अध्यापक था।

—था??—तो आजकल आप क्या करते हैं?

—आजकल तो यही किया है पिछले तीन दिनों से चलते चलते आप के पास तक आया हूँ। आगे की नहीं जानता।

—कहाँ से आते हैं आप?

—मैं उज्जैन के पास एक कस्बा है वहाँ से आता हूँ।

—लेकिन आप कस्बे के जैसे तो नहीं लगते। खैर, तो आप क्या कस्बे में स्वराज्य आन्दोलन का काम करते थे?

—जी नहीं इस बारे में थोड़ा पढ़ा है। बस आपका जुलूस और भाषण दोनों ही देखा सुना। उसी प्रेरणा से इस आन्दोलन में आना चाहता हूँ।

—यहाँ आप कब आये?

—दो घण्टे ही।

—कहाँ रुके हैं?

—'नथिया' सराय में।

—क्या आप पहली बार यहाँ आ रहे हैं?

—इन्दौर न? जी हाँ पहली बार ही।

—आपने नौकरी क्या छोड़ दी?

—ज्यादा अच्छा यह नहीं होगा कि इस बारे में विस्तार से फिर कभी बताऊँ?

—आपने ठीक कहा। श्रीधर बाबू! आप आराम से बैठें। मैं ज़रा इन लोगों का एक झगड़ा निपटा दूँ तब आप से बातें करूँगा।

और किशन बाबू कांजी-हाउस जिस काम के लिए गये थे वह इन आगन्तुकों की थी और किशन बाबू उस बात में इतने बस गये कि श्रीधर बाबू उनकी प्रतीक्षा में बैठे हैं यह भी भूल गये।

काफ़ी दोपहर हो गयी थी। श्रीधर बाबू को लेकर किशन बाबू अपने डेरे पहुँचे। किशन बाबू खास फक्कड़ किस्म के आदमी थे। हाथ-पैर धोकर जिस समय वे खाने के लिए तैयार हुए, बोले

—तो क्या आप नहीं खाइएगा?

—नहीं आप खाएँ।

—तो क्या मैं आपको अपनी मर्ज़ी में लाया हूँ?

और हो-हो करके वे बड़े ज़ोरों से हँस दिये। वे फिर बोले

—चलिए चलिए साहब! आप जैसे शरीफ़ों को पता नहीं क्यों घर वाले अकेले नहीं भेज देते हैं।

और श्रीधर को लगा कि यह व्यक्ति निश्छल है। मित्र बन सकता है। व्यक्ति है। किशन बाबू ने कुछ इस लहजे में ऊपर की बात कही थी कि उस मारवाड़ी डेरे में रहते हुए, प्रतीक्षित सभी ने एक बार उन्हें देखा जिन्हें घर वालों ने गलती से अकेला भेज दिया था। श्रीधर बाबू ने वैसे तो डेरे में पहुँचने पर ही समझ लिया था कि इस व्यक्ति को सब आदर ही मानते तथा देखते हैं। खाना खाकर दोनों डेरे से बाहर आये। बड़े ही सन्तुष्ट भाव से किशन बाबू ने कहा

—आत्मा के लिए जिस प्रकार मुक्ति परम उद्देश्य है वैसे ही शरीर के लिए भोजन।

और फिर वही ठहाका! जाड़े की धूपहरी गलियों में पुलकित थी। फिर भी गलियों का ठण्डापन स्पष्ट था।

—आप तो मस्त आदमी होंगे।

विशन बाबू का प्रश्न सहसा ही था और श्रीधर बाबू उसे समझ न पाये।
—जी ?
किंचित हँसते हुए विशन बाबू बोले
—मेरा मतलब है आप गृहस्थ होंगे।
—जी हाँ। गृहस्थ को आप भला आदमी मानते हैं ?
—न मानें तो जल में रहकर मगर से बैर कैसे पाला जा सकता है ?
और तब तक पानवाले की दूकान आ गयी। फिर बोले
—लगता है आप आदर्श पति रहे हैं।
—क्या मतलब ?
—पान भी नहीं खाते होंगे। मैं पान ही तो खाता हूँ भोजन तो कर लेता हूँ। गिरधारी! पान देना भाई!
और उन्होंने जब से पान की डिबिया आगे बढ़ायी। डिबिया की ओर संकेत करते हुए कहा
—श्रीधर बाबू! सम्पत्ति के नाम पर यही अपनी पूँजी है। इसमें कभी गिरधारी ने इतनी जगह ही नहीं छोड़ी कि पान और रुपये दोनों एक साथ रखे जा सकें।
और फिर चार से ठूँस लिये। तब तक तीन चार लोगों से विशन बाबू बात करने लग गये। विशन बाबू के प्रति उनके मन में एक अजीब प्रतिक्रिया थी। तभी पान मुँह में दबाने के पूर्व वे बोले
—श्रीधर बाबू! आप शायद आदर्श रूप से आदर्शवादी बनने की चेष्टा में हैं लेकिन आपको जानकर दुख होगा कि मैं पूर्ण आदर्श रूपसे अनादर्शवादी हूँ। जरा मैनपुरी बढ़ाना गिरधारी!
और वे श्रीधर बाबू को लेकर तोपखाना रोड पर बढ़े। एक चौराहे पर किंचित आश्वस्त होकर वे बोले
—अब बताइए क्या इरादा है ?
—कैसा इरादा ?
—यही कि नमिया में कितने दिन ठहरने का इरादा है ?
—जी शायद आप इतनी देर में ही ऐसा खो गया कि यह याद ही नहीं रहा कि आज सबेरे ही आपसे भेंट हुई है और मैंने आपसे आन्दोलन में शामिल होने की बात कही थी।
—कही थी ? तो क्या आप सचमुच उस बात के प्रति गंभीर नहीं हैं ?

नाक पर सरक आये चश्मे को पीछे की तरफ सकेलते हुए बोले।

—यह आप कैसे कहते हैं कि मैं उसके प्रति गंभीर नहीं हूँ ?

—मैं भी तो आपका सिवाय गंभीर के अतिरिक्त और कुछ मान ही नहीं सकता।

—नहीं मेरा मतलब था कि आन्दोलन संबंधी कोई काम-काज मिल जाता तो व्यवस्थित होने में आसानी होती।

हल्के हँसते हुए विसन बाबू बोले

—लेकिन श्रीधर बाबू! आन्दोलन तो व्यवस्था के विरुद्ध किया जा रहा है।

—यह व्यवस्था तो शासन की व्यवस्था है न व्यक्ति की तो नहीं है।

—तो क्या आप समझते हैं कि व्यवस्थित व्यक्ति शासन की व्यवस्था को बदलना चाहेंगे ?

—क्यों ? इन दोनों में तो कोई मेल नहीं है। परदेसी की शासन-व्यवस्था से तात्पर्य है न कि सभी प्रकार की शासन-व्यवस्था से।

—मुझे लगता है श्रीधर बाबू! की व्यवस्था सीमा है। सारी अवनति दुर्गुण का कारण यह सीमा ही है।

—संभव है आप सही हों। तो क्या इसीलिए अव्यवस्थी बने घूमते हैं आप ?

विसन बाबू ने सहसा बात बदलते हुए कहा

—श्रीधर बाबू! चलिए आपका व्यवस्था में विश्वास है इसलिए कुछ तो करना ही होगा। आपका सामान अन्दर छावनी चलने हैं जहाँ मैं रहता हूँ। असुविधा आपको हो सकती है लेकिन फिलहाल के लिए बुरा नहीं होगा। उसके बाद देखा जाएगा। आप तो भगवान मानते ही होंगे इसलिए आपको विशेष चिन्ता नहीं करनी पड़ेगी मुश्किल तो हम नास्तिकों की है समझ लीजिए चिड़िया की हाथी से लड़ाई है।

और हँसते हुए एक तांगेवाले को पुकारा।

तांग से सामान उतारते हुए विसन बाबू बोले

—श्रीधर बाबू! मकान मालकिन एक पागली महिला है। आपने अक्सर गिरगिटे-

कि जो कहता उस महिला से कि लो तुम्हें सारे तारे पुरस्कार में देता हूँ।

—लेकिन विधान बाबू! कभी ऐसा अवसर आने पर कम से कम धुला हुआ कुरता उस बेचारी को पुरस्कार में दीजिएगा।

—क्यों बेकार में धुलाई पर पैसा खर्च किया जाए? कुरता तो उसे पहनना है नहीं तब जैसा धुला वैसा गंदा।

और दोनों इस बार साथ-साथ खुलकर हँस रहे थे।

—मैं तो आपको बहुत गंभीर मानता था कि आप कभी हँस ही नहीं सकते।

—राजनीतिज्ञों को इतने अन्य लोगों के बारे में अन्तिम राय नहीं बनानी चाहिए।

—कहिए, आप पहले व्यक्ति हैं जिसने मुझे भी राजनीतिज्ञ समझा।

—आप राजनीतिज्ञ नहीं ?

—जीवन में किसी प्रकार का भी जब राज हो तभी न आदमी नीतिज्ञ होगा? जेल में कम्बली टाँग कर खाने में पेट भर कर अधिक से अधिक देशभक्त बनने की कामना ही कोई कर सकता है। राजनीतिज्ञ के लिए शुरू से ही आपके पास इतना बड़ा पद तथा मर्यादा होनी चाहिए कि राज या स्वराज्य आ जाने पर आप उसके उपयुक्त बनें।

श्रीधर बाबू को लगा निश्चय ही यह व्यक्ति गहरे अन्तस्तल में झकझोरित है बोले

—विधान बाबू ! आज मीटिंग नहीं है ?

—मीटिंग ??

और मीटिंग शब्द इतने चौंकते हुए कहा जैसे अभी कुछ देर के लिए कहीं चले गये थे।

—श्रीधर बाबू ! आप घर से क्यों चले आये ?

श्रीधर बाबू सहसा फिर गंभीर हो गये। नदी पर शाम काफी झुक आयी थी। आम-जामुनों के झुण्ड पर चिड़ियाँ शोर करने लगी थीं।

—नौकरी छूट गयी, या यों कहिए छोड़नी पड़ी। तब भला वहाँ क्या करता?

—घर-परिवार तो है न ?

—परिवार ही क्या पूरा कुटुम्ब तक है।

—तो फिर ?

—क्या यही बात मैं आपसे नहीं पूछ सकता कि आपने यह जोगिया क्यों पहन रखा है ?

—तो इसका मतलब यह हुआ कि हम दोनों को ही एक दूसरे के बारे में बहुत कुछ पूछना है।

और दोनों ही प्रतिदेखते हुए मुस्करा रह थे। विषन बाबू बोले

—क्या हाथ मुँह नहीं धोइएगा ?

—मामूली सा।

—तो फिर मामूली-सा एक डुबकी लेकर जल्द चलिए।—अगर आप बिना मीटिंग के शाम काटने के आदी नहीं होंगे तो उसका भी प्रबन्ध हो ही जाएगा।

और हँसते हुए दोनों ही अन्दर चल गये।

विशन बाबू के बारे में अधिकांश लोग कुछ नहीं जानते। और जो लोग जानने का दावा करते हैं वे इतनी विरोधी बातें कहते-सुनते हैं जैसे कि विशन बाबू न हुए, किसी उपन्यास के नायक हुए। कोई उन्हें किसी रियासत का विद्रोही छोटा मोटा राजा बताता है जिसने अंग्रेज सरकार से विद्रोह कर रखा है इसलिए उसकी सारी जायदाद 'कोर्ट आफ वार्ड्स' में चली गयी है और ये हजरत अब देशभक्ति करते फिर रहे हैं। कोई इन्हें राजस्थान के किसी राजा का बागी पुत्र कहता है। कोई इन्हें साधु बताता है जिसने कि साधुता के ढोंग को उतार फेंका है और आजादी की लड़ाई में कूद पड़ा है मतलब कि जितने मुँह उतने विशन बाबू।

एक रविवार को सवेरे-सवेरे विशनबाबू ने पूछा

—श्रीधर बाबू! कभी आप किसी गिरजाघर में गये हैं?

—नहीं तो क्यों?

—मैं वहाँ प्रायः जाता हूँ।

—तो क्या आप ईसाई हैं?

—मान लो हूँ तो ? क्या धर्मभ्रष्ट हो गया ब्राह्मण का ?

—ब्राह्मण तो अपने संसर्ग में आने वाले को पवित्र बनाता है या अपना धर्म का बना लेता है जैसे अग्नि।

—तब तो आप असली ब्राह्मण नहीं मालूम देते। ब्राह्मण वह, जिसका धर्म या पवित्रता हर बात पर भ्रष्ट हो जाए।

और वे अपनी परिचित हँसी में हँसे। बोले

—मुझे गिरजाघर जाना इसलिए अच्छा लगता है कि लोग धुले-धुले से वहाँ आते हैं। चर्च के प्रार्थना-हाल में बड़े ही व्यवस्थित रूप से संगीत होता है—बस। उसके बाद का पादरियों का बकवास मुझे कभी अच्छी नहीं लगती। पता नहीं लोगों ने मानव को उन्नत बनाने में कला और संगीत का प्रश्रय क्यों नहीं लिया ? कभी आप चलना चाहेंगे ?

—कोई आपत्ति तो नहीं है मुझे।

धीमर बाबू ने देखा कि आम और जामुनों की गझिनता के पीछे लाल पत्थर का एक गिरजाघर भी है जो इस समय चर्च घंटियों के कारण वातावरण में सहज खोयेपन से उभर आया था। नदी के बाद पर ईसाई परिवार रंगीन फ्राकें तथा पतलूनें पहने जा रहे थे। स्त्रियों ने सिर पर रुमाल बांध रखे थे। गिरजाघर के प्रशस्त लान में काफी लोग थे। धीमर बाबू का बड़ा अजीब सा लग रहा था। वे आज के पहले कभी किसी गिरजाघर नहीं गये थे। हालाँकि उनके छावनी वाले स्कूल के पास ही एक ऐसा ही लाल गिरजाघर था जो अँग्रेज-छावनी के दिनों में कभी खुलता रहा होगा लेकिन उन्होंने उसे कभी खुला नहीं देखा। उनके मन में सदा जिज्ञासा रही कि आखिरकार इन उपासना घरों में क्या होता है ? कहीं उनके मन में एक धारणा यह भी थी कि ये गिरजाघर सिर्फ अंग्रेजों के होते हैं लेकिन आज इतने सारे ईसाई देखे फिर भी दो-चार नाम मात्र को ही उनमें अंग्रेज थे बाकी तो अधिकांश हिन्दुस्तानी थे और वह भी एक दम काले बदसूरत।

गिरजाघर के प्रमुख द्वार पर हिन्दी में लिखा था

—'यह प्रभु का घर है, जो चाहे सो आवे।

सबसे पीछे की बैंच पर वह और किसन बाबू बैठ गये। उन्होंने प्रवचन पाठ

तथा संगीत सभी कुछ ध्यान से सुना। मन पर सिवाय संगीत के और किसी बात का प्रभाव नहीं पड़ा। हाँ जो उन्हें अत्यन्त अभिभूत कर सके वह थे प्रार्थना-हाल का स्निग्ध वातावरण तथा उपस्थितों की शान्ति। श्रीधर बाबू को प्रचार नाम की चीज से आरम्भ से ही चिढ़ थी। इसीलिए अपने घर में भी या कस्बे में भी होने वाली धार्मिक कथाओं या 'सप्ताह जी' में वे कभी रुचि न रख सके। क्योंकि वे धर्म को व्यक्ति की निष्ठा मानते रहे हैं। चौराहों पर इस निष्ठा का प्रदर्शन या भीड़ में बैठकर धर्म के तत्त्व पर प्रवचन सुनना उन्हें बहुत ही भोंड़ा लगता रहा है। गिरजाघर में उपस्थितों की शांति तो उन्हें प्रिय लगी लेकिन वे विश्वस्त थे कि कोई भी धर्म के मर्म पर न सोच कर घर धंधे की ही सोच रहा है। धर्म के प्रदर्शन के इस मिथ्यात्व पर तथा बीच-बीच में जिस नाटकीयता का सहारा लिया जा रहा था बड़ी ही वितृष्णा हुई। धर्म नियम है व्यक्ति का सामाजिक प्रवचन नहीं।

लौटते में बिपन बाबू ने पूछा

—कहिए कैसा लगा ?

—लोग नहाये लग रहे थे पादरी नहाये हुए थे और क्या ??

—जनाब ! उपासना हाल तक पूरा झाड़-पुँछा था मालूम है कुछ ?

और वे ठहाके के साथ हँस पड़े। उपस्थित इसाई जनता ने फौरन ही पहचान लिया कि ये दोनों गैर इसाई हैं और वे विदा के चुम्बन लेते-देते समय काफी घूर-घूर कर दोनों को देख रहे थे।

—आइए, पार्क में एक छोटी सी झील है जहाँ मैं कभी-कभी आकर दोपहरी में सोया करता हूँ। चलिएगा ?

—आपके साथ गिरजाघर जा सकता हूँ झील पर जा सकता हूँ कहिए तो मस्जिद भी जा सकता हूँ।

—मस्जिद मेरी सौन्दर्य प्रियता को कभी नहीं जमती। मैं तो कलात्मक धर्म का कायल हूँ।

—जनाब ! मैं तो आपका कायल हूँ। न धर्म न कला किसी से मेरा कोई मतलब नहीं।

श्रीधर बाबू के इस सहज बोलने पर दोनों ही हँस पड़े।

जाड़ों की सुबह का हल्का कुहरा और धूप पार्क की दूब तथा चारों ओर के सघन ऊँचे-मेड़ों पर मोहक रूप से फैले हुए थे। झील में दो चार छोटी-छोटी नौकाएँ थीं जो चर्च की ही थीं। चर्च के सदस्य प्रायः सुहाने दिनों में या छुट्टियाँ मनाने के लिए नौका-विहार करने आ जाते हैं। झील का पानी एक दम निर्मल प्रसन्न था। हल्की हवा में छोटी-छोटी लहरें चैतन्य-सी उठती गिरती आ-जा रही थीं। सरपत और झाऊ की झाड़ियाँ जल में खड़ी भीग रही थीं। कहीं-कहीं दो चार बलाकाएँ जलमुर्गाबियाँ पानी में खड़ी या तैरती हुई उन्मुक्तता अनुभव कर रही थीं। थोड़ी देर में ही झील के किनारों पर शिकार के शौकीन बंसियाँ लिये हुए आ जाएँगे और फिर उसके बाद उसी पानी में डाल के चित लेट लेटे मुँह पर गर्म धूप लादे शिकार और धूप-स्नान का आनन्द लेते हुए पूरा रविवार अपनी तरफ से उत्सव बना देंगे।

पत्थरों के ढूह पर वे लोग बैठ गये। झील का नीला जल काले पत्थरों को बारंबार भिगो जाता और धूप भी उतनी ही तेजी के साथ पत्थरों का सुखाने में लग जाती। पत्थरों में कहीं-कहीं पीले बनफूल छोटे छोटे पत्र वाले हवा में सिहर रहे थे। मछलियाँ गहरे जल से ऊपर आकर फिर नीचे तैर जातीं। वातावरण में बाहर और मन के भीतर बड़ी ईर्ष्या योग्य शान्ति लग रही थी। दूर पूर्वी सिरे पर मेडिकल स्कूल का हास्टल दिख रहा था।

एक छोटी सी कंकरी पानी में किसी मछली का निशाना बना कर फेंकते हुए बिशन बाबू बोले

—कभी आपको ऐसा लगता है कि अगर मैं यह न होकर वह होता या वह न होकर कुछ और होता तो क्या कुछ न बन सकता था?

—मैं समझता हूँ कि व्यक्ति ऐसा तभी सोचता है जब कि उसे तुलना करना आता हो या वह दूसरा कुछ बनने का महत्वाकांक्षी हो। चूँकि मैं आज तक अपने को इस तरह से रखकर देख ही नहीं सका कि मैं अपने अलावा यदि दूसरा कुछ होता तो कैसा होता या क्या हो सकता था। क्योंकि कहीं न कहीं मैं यही मानता हूँ कि भला मैं दूसरा कुछ कैसे हो सकता था? तब फिर मेरा मैं कौन होता? चूँकि अपना मैं स्वयं ही हो सकता हूँ इसलिए दूसरे की अपेक्षा तुलना करना या तो आया ही नहीं या फिर आया भी तो दुःख नहीं हुआ परिताप नहीं हुआ।

—आप तो सच ही बड़े गंभीर व्यक्ति निकले।

श्रीधर बाबू ने आशा भी की कि बिशन बाबू इस प्रकार की बातों के बाद या

अट्टहास किया करते हैं वही होगा लेकिन वे गंभीर ही बने रहे। दूब के एक पत्थर को एड़ी से पीटते हुए बोले

—बात यह है धीमर बाबू ! कि जब आपके स्वत्व को बारम्बार ठेस लगे तो निश्चय ही मनुष्य ऐसा सोचता है। और मुश्किल यह हो गयी कि आपने इस सहज मानवीय आचरण को जिस नैतिक धरातल पर खड़ा कर लिया वहाँ से देखने पर तो यही लगता है कि मनुष्य का यह कितना छोटापन है जो वह दूसरों के साथ अपनी तुलना करते हुए स्वयं को श्रेष्ठ मान रहा है।

—लेकिन मैंने तो यह नहीं कहा कि ऐसा सोचना छोटापन है।

—कहा नहीं जरूर, लेकिन ध्वनि यही है। अच्छा अगर मैं पूछूँ कि आप आज जहाँ खड़े हैं वहाँ क्या आपको होना चाहिए ?

—क्या मतलब ?

धीमर बाबू ने काफी चौंकते हुए पूछा।

—मतलब यह कि आज जीवन संघर्ष के जिस दौर से आप गुजर रहे हैं और ऐसे अनेक सम्पन्न लोग हैं जो हर बात में आपसे गये बीते होंगे वे क्यों नहीं ऐसे संघर्ष से गुजरते ? क्या इसलिए कि वे साधन सम्पन्न हैं ? सिर्फ इसीलिए ?

धीमर बाबू ने सम्भवतः आज के पूर्व लोगों को उनकी सम्पन्नताओं तथा विपन्नताओं के प्रतिफल के रूप में देखा ही नहीं था। आज तक वे जिस नैतिक स्तर पर रहे थे या धार्मिक वातावरण में पले-बढ़े थे वहाँ व्यक्ति संघर्ष सम्पन्नता आदि के संयोग योगफल आदि की पद्धति से देखने का कोई रिवाज ही नहीं था। एक कस्बे के ब्राह्मण कुल का निष्ठावान युवक सफल अध्यापक बनकर भी रहा था। ज्ञान के अमूर्त रूप ने कुछ आदर्शवादी बना दिया था। भला व्यक्ति व्यक्ति के सम्बन्धों से भी जीवन नियामित प्रभावित या दूषित हो सकता है यह उन्हें पता ही नहीं था। बड़े मोटे रूप में मानवीय संबंधों का आदर्शीकरण किया जा सकता था। राम का विरह सर्वव्यापी था। महाभारत का युद्ध धर्म संस्थापनार्थाय हुआ था। शकुन्तला वनदेवी थी जिस पर दुष्यन्त की कालिमा पड़ी लेकिन सत्य अँगूठी की भाँति मछली के पेट से भी प्रकट होकर रहा। भीष्म आत्मोत्सर्ग के मूर्तरूप थे। यह सब था। जीवन के उदात्त होने की प्रेरणा जरूर मिली थी लेकिन विपिन बाबू जिस बात को कह रहे हैं वह उनके गले नहीं उतर रही थी हालांकि वे उसे थू करके फेंक भी नहीं दे रहे थे। तर्क से बात युक्ति संगत अवश्य थी। सोचा संभव है अनुभवजन्य सत्य भी हो।

—आप चुप क्यों हो गये ?

बिशनबाबू ने एक वृक्ष को सिरहाना बना कर आकाश ताकना शुरू कर दिया था ।

—चुप हूँ इसलिए कि अभी इतने गहरे पैठा नहीं हूँ ।

श्रीधर बाबू ने मिथ्या विनम्रता के कारण ऐसा नहीं कहा था लेकिन बिशन बाबू को लगा कि श्रीधर बाबू का दर्प और दर्द दोनों ही काफ़ी गहरे हैं और फिर उन्होंने विनम्र होकर अस्वीकार न भी सही पर टाला ज़रूर ।

—आप जानते हैं श्रीधर बाबू कि मैं कौन हूँ ?

—तो क्या आप बिशन बाबू नहीं हैं ?

श्रीधर बाबू का यह प्रश्न इतनी हास्यास्पद सादगी से भरा था कि बिशन बाबू काफ़ी ज़ोर से हँस पड़े और बैठ गये । एक बड़ा सा ढेला झील के पानी को फेंक मारते हुए बोले

—श्रीधर बाबू ! मैं अभी भी आपको सलाह दूँगा कि आप अपने घर लौट जायें । इतनी नैतिकता इतनी निष्ठा में आप कितनी दूर चल पाएँगे ? और क्या लोग आपको चलने देंगे ? लोग परोपकार से अधिक परनिन्दा में इतने रत रहते हैं कि आप अगर पूरे शीशे के बने होते ताकि आपने क्या खाया है और अब वह किस स्थिति तथा स्थान पर है इतना जान लेने के बाद भी सन्तुष्ट न होते। जब कि हर व्यक्ति स्वयं लोहे की भाँति अभेद्य होना चाहता है और सामने वाले का वह पारदर्शी शीशे से कम बिल्कुल नहीं चाहता ।

—लगता है आप गहरे जल में न केवल तैरे तक हैं बल्कि उसके भीतर की चट्टानों में कहाँ काई कहाँ पौधे कहाँ शंख-सीपियाँ हैं यह भी सब देखे जाने बैठे हैं ।

—यही तो मुश्किल है श्रीधर बाबू ! चारों ओर का दबाव या गतिमयता किसी का एक स्थान पर टिकने कहाँ देती है ? हम जब भी पैर टिका कर खड़े होने की चेष्टा करते हैं तो भूमि नहीं मिलती केवल जल होता है और हम धँसते जाते हैं । जीवन परिवार, गृहस्थी कुटुम्ब के ऐसे बने-बनाये साँचे होते हैं श्रीधर बाबू ! कि उनमें बँधे रहकर मूर्खों की पीढ़ियाँ दर पीढ़ियाँ जीवित रहती आती हैं और सामाजिकता भी बनाये रखती हैं । लेकिन आप एक बार भी उन साँचों से बाहर पैर निकालें तो बस फिर पैरों के [illegible] नीचे चारों ओर जल ही जल होता है । कोई आपको नहीं स्वीकारेगा । जहाँ आपको लगता है कि आपके पैर टिके संभवतः भूमि आपको मिल [illegible]

वह या तो किसी जलजन्तु की बड़ी पीठ होती है या मोटी सवार का पाल।
और ये दोनों ही भ्रम होते हैं—श्रीधर बाबू ! कभी आपने प्रेम किया है ?
श्रीधर बाबू सहसा प्रश्न की संगति न बैठाल सके।
—जी नहीं मैं इस बारे में नहीं जानता।
—लेकिन मैं जानता हूँ कि इस सब में क्या होता है फिर भी प्रेम करना चाहता हूँ।
—तो क्या प्रेम भी सोच कर किया जाता है ?
—आवश्यकता पड़ने पर। मैं इस बार किसी ईसाई लड़की से प्रेम करना चाहता हूँ।
—इस बार ?
—हाँऽ—लेकिन मुश्किल यह है कि ये ईसाई दिखते बड़े खुशनुमा हैं परन्तु बड़े दकियानूस होते हैं। क्या आपने देखा था कि अभी चर्च में हम लोग जिस बेंच पर बैठे थे उसके सामने ही एक लड़की पीला रूमाल बाँधे बैठी थी ?
—मैंने ख्याल नहीं किया।
—उसे रोजी सिम्पसन कहते हैं। मैं उसकी ओर आकृष्ट हुआ था। उसीके कारण मैं चर्च आता था। एक दिन वह किसी से कह रही थी कि मैं नहीं समझ पाती कि कोई बाइबिल ईसा के अलावा कैसे किसी दूसरे को प्रेम कर सकता है ? मुझे घृणा हो गयी।—मैं आज काफी दिनों बाद यहाँ आया।
जाड़ों की धूप निश्चिन्त चर्च के क्रास के पीछे आकाश में प्रकंपित चलती हुई थी। दो एक साहब और साहबनुमा लोग बग्घियाँ लिये-लिये पहुँच रहे थे। तभी आदमी-औरतों का एक छोटा झुण्ड रंग-बिरंगे उनके कपड़ों में हँसता हुआ आता दिखायी दिया। उस झुण्ड के आगे-आगे एक नवविवाहित ईसाई दम्पति चल रहा था। वधू अपनी उसी ईसाई वधूवेश में थी। साथ चलने वालों में एक लड़का माउथ-आरगन बजाता आ रहा था। एक चश्मे वाले अधेड़ के पास बक्से में बन्द वायलिन भी था। तभी सहसा विपिन बाबू उचक कर बैठ गये और फुसफुसा कर बोले
—श्रीधर बाबू ! वह पीछे रूमाल वाली लड़की देखते हैं ?
और श्रीधरबाबू को समझते देर न लगी कि यही रोजी सिम्पसन है जिससे विपिन बाबू को घृणा हो गयी थी।
—यही रोजी है क्या ?
—हाँऽ।

विशन बाबू उन आगन्तुकों की भीड़ को देखने में लगे थे। वह छोटा सा झुण्ड व्यर्थ में हँसता जा रहा था जैसे सब ही बहुत प्रसन्न हों।

—ये लोग कौन हैं विशन बाबू ?

—ईसाई हैं। ये जो सफेद झक लम्बी सी भूषा पहने लड़की है न यह वधू है। लगता है अभी विवाह करके चर्च से आ रहे हैं।

श्रीधर बाबू को समझते देर न लगी कि यह ईसाई विवाह का जुलूस है। इस बीच वर-वधू को झुण्ड ने एक नौका पर चढ़ा लिया था। बजाने वाले अधेड़ ने अपने वायलिन पर गत बजानी शुरू कर दी थी। माउथ-आरगन वाला लड़का भी अब वायलिन का साथ दे रहा था। नौका तट छोड़कर बीच झील में बढ़ती जा रही थी। लोगों की हँसियाँ, हिलते हाथ तथा संगीत भी क्रमशः ऊँचे होते जा रहे थे। डाँड़ चलाते अपने वर के सामने बैठी वधू उल्लासित या बड़े प्रसन्न विश्वास के साथ हाथ हिलाती विदा ले रही थी। सारा वातावरण रंगीन तथा संगीतमय हो उठा था। तभी विशन बाबू सहसा उठे और बिना कुछ बोले-कहे सुमे उस झुंड की ओर लपके। श्रीधर बाबू हठात् समझ न पाये। उन्होंने देखा कि विशन बाबू को आते देख पीले रूमाल वाली रोजी सेल्समन लौटते हुए झुण्ड के पीछे रह गयी। सम्भवतः वह रोजी की बूढ़ी माता रही होगी जिसने रोजी को उसके ठहर जाने पर कुछ कहा रोजी ने भी कुछ कहा और वे लपकते आते विशन को घूरते हुए धीमे-धीमे चलने लगीं।

रोजी सफेद-सुनहरी सुन्दर सी साड़ी पहने थी। बालों की एक लट उसके कपोलों पर हल्की झूल आयी थी। गेहुँए वर्ण की रोजी धुली चमक रही थी। रूमान की हरी पृष्ठभूमि में रोजी की उड़ती हुई साड़ी टाँगों के पास फलिस लग रही थी। विशन तथा रोजी दोनों ही हँस-हँस कर बातें कर रहे थे— श्रीधर बाबू को ऐसा तो नहीं ही लगा कि विशन को सचमुच ही रोजी न भूला हो गयी है। नौका पर बैठा नवविवाहित युगल डाँड़ चलाता हुआ झील में दूर निकल गया था। केवल पानी में कम्पन तिर रहा था तथा अनेक चीजों की पृष्ठभूमि में वधू की उजली वेश-भूषा तथा सेता हुआ वर आभासित थे।

सहसा धीवरबाबू को यह सारा व्यापार बड़ा अजीब लगने लगा। यह सब बड़ा पुस्तकीय सा लग रहा था। एकदम ही गलत था फिर भी अविश्वसनीय नहीं। कहीं किसी अन्तर में परिणाम देने वाला भी। मन में कैसे समाज में फूट उठा कि वे भी ऐसे ही किसी रानी से आलाप करें। ऐसे ही आलापते भावों की ऊनी-ऊनी धूप उन्हें भी घेर कर घिर उठे। वे भी एक माउथ-आरगन बजा कर बच्चों की तरह इस पूरे मान पर हरी घास पर बस राग बजाते-बजाते सो जाएँ। कोई स्मृति न हो कोई न हो। बल्कि ऐसा हो कि स्वयं भी न हों। तभी विपिन आते दिखे। रोजी जा रही थी। जाने के पूर्व उसने धीवर को भी एकबार देखा था। पहली बार धीवरबाबू ने देखा कि वस्त्रों के माध्यम से भी नारी-देह आभास देती है। और इस बात से उनके कान तक झनझना उठे। लौटते विपिन बाबू प्रसन्न लग रहे थे। विपिनबाबू ने आशा की कि धीवर बाबू कुछ कहेंगे पूछेंगे लेकिन वे चुप ही बने रहे। उन्हें चुप देख कर विपिन बाबू उसी सुपरिचित ठहाके के बाद बोले

—तो अब चला जाए ?

—जरूर।

—लेकिन कहाँ ?

—जहाँ कहिए।

—मन पर अपनी मति का भार छोड़िएगा तो धोखा खा जाइएगा।

और विपिन बाबू मुस्करा रहे थे।

—धोखा देनेवाला कछुआ नहीं है।

—सच ??

और दोनों ही प्रसन्न ढाबे की ओर बढ़े।

रास्ते भर मौन रहा। विपिन बाबू मन में रोजी से हुए अपने वार्तालाप की जुगाली कर रहे थे और धीवर बाबू चार दिन पहले के सूत्र को आज से गाँठ बाँध कर जोड़ने में लगे थे।

रविवार भी अजीब निष्क्रिय भागी-भागी सा दिन होता है कि पूरा होने पर ही नहीं आता। रविवार का दिन जैसे एक सब बड़ा शून्य हो। सब होता है, फिर भी जैसे कुछ नहीं होता है। और जाड़ों का रवि-वासर तो पिकनिक के रिक्शा कैरियर सा बन जाता है। हरी दूबों वाले लानों पर आप कुनमुनाते रहिए, धूप पीली-पीली पीली तितलियों की भाँति आपके चारों ओर दिन भर रविवार मनाती उड़ती रहेगी। सड़कें सनसनाती होंगी। सूनी माँग सी सड़कों पर आप भारी भारी पैर रखते हुए चलते चले जाइए, मगर मन तो छूट जाए। बंगले और मकान असम्पृक्त से आपको देखते भर रहेंगे। कोई अपना दरवाजा आपके लिए नहीं खोलेगा। कुछ कुलबुलिया गौरैया या पीली पाँखों वाली कुछ चिड़ियाँ तथा छितराता हुआ कहरिल फौवारे का जल ही आपका साथ दे सकेंगे। रविवार के दिन भी काम होते हैं लेकिन वैसे ही जैसे लान्ड्री की आलमारी में रखी तह की हुई सफ़ेद कमीज़ें—मौन धुली कमीज़ें।

चाय के बाद पान खाकर किशन बाबू को सहसा याद आया कि आज प्रजा मंडल की कार्यकारिणी की बैठक शुक्ला साहब के घर पर है और वे शाम को

घास पर सिमटे रह कर बस गये। धूप अपराह्न तथा पूरी सन्ध्या श्रीधर बाबू के सामने निष्क्रिय विस्तार सी फैल आयी। तोपखाना रोड का शिव-मन्दिर पलकें मींच गुम सा मौन था। हाईकोर्ट के गुम्बद में कबूतर ऊँचे ऊँचे चढ़ रहे थे। अस्पताल के बरामदों में कभी कोई नर्स गुजर जाती। रामचन्द्र फोटोग्राफर की प्रसिद्ध दुकान अलमारियों में वैसी बन्द लग रही थी जैसे कैसी अँगुलियों में किसी ने मुँह छुपा रखा हो। अलमारियों के अन्दर के बड़े-बड़े चित्र-फोटो चित से रहे थे। दुकान के सामने एक बग्घी खड़ी थी। शायद छावनी के किसी अंग्रेज की होगी जो कि फोटोग्राफर को लेने आयी होगी। सोडावाटर वाले की दुकान में कुछ लोग भाग भरा सोडा पी रहे थे। दूसरों को भाग भरा सोडा पीते देख कई बार आपकी अपनी नाक सनसना जाती है। सोडावाटर वाले के बगल में नाले के पास जो तिकोनी खाली जगह है उसमें धोबियों ने कपड़े उजली बतखों से रस्सियों में टाँग रखे थे। श्रीधर बाबू टाउनहाल के पार्क में निकल आये।

निर्जनता भी अनेक बार खल जाती है। हम चाहते हैं कि कोई हो और हमें वैसे ही बचा जाये जैसे बाघ के पर्दे लेकिन कोई नहीं होता है कहीं। और हम पिपासा उठते हैं। व्यर्थ में दूबा पर एड़ी दाब कर चलने लगते हैं जैसे हम सारी की सारी दूब का कुचल ही तो देंगे। तब एड़ियाँ भी दर्द कर उठती हैं। दूब दूब ही रहती है—विनम्र लेकिन अपराजित। श्रीधर बाबू एकान्त अथवा निष्क्रियता सबसे एकदम ही थक गये थे। अगर वे इस टाउनहाल से नहीं चल देते तो वे इतनी निर्मूल की बात तक पर चिढ़ने-चिढ़ने को हो आये थे कि लोगों को इतनी भी तमीज नहीं कि लान पर इस तरह और इतना तो न चलें कि जगह-जगह पगडंडियाँ आड़ी-तिरछी बन जाएँ और लान असुन्दर लगने लगे।

जब वे अपने कस्बे में थे तब इतने रिताये हुए थोड़े ही थे? चार दिन पूर्व तक वे एक गंभीर अध्यापक थे। उनका परिवार था, स्कूल था, रोज का काम नियम था, विद्यार्थी थे और सबसे बड़ी बात तो यह कि वे स्वयं थे। यह खाली पन, निष्क्रियता, रविवारीयता तो उन्हें एकदम ही खोखला बना देगी। कुछ दिन यदि वे ऐसे ही रहे तो स्वयं को नहीं पहचान पायेंगे। उन्हें कुछ करना ही होगा और यह भी कि घर से मात्र अस्सी मील दूर कोई कितने दिन अज्ञात रह सकता है?

बिपन बाबू के बिना ये स्मृतियाँ उन्हें वैसे ही घेरती रहेंगी जैसे बचपन में 'कंस विध्वंस' के राक्षस और पूतना उन्हें नींद में सताया करते थे।

बिपन बाबू से कह कर कोई काम ले—एक दिन में ही खोज लेना चाहिए नहीं तो इस प्रकार निष्क्रिय अधिक दिन क्या कल तक भी नहीं रहा जा सकता। और, और यह भी क्या जरूरी है कि यहीं काम खोजा जाए? क्यों नहीं कहीं दूसरी जगह चला जाया जाए? ज्यादा अच्छा तो यही होगा कि यहाँ से भी दूर चला जाया जाए—लेकिन कहाँ? कहीं भी!! जब उस दिन "विपुलारच पृथ्वी" देखने का निर्णय किया था तब किसी स्थान विशेष के लिए थोड़े ही सोचा था? वहाँ भी लोग समायें जाना ही होगा—क्या पुस्तकें साहब प्रकाशकों का ही कोई काम नहीं दिला सकते?

इस बात से श्रीधर बाबू को लगा कि निर्णय से मन हल्का होता है क्योंकि अनिर्णीत मनःस्थिति में विषाभास लगता है। मन का काठिन्य जैसे छँट गया हो। घड़ी निकाल कर देखा पाँच बज रहे थे। बिपन बाबू सात बजे तक तो अवश्य ही बासे पर आ जाएँगे। वे उठे। वातावरण बासी धूप के साथ तेजी से उठाने लगा था। रीगल थियेटर के पिछले दालान में पेंटर पोस्टर बनाने में लगा था। अभी पोस्टर में सिर्फ नायिका की नाक तथा एक आँख के कोलतल का ही रेखाभास किया जा सका था। वह आँखहीन आँख बड़ी अजीब लग रही थी। किसी सीमा तक बदसूरत भी। सम्भवतः प्रत्येक रचना प्रक्रिया ऐसी असुन्दर होती है—अपेक्षा और दर्शक दोनों के लिए। लेकिन इससे क्या? देह और मन की सृष्टि और सृजन से कोई अन्य मार्ग कैसे हो सकता है? देह देह चाहती है और मन मन। हम न भी चाहें तब भी प्रत्येक क्षण हममें से हमारी अँगुलियों के माध्यम से समस्त इन्द्रियों के द्वारा कुछ पनपता है, उगता है प्रस्फुटित होता है। प्रत्येक क्षण सब में से इस सारे वृहद् व्यापार में से अनन्त देहें मन रंग रहे होते हैं—सजीव या अफलक पर। प्रत्येक ऐसी सृष्टि हमारे ही सुन्दर, असुन्दर का प्रतिफल है। हमारे अस्वीकारने से क्या होता है?

वे एक मैदान के पास से गुजरे। फुटबाल का मैच हो रहा था शायद। तेज सीटी तथा 'किक' खाकर ऊँची उठी फुटबाल उनका ध्यान आकर्षित कर लेती। आज के पहले कभी उन्हें इतने लोग और वह भी इतने विभिन्न मन्दमों स्थानों तथा

परिस्थितियों में नहीं मिले थे। कहीं यह भी लगा कि वे अपने कस्बे में स्वयं को जितना बन्धु में बड़ा समझते थे उतना वे हैं नहीं। उन्हें आज पहली बार लगा कि बरसों बाद उन्होंने अपना वह लम्बा कोट नहीं पहना है। वह कोट जैसे कम्बा था जिसे वे धारे हुए थे। एक गहरी साँस लेकर अपने चारों ओर देखा तो सामने सड़क पेड़ों के नीचे-नीचे दूर वहाँ तक चली गयी थी जहाँ आकाश का कोना पड़ता हुआ नीलापन शुरू होता है। हल्की ठंड तथा गीली सन्ध्या में आज पहली बार उन्हें बन्धु ही सहज लग रहा था—मानो बिना मन हीन वर्तमान में नितान्त व्यक्ति जिसके पास वस्त्रहीन देह है और जिसे ठंडी हवा छू रही है। अजीब उन्मुक्तता लगी—जैसे वस्त्रहीन अपने को देख लिया जाए सा लगे कि—अरे, हमारे भी तो देह है कभी चिकनी-चिकनी त्वचा मंडित देह। जिसे हम आज तक न केवल दूसरों से बल्कि स्वयं से ही छुपाये हुए थे। लेकिन क्या?—और तब सहसा मन यह करने लगे कि हमारी यह देह ही देह खूब दूर-दूर तक हो और खूब नम भरी हवा ऊनी-ऊनी धूप हमें नाप-जोख कर दें। लेकिन ऐसे ही 'किंकर्तव्यविमूढ़' के क्षण में किसी अन्य के आकस्मिक आगमन पर घबराकर अपने वस्त्र के स्थान पर उपवस्त्र ही पहनने लग जाएँ। मात्र इस सन्तोष के लिए ही कि हमने वस्त्र पहनना शुरू तो कर दिया है।

श्रीधर बाबू का चौंकना वस्त्र पहनने के समान ही था।

जिस समय वे वापस पहुँचे भूख और थकान दोनों से भरे थे। उन्होंने यह नहीं देखा कि मिसेस एलची ने इस 'मापस' का एक बार घूर कर देखा और भीतर जाकर तेजी से अपने बड़े पति को कुछ कहा।

बिपिन बाबू जिस समय कमरे में आये श्रीधर बाबू सो रहे थे। बिपिन बाबू ने जगाया और जब मालूम हुआ कि श्रीधर बाबू प्रतीक्षा करते बिना चाय-पीए ही

सो गए थे तो विमल बाबू को बड़ी उलझन हुई ।

—लीजिए जनाब ! इस तरह यदि प्रतीक्षा करेंगे की आएगी तो हम सब तो भूखे पेट बिना मौत मर जाएँगे । और साहब ! मैं खाली पेट नहीं मरना चाहता । जब मरूँ तो पेट सब पकवानों से भरा हो ।—अरे तो आप जाकर खाना क्यों नहीं खा आये ?

—मैं तो सीधे किंग्सवे कैंप से यहाँ आ गया ।

—जानते हैं क्या बज रहा है ?

—क्या बहुत रात हो गयी ?

—और नहीं तो क्या ? दस बज गया ?

—तो आप भी खाकर आये न ?

—खाया तो मैंने भी नहीं है ।—अच्छा तो चलिए उठिए । वहीं किसी हलवाई की दुकान पर ही कुछ जुगाड़ लगायी जाए ।

और दोनों हलवाई की दुकान की तरफ चले । छावनी एकदम सुनसान थी । हलवाइयों और पानवालों की दुकानों तथा आते-जाते लोगों के सिवाय और कहीं कोई हलचल न थी ।

रास्ते में विमल बाबू ने बताया कि गांधीबाबा कोई सत्याग्रह छेड़ना चाहते हैं । उसी के बारे में आज पुस्तक साहब बता रहे थे ।

—मैं कहता हूँ श्रीधर बाबू ! मुझे गांधीबाबा का रास्ता कुछ पसन्द नहीं । एक नया प्रयोग किया जाने वाला है—सत्याग्रह !!

—सत्याग्रह क्या ?

—आप तो समझदार व्यक्ति हैं सत्याग्रह का अर्थ नहीं जानते ?

—विमल बाबू ! आपको मेरे बारे में काफी भ्रम है ।

—कैसा भ्रम ?

—यही कि मैं गंभीर हूँ समझदार हूँ आदर्शवादी हूँ

—तो यह सब आप नहीं हैं ?—चलिए छुट्टी हुई ।

और विमल बाबू की बात के लहजे ने श्रीधर बाबू को मोह लिया । हलवाई की दुकान आ गयी थी । दूध पीकर वे लौटे । रात काफी हो गयी थी । कुहरा होने लगा था । माघ की दशमी का चन्द्रमा स्पष्ट ऊपर आया था । आकाश बड़ा ठण्डा लग रहा था । घर पहुँचने के पूर्व श्रीधर बाबू बोले

—क्या बहुत डर गये हैं विमलबाबू ?

—सोचा कि थोड़ी देर चलकर पुल के बाँध पर ही बैठा जाए।

—वाह, इससे अच्छी और क्या बात हो सकती है? मुझे तो कोई ऐसा व्यक्ति आज तक नहीं मिला जो रात भर मेरे साथ रतजगा करके घूमे। श्रीधर बाबू! रात में प्रकृति सजीव होती है। न जाने कितनी अँधेरी रातें तथा चाँदनियाँ इस नदी के किनारे किनारे घूमते हुए बितायी हैं। आगे चलकर इस नदी पर बाँधा का एक छोटा सा उपवन किसी ने कौन मंदिर में कभी लगवाया था। आप सोच नहीं सकते श्रीधर बाबू! कि चाँदनी रात में कितना अच्छा लगता है।

वे बाँध पर पहुँच चुके थे। नदी का जल छोटी छोटी ऊर्मियों में टूट-टूट कर बह रहा था। बाँध के दूसरी तरफ पानी था। इसी तरफ पेड़ों का झुरमुट काफी गझिन था। यहाँ जल में बहाव नहीं बल्कि ठहराव था। पेड़ों की झिरमिरियों में चाँदनी जाल सी बिछी थी। हल्का कुहरा नदी पर रेंग रहा था। बाँध की तरफ दोनों ओर पारसिया की छोटी-छोटी झाड़ें बनी हुई थीं। जो कि इस समय बन्द आँखों की तरह चुप चाँदनी में खड़ी थीं। बाँध के दूसरी तरफ चाँदनी सलवटहीन चादर की भाँति फैली हुई थी। बाँध पर जो एकमात्र घाट बना था वह अपनी बुर्जियों तथा सीढ़ियों में चित्र सा लग रहा था।

—विपिन बाबू! आपको गाना आता है?

विपिनबाबू ने बड़ी जोर का ठहाका लगाया। चारों ओर का फैला हुआ निस्तब्ध मौन चौंक कर इस ठहाके से मुखरित हो गया। पेड़ों पर के सोते हुए कौवे और दूसरे पक्षी चौंक उठे। पंखों की फड़फड़ाहट भी हुई।

—क्यों? आप इतने जोरों से क्यों हँसे?

—इसलिए कि बड़ी शर्म हुआ।

—विपिन बाबू! आप बड़े रहस्यात्मक व्यक्ति हैं।

—मेरा ख्याल है कि हम लोग अपने बीच से यह आप आप का संबोधन हटा लें। बड़ी कठिनाई होती है।

—मुझे कोई आपत्ति नहीं है।

—सब ठीक है।

और विपिनबाबू नदी के जल पर कभी-कभी उछलकर उठने वाली छोटी मछली को ताकने लगे।

—मेरा मन रहा है

—कौन से? नहीं गाता। असल में शायद! प्रत्येक बार उस व्यक्ति का परिचित होना पड़े तो क्या करे?

—इतने दिन हो गये कभी तुम क्यों नहीं आये ?

—मुझे पता नहीं मालूम था ।

—इतनी नामी चोरी का भी पता तुम्हें नहीं मालूम हो सका ?

और वह खूब जोर से हँस दी । तभी लछमन दरवाजे पर दिखायी दिया ।

—भाभी ! मन्दिर के लिए पालकी तैयार है ।

—लछमन ! तुम्हीं चले जाओ और पुजारी जी से हाथ जोड़ क्षमा माँग लेना और कह देना कि आज न आ सकूँगी ।

लछमन चला गया ।

—तो आप दर्शन कर आइए न ?

—दर्शन करने तो सवेरे जाता हूँ । इस समय तो कीर्तन करने जाना पड़ता है, सरकारी नौकरी है । हाँ अब जाना कई दिनों से नहीं हुआ तो तुम लोग तो नहाने की भी जरूरत नहीं समझते होगे है न ?

तभी बसरिन दरवाजे पर दिखी । उससे मराठी में मालती ने पूछा

—पानी हो गया गरम ?

—होऊन आहे—

—अच्छा विसन ! अब जाकर नहा लो तो ।

अजीब आज्ञा थी कि न चाहते हुए भी यंत्रचालित सा उठा और बसरिन के साथ जाकर नहा भी आया । तब तक एक सुन्दर सी चौकी पर भोजन का थाल रखा था तथा एक आसन भी । कमरे में अगरबत्तियों की गंध ही गंध भरी हुई थी । लाख कहने पर भी मालती ने नहीं खाया क्योंकि वह गत दस बरस से एकासना (एक समय भोजन) ही करती है ।

—वहाँ रहने और नौकरी का कुछ प्रबन्ध किया कि नहीं ?

पता नहीं उसने कैसे यह सब अनुमान किया कि मैं कहीं नौकरी नहीं करता और न ही व्यवस्थित हूँ ।

—नहीं किया अभी ।

—यह तो मुझे भी मालूम है । न सही नौकरी कम से कम घर तो किराये पर ले ही लो । क्या शाम को उन धर्मशालावालों को हर पन्द्रह दिन बाद तीन दिनों के लिए यात्री बनकर परेशान करते हो ।

तो इसका मतलब हुआ कि हर बार धर्मशाला में लछमन को भेजकर यह तलाश करवाती रही । फिर भाभी

—अच्छा बोलो कब तक घर ले लोगे ?

—पर क्या कोई लड़की है जो इतनी आसानी से मिल जाएगा ?

—तो लड़कियाँ आसानी से मिल जाती हैं ? कितनी हैं ? लाओ मुझे भी एकाध दे दो। बड़ी ज़रूरत है मुझे।

—किसलिए चाहिए तुम्हें ?

—विश्वास रखो विपिन ! पथभ्रष्टा बनाने के लिए नहीं बल्कि अपने को अमर बना सकूँ इसलिए। सुनो इस तरह तो तुम मारे-मारे ही फिरते रहोगे। साथ दिन में ही नहीं से भी मकान साफ व्यवस्थित होना पड़ेगा। कभी किसी के घर सिवाय मुबारे के गयी ही नहीं ! तुम्हारा घर होगा तो एकाध बार न भी बुलाना चाहोगे तब भी तो ही आऊँगी। कभी क्षण भर को ऐसा नहीं लगता कि मैं मालकिन नहीं हूँ। दिन रात वर्षों तक स्वप्न में स्वत्व बना रहना कितना उबा देने वाला होता है और फिर मैं तो अपनी ही दृष्टि में

तभी दूसरे कमरे में घड़ी ने टनटन दस बजाये।

—तो मैं चलूँ ?

—वैसे आजकल कहाँ लगे हुए हो ?

—ऐसा तो कहीं खास नहीं है।

—फिर भी ? न बताना चाहो तो मत बताओ लेकिन 'रानीसराय' का नाम मत लेना वहाँ तो तुम पिछले हफ्ते थे।

लेकिन कैसे बताता कि आजकल मैं रेलवे प्लेटफार्म या मुसाफिरखाने में ही पड़ा रहता हूँ। मैं उठा। वह मुझे मैदान तक छोड़ने आयी। तारों की छाया में चारों ओर शान्ति थी। एक क्षण को लगा कि यदि यह नारी वेश्या न होती तो न क्या एकबार स्पष्ट रूप से 'दीदी' नहीं कहता ? बार बार चाहने पर भी 'दीदी' गले में आकर फँस जाता रहा। पता नहीं कौन सा संस्कार था कि वह मेरे मुख से 'दीदी' सुनने को उत्सुक थी पर मैं उस दिन 'दीदी' स्पष्ट रूप से नहीं कह सका।

—सुनो कहीं मैं अनजाने में अपने को तुम पर लाद तो नहीं रही हूँ ?

भला मैं क्या उत्तर देता ? यद्यपि वह उत्तर की प्रतीक्षा में न भी रही हो लेकिन मुझे लगा कि वह उत्तर चाहती है।

—अब किस दिन आऊँ ?

—यह मुझ पर नहीं तुम पर निर्भर करता है।

और हम दोनों दो दिशाओं में बढ़ गये।

—क्रमशः । मैं अपनी उस वेश्या-दीदी के यहाँ प्रायः जाता था लेकिन प्रत्येक बार संस्कारों से लड़ता था। उसे किसी मराठा सरदार ने रख लिया था। उसी सरदार ने उसे यह मकान आदि दे रखा था और साथ ही उन महाशय ने अन्य वेश्याओं से प्राप्त भयकर गुप्तरोग भी दे रखे थे। वह अत्यन्त दारुण स्थिति में थी जब मेरी भेंट हुई। मराठा सरदार मर चुके थे। उनके पुत्रों ने उसे मकान से निकाल देना चाहा तथा यह भी कि वे अपने मकान में वेश्या को नहीं रख सकते। जिस दिन मालिनी आत्महत्या करने पीपल्या टैंक पहुँची थी उस दिन मराठा सरदार के बड़े लड़के ने बड़े ही सार्वजनिक रूप से अपमानित लांछित किया था तथा मुकदमा भी दायर कर दिया।

दिनों दिन दीदी का स्वास्थ्य चौपट होता ही जा रहा था। मुँह के दाने फूट आने लग थे। प्रायः आँखें जल भरी रहतीं। शायद फाल्गुन लग चुका था। मैं कुछ दिनों के लिए आगरा गया। मेरा पहला-पहला कांग्रेस कारिया से परिचय हुआ था। आगरे से जब लौटा तो यह तय किये हुए था कि सामान लेकर दीदी से मिलकर आगरे लौट जाऊँगा और पार्टी का काम करूँगा। उन दिनों जूनी-इन्दौर में रहता था। करीब एक माह से इन्दौर के बाहर था जब कि दीदी से चार-पाँच दिन का कहकर गया था। जिस समय पहुँचा लछमन अन्दर बरामदे में मिला।

—बाबूजी! आप लौट आये?

—हाँ लछमन! दीदी के क्या हाल हैं?

यह उदास मनुहार बना खड़ा रहा। सम्भवतः उसकी आँखें छलछला आयीं। सबेरा हल्का पीला फूलों की तरह होने लगा था फिर भी मैंने वे आँखें छलछलाते देखीं। उस तरह छलछलायी आँखें मैंने भीतर! आज तक किसी की नहीं देखीं। पता नहीं उस छलछलाने में कितनी अभिव्यक्ति थी कि क्या बताऊँ।

—क्या बात है लछमन?

—कौन सी बात नहीं है किसन बाबू?

मुझे वह उस क्षण उस उदार दूकानदार की तरह लगा जो एक चीज माँगने पर अनेक चीजें दिखाने पर आ जाए। ऐसी उदारता से भी भय ही लगता है। हम फलराना चाहते हैं क्योंकि हम उतने उदार तो नहीं होते हैं न? यह मुझे घर के पिछवाड़े की तरफ ले गया जो कि बगीचा था। वैसे वह

बगीचा था ही-लताएँ थीं फूल थे हौज थे फौवारा था संगमरमरी बेंचें भी थीं—लेकिन सब उदास उजाड़। जल न होने के कारण हौज का चूना जगह-जगह उखड़ गया था। हरसिंगार या चमेली को छोड़कर पीछे पतोखाना या बगीचा था। इस समय भाभिनी के कमरे की वे अर्धाकार खिड़कियाँ खिल रही थीं। दाहिने हाथ कोने में भूल पड़ी पालकी रखी थी। शेष सब सवेरे का धुला हुआ निर्जन था।

—विशन बाबू! आप ही मालकिन को समझा सकते हैं।

—अच्छा! साफ-साफ कहा।

—अब बाबू जी! दुनिया माँजी को या भी समझे मुझे कुछ नहीं कहना लेकिन मैं माँजी को उस दिन से जानता हूँ जब दिवे साहब के यहाँ हमको लाया गया था। न तो मैंने दिवे सरकार की तरह कोई दूसरा रईस देखा न माँजी की तरह दूसरी पतिव्रता स्त्री। लेकिन सरकार! ऐसी साध्वी को भी दुनिया तो वेश्या ही समझती है न? कौन सा जप-तप धरम-नियम पूजापाठ है जो माँजी ने नहीं किया? जैन मुनियों से लेकर गोसाईं जी तक की सेवा की। पजूसन (पर्यूषण एक जैन-पर्व) नवरात्रि के व्रत आबू के जैनतीर्थ काशी-गया और मायद्वारा तक जहाँ-कहाँ न जाकर अपने माथे के इस कलंक को नहीं धोने की चेष्टा की। विशन बाबू! मैं गवाह हूँ माँजी गंगा हैं। अगर माँजी वेश्या हैं तो गंगा भी वेश्या है। लेकिन हाय रे दुर्भाग्य जाने किसका पाप रोग-शोक दिवे साहब माँजी को ऐसा दे गये कि वह देह के अंग-अंग से फूटा पड़ रहा है। दुनिया समझती है कि वेश्या का अन्त और क्या होना था? विशन बाबू! माँजी कोई दवाई-दारू नहीं करवाती हैं। निर्जल रहती हैं उपवास करती हैं। जैसे पापों का प्रायश्चित कर रही हों। लेकिन कौन सा पाप? किसी ने उन्हें बचपन में पुरुषों को बेच दिया था पर अपने जाने तो वे सदा एकनिष्ठा रहीं। दिवे साहब से मिलने के पूर्व वे नायिका थीं यह जो भी रहा हो नाबालिग! लेकिन वह आचरण का पेशा तो नहीं था न? क्या दिवे साहब को माँजी ने जीवन भर पति के रूप में नहीं माना? किसी दूसरे को पास फटकने दिया? क्या अन्य श्रीमन्तों के बुलावे नहीं आये? लेकिन वे डिगीं तो नहीं न? फिर?? हम तो नौकर ठहरे। कुछ भी बोलने से रहे। आप क्यों नहीं समझाते? आप पर तो राय है उनका। समझाइए विशन बाबू! दुनिया ने आज तक किसी को क्षमा किया जो माँजी को ही क्षमा करेगी? और हम दुनिया से क्यों क्षमा माँगें? जब

प्रभु की दृष्टि में हमारा मन आत्मा पवित्र है तो फिर प्रायश्चित परिताप क्यों ? मैं पच्चीस बरसों से घुट रहा था आज मौका मिला तो जाने क्या-क्या कह गया। मेरे छोटे मुँह बड़ी बात निकल गयी हो तो क्षमा कर दीजिएगा।

और लछमन बड़ी तेजी से दाहिने हाथ जहाँ पालकी रखी थी उधर के मोड़ से होकर दीवार के पीछे गायब हो गया। कुछ देर तक मैं आसन्न रहा। मालिनी मेरे सामने उस दिन सचमुच शापभ्रष्टा देवता लग रही थी।

जब मैं दीदी के कमरे में पहुँचा वे चौकी पर तकिये के सहारे लेटी हुई थीं जिस पर मैं सुबह दिन बैठा था। बरारिन नौकरानी सिरहाने बैठी थी। फाल्गुनी सवेरा कमरे में बड़ा धूप घुला लग रहा था। कमरे का रूप लग रहा था कि यहाँ दिन बड़े सबेरे से शुरू हो चुका है। मुझे देख बरारिन उठ खड़ी हुई। दीदी उस समय आँखें बन्द किये पीठ फिरा लेटी हुई थीं।

—भौजी ! बिसन बाबू आये।

और बरारिन के सूचना देने पर वे अनजान से अन्दर ही करवट बदल कर सम्मुखी हुईं।

—कब आये आगरे से ?

—रात मामा। सहसा चला आया था।

—मैं तो जानती हूँ तभी तो कह कर न जा सके न ?

—यह क्या हाल बना रखा है अपना तुमने ?

—कब किस ने अपना हाल ऐसा बनाना चाहा है ? और माना को मनाया हो तो क्या अपनी दीदी से कहोगे ?

—ऐसा पड़े तो ब्राह्मण आपद्धर्म भी अपनाता है।

—मूर्ख !! आपद्धर्म अबलाओं की रक्षा करता है या उनसे लड़ता है ? यही सीखा है आज तक ? हाँ शारदा ! कुछ खाने-पीने का प्रबन्ध नहीं करना है क्या ?

और वह शारदा बरारिन किंचित मुस्की-मुख किये चली गयी। उसका स्वच्छ हँसता मुख जाते वक्त मुझे लगा जैसे वीरान मेहराबदार दालानों में कोई गीतक अँधेरे से भूल रहा हो।

बरारिन के चले जाने से हमारा-कुछ देर को रुद्ध शान्त हो गया जैसे इसके पूर्व यहाँ हर बार हार हो गया हो। लेकिन ऐसा तो नहीं था। मार चाहे न गया हो पर शान्ति असन्न वैसी ही लग रही थी। मैं चौकी के

उठकर दीदी के पलंग के पास जाने के लिए उद्यत हुआ तभी बरजते हुए बोलीं

—बीमार के सिरहाने बैठना तो नारी को शोभता है तुम लोगों को थोड़े ही।

—कोई बात नहीं।

और मैं बिना सुने मना करने पर भी बढ़ा उन्होंने इस बार बरजा नहीं बल्कि निषेध किया।

—जब तुम्हें स्वतः समझ में न आये तो जितना कहा जाए उतना ही किया करो। और, और अभी शारदा आएगी उसे मेरे सिर में तैल डालना है। भला वह कहाँ बैठेगी?

और इस बार वे खिड़की की राह फाल्गुनी आकाश का वर्ण देख रही थीं।

—कितने दिनों से तबियत खराब है?

—तुम आगरा काफी रह गये।

—हाँ लेकिन मैंने क्या पूछा तुमसे।

—मैं समझती हूँ कि अब लछमन को छुट्टी दे देनी चाहिए। वह बुद्धू होने के साथ-साथ समझदार भी होता जा रहा है।

—दीदी!

और लगभग मैं चीखते हुए ही बोला था। दीदी ने आहत होकर मेरी ओर देखा। पलंग की ईस मेरे घुटनों से लग रही थी। सिरहाने नाम मात्र को एकाध दवाई थी। लेमन-सन्तरा रखे थे तथा थर्मामीटर भी। इतने निकट से खिड़की से आते उजाले में दीदी को मैं अनेक दिनों बाद देख रहा था। मुँह अपेक्षाकृत लाल फुंसियों से भरा था। पल्ला यथावत था। बाकी पूरी देह कम्बल से ढँकी थी। केवल हाथ जो कभी गोरे रहे होंगे लेकिन इस समय पीले निस्तेज निष्प्रभ अतिसाधारण चूड़ियों में चुप थे। हल्की साँस के चलने के साथ पूरी कम्बल हिल रही थी। जब मैंने 'दीदी' कहा वे आँखें सहसा थम गईं। आज पहली बार मेरे मुँह से 'दीदी' सुन पड़ने तो वे आँखें चमकीं उपरान्त होने से कचनार के फूलों सी फैल आयीं। तब क्रमशः भीतरी कोरों से जल छलछलाने लगा जिसे स्वस्थ काँपते ओठ को मानो ही पलकों से दाब कर रोकने की चेष्टा की जा रही थी लेकिन नाक दोनों ओर से फैल आने लगी। वे आँखें फैली बाँहें थीं जिनमें आवाहन निषेध स्पष्ट था। वह आँखों से सब अनुस्यूत रही थीं। अपने में समा लेने का भी अजीब सम्मोहन उन जल भरी आँखों में वैसे ही तिरता लग रहा था जैसे झील में पुष्पक

का पता फिर आया हो। जब कोई मोह सामने होता है तब हमारे रोम-रोम से स्वतःस्फूर्त फूट निकल कर मोह में तिरोहित होने के लिए आकुल-व्याकुल रहता है। उस सामने विराट मोह में यदि समग्र हो पाये तो हम सस्नेह समर्पित होना चाहते हैं। कुछ-कुछ ऐसा ही तथा बहुत कुछ और भी दीदी की आँखों में तिर आया था।

—लेकिन इस प्रकार अपने को दुःख कष्ट देकर समझती हो कि दुनिया तुम्हें 'दुःख-पारंगत' समझने लगेगी?

पता नहीं इस बात को सुनकर वह अनायास ही क्यों फूट पड़ी। उसने अलबम में मुँह छुपा लिया लेकिन अलबम पेट के पास छिपा रखी थी जैसे वह अपने को बीच पलंग में राखे हुए हो। मैं हतप्रभ नहीं भी था लेकिन अजीब विषम था कि क्या करूँ? तभी शारदा आयी। अलबम के अन्दर से ही शारदा को आदेश मिला

—यहाँ नहीं। भीतर शारदा!

और वह मुझे भीतर ले गयी। मैंने भी उचित समझा कि विचार का निकल जाना ही ठीक होता है।

जिस कमरे में मैं बैठा नाश्ता कर रहा था यह बाहरी छज्जे की तरफ था। एक पीठदार मसनद छज्जे में थी तथा हत्थोंवाली लम्बी आरामकुर्सियाँ लगी हुई थीं। इसी कमरे में अनेक चित्र फ्रेमित थे। बीच में राजसी-पोशाक में एक सरदार का तैलचित्र था जिस पर ताजी फूलमाला थी तथा एक दीपक जल रहा था। मुझे समझने देर न लगी कि यही सरदार पिता साहब हैं। ठीक इसके सामने नाक में नथ पहने "लान-पातल" (मराठी ल्गाउन-साड़ी) में एक अन्य तैलचित्र था। बिल्कुल पहचान नहीं पा रहा था। मुझे चित्र घूरते देख शारदा मुस्कराती बोली

—पहचानिए।

—नहीं पहचान रहा हूँ।

—मराठी भूषा में अपनी दादी को नहीं पहचान पा रहे हैं?

सचमुच नहीं पहचान पा रहा था। दीदी महाराष्ट्रीय नहीं हैं यह तो मुझे ज्ञात था। लेकिन आज उन्हें देखकर कोई नहीं कह सकता कि वे इतनी अद्भिन्न सुन्दर रह चुकी हैं। मैं शारदा से और कुछ पूछने ही वाला था कि दरवाजे के बीच अलबम ओढ़े दीदी को खड़े देखा।

—अरे तुम क्यों उठ कर आयीं?

और शारदा का सहारा लेकर वे पीठवाली मसनद पर टूटी सी आकर अर्ध लेटी हो पीठ टिका आँखें बन्द कर बैठ गयीं। अभी भी आँखें वैसी ही थीं बल्कि अन्दर घुसकर वे और घुड़हली हो गयी थीं। ओंठ काफी देर तक थरथराने के कारण न थरथराने पर भी थरथराने का भ्रम दे रहे थे। शारदा जा चुकी थी। कमरे में कहीं से कोई शब्द नहीं आ रहा था। छज्जे से ओस भीगा रेतीला मकान फाल्गुनी धूप में गरमाता दिख रहा था। मौलश्री का गाछ सामने की खपरैल की पृष्ठभूमि से होता हुआ आकाश में छितरा हुआ था। नाश्ता मैं समाप्त कर चुका था। शारदा आयी और बर्तन समेट लौटने को हुई कि दीदी बोलीं

—वैद्य जी आयें तो बुलवा लेना।

शारदा चली गयी। वे फिर बोलीं

—लछमन का बस चले तो इन्दौर के सारे डाक्टरों की तैनाती यहाँ कर दे। अब तुम्हीं देख लो कि दवाई करवा रही हूँ कि नहीं?

मैं अबोला ही रहा। इतने उजले-उजले कमरे में जहाँ छत की सफेद चाँदनी से लेकर चादरें-गिलाफ तक एकदम बगुले के पाँख की तरह सफेद-झक हों तो लगता है जैसे हम वातावरण में उभर आये हों। हमारा साँसना ही नहीं सोचना तक इस उजलेपन को संभव है मलिन कर दे। और हम अपने को और भी सिकोड़ लें कि यह उज्ज्वलता हमारी गंदी अँगुलियाँ या उनके मैले नाखून जिनमें हल्का पीलापन कहीं में हो उसे न देख लें नहीं तो हम इस उज्ज्वलता को अपमानित कर देंगे और अपमान के बाद क्या शेष रह जाता है?

—लगता है लछमन ने तुम्हें अपने मिथ्या प्रभाव से भरा है। है न?

—मान लो है तो?

—यही कि उसे न बिसराना। उसे कितना कहा कितना। कि वह चला क्यों नहीं जाता अपने नीमाड़ (नर्मदा के दोनों ओर का प्रदेश) में जमीन है, घर है परिवार है। पता नहीं किस आशा में यहाँ पड़ा है।

—पैसे की तो आशा नहीं ही होगी उसे।

बात मैंने काफी कड़वी कह दी। आँखें अब स्पष्ट छलछला आयीं। इतनी बड़ी आँखें होने पर भी छोटा सा जल नहीं सहेज पायीं। नाक तक भीग उठी। मुझे ग्लानि हुई कि ऐसा कड़वा क्यों बोल गया?

—भगवान न करें किसी को ऐसे पैसे का मोह हो। अब यह मेरी ही देह में रिस

रिस कर फूट पड़ रहा है तब भला चाहूँगी कि कोई परिवार वाला इस भंगी कार करे ? मैं तो स्वयं इसका भाग जाना चाहती हूँ विधान ! भागी भी लेकिन पता नहीं तुम उस दिन आने कहाँ से आके आ गये ।

—दीदी !

—विधान रे लगता है मैं जन्म-जन्मान्तर से वेश्या ही थी । क्या आगे भी वेश्या बनकर ही नारीत्व को अपमानित लांछित करती रहूँगी ? विधान ! अब नहीं सहा जाता नहीं

और वह मधमुख ही वैसे हो फूट पड़ी जैसे नदी के उद्गम स्थान का पर्वत । चट्टान का कण-कण रिसने लगता है और रिसने की एक धारा बनती है जो नदी है । दीदी के रोम-रोम से आँसू फूट रहे थे । लेकिन इसके बाद नदी बनी कि नहीं नहीं जानता ।

—दीदी ! बचपन को साथ लेकर पुरी हो आओ । स्थान बदलने से मन बदल जाता है ।

—लगता है बड़ा अनुभव है तुम्हारा ।

और थोड़ी देर पहले के आँसू भीगे मुख पर उसकी हल्की मुस्कान वैसे ही निपा उठी जैसे बरसियों के सम्ध्याकाश में फीका किन्तु ज्योतित सन्ध्यातारा । जिसे हम देखते हैं फिर भी नहीं देखते । मुझे बड़ा अच्छा लगा । दीदी रोयीं भी अत्यन्त मन से थी और इस समय मुस्करायीं भी मन से । मन से रोना तथा हँसने पर वैसा ही व्यक्ति हो सुन्दर ही लगता है ।

—और नहीं तो क्या ? तुम समझती हो कि तुम्हारा अनुभव ही बड़ा है ? और किसी का नहीं ?

—बाबा रे सिवाय पाप के मामले को छोड़ और किसी बात में आज दिन तक अपने को बड़ा नहीं माना ।

—झूठ कहती हो तुम ।

—कैसे ?

दीदी प्रश्न भरी आँखें लिये किंचित शैतानी का उत्तर भरसा कर रही थी ।

—तुम गुण से अपने को बड़ा नहीं मानतीं ?

और वातावरण फाल्गुन मास की भाँति हल्का हो आया ।

—अपना इलाज ठीक से क्यों नहीं करवातीं ?

—अपने पाप के रोगों के बारे में डाक्टर से चर्चा करना क्या मुझे लाज न आएगी रे ? माना कि मैंने धर्म देह देवी-देवता सबको अपमानित किया

लेकिन और तो निर्लज्ज न बना कि देह के पापों की चर्चा तेरे आगे भी करने लगूँ। तू नहीं जानता कि एक बार लाज न रहने पर निर्लज्जता की कोई सीमा नहीं होती। और तू बार-बार पूछकर क्या अपनी दीदी को यह नहीं बता रहा है कि मैं नाम देह थी और उस देह की यह दुर्दशा है। इस बारे में चर्चा मत कर विसन! तू नहीं जानता कि मैं अपनी इस नारी-देह से घृणा करती हूँ घिनौनी है मुझे। साहस होता तो इसे चीर फेंकती। सड़े गले चूहे की भाँति इसे बीच सड़क में फेंक देती कि लो यह चूहा है जिसे तुम चाहते रहे। लेकिन जाने कितने जन्म के पाप आड़े आते हैं कि—कोढ़ी हो जाएँ, अंग-अंग गल रहे हों मांस फूल-फूल उठने पर भी हम जीना चाहते हैं। कैसी प्यास है यह जीवन की विसन! घिसटते कुत्ते और मनुष्य में कोई अन्तर नहीं रह जाता। हम निरे ढोंगी हैं। सच हम दुःखी भी वास्तव में नहीं होते। दुःख का ढोंग करते हैं ताकि सामने वाला व्यक्ति हमें अपनी दया के आँचल में ढँक ले। हम जीवन भर अपने को सामने वाले को छलते हैं और सम्भवतः इसीलिए यह व्यक्ति बच पाता है। यदि तुम्हें ऐसा नहीं लगता है तो तुम झूठे होगे कि मैं अपने को बार-बार वेश्या कहकर या पतित बताकर सहानुभूति चाहती हूँ। बिल्कुल सही है विसन! मुझे कितना अच्छा लगता है कि तुम लछमन शारदा—कम से कम तीन व्यक्ति तो हैं जो चाहते हैं कि मैं अच्छी हो जाऊँ, जिऊँ। और शायद व्यक्ति परिवार, कुटुम्ब इसीलिए तो होता है कि आप जब मरने लगें तो परिवार के लोग चिन्ता प्रकट करें, रोकर कहें कि नहीं आपको इस समय नहीं मरना चाहिए। कितनी विडम्बना है! लेकिन उससे भी बड़ी विडम्बना यह कि मैं परिवार के संबंधों की पवित्रता पर व्यंग्य कर रही हूँ क्योंकि देह के ये दुष्ट रोग मन को खा रहे हैं। वेश्या का मन कीड़े खाये हुए कपड़े की तरह होता है विसन!

मैं अवाक् बैठा सुन रहा था। वह बात वाली बहुरूपा सी प्रवेगित थी। स्वयं तर्क करती फिर अपना विरोध भी आप ही कर लेती। जैसे वह शस्त्र भर हो जो हत्या तथा आत्महत्या दोनों का निमित्त बने क्योंकि हत्या या आत्महत्या तो शस्त्र के कारण हमें बस दिखलायी पड़ जाती है बाकी वह हत्या या आत्महत्या शस्त्र के उपयोग के बहुत पूर्व ही सम्पन्न हो चुकी होती है। वे फिर बोलीं —विसन! मेरी बात का बुरा न मानना तू छोटा है न इसीलिए तुझे देख ऐसा ही लगता है कि जैसे अबोध शिशु के सामने माता तक दिगम्बर होने में

बुराई नहीं समझती। मैं भी तो तेरे सामने दिगम्बर ही तो हूँ। फीके साया मन तक दिखा रही हूँ। मुझे नहीं लगता कि उस 'दिन पीपल्या टैंक' पर बचा कर तूने पुण्य नहीं किया बरन पाप ही किया? अर्धमृत को मर जाने देना पुण्य है विमन! बजाय इसके कि उसे शिक्षा देने की चेष्टा की जाए और वह दिन रात हमारे सामने रिसता रिरियाता जिये और जब कभी वह हमारे सामने पड़ जाए तो हम नाक-कान-आँखें बन्द कर मन से एक पैसा निकाल कर चाहें कि यह जल्द आँखों से ओझल हो जाए।

—दीदी! इतना सारा कोसना भी यह सिद्ध नहीं करता कि तुम स्वयं को जितनी पतित परिभ्रहीन कह रही हो वह सही है।

—अरे मैं जानती थी कि सौन्दर्य का जादू तो अब रहा नहीं लेकिन वितृष्णा का स्वांग भरना भी व्यर्थ गया? हाय रे भाग्य!!

और वह अजीब नाटकीय ढंग से अप्रत्याशित हँस पड़ी कि मैं एकदम बौना हो उठा।

—लेकिन ऐसा उसने क्यों किया? श्रीधर! उसके बाद मैं कई दिनों तक नहीं गया।

विमन बाबू की छत पर धूप खूब छितर आयी थी। कमल और श्रीधर तन्मय होकर सुन रहे थे। विमन बाबू बोले

—मैं समझता हूँ कमल! आज बहुत देर हो गयी तुम्हें भी। मैं तो आज सुनाने पर क्या आया कि बस। अरे हाँ श्रीधर! तुम उस दिन अपनी दादा के बारे में कुछ बताना चाह रहे थे न?

और श्रीधर बाबू किंचित मुस्करा दिये। कमल उठते हुए बोली

—मैं तो मालिनी दीदी से मिलने को बहुत उत्सुक हो उठी हूँ विमन बाबू!

—मुझे तो प्रत्येक नारी अपने में सम्पूर्ण इकाई समाप्ति लगती है।

—और प्रत्येक पुरुष एक दूसरे का पूरक न??

श्रीधर की बात का जवाब देकर विमन बाबू बड़ी जोर से हँस दिये।



महाराज बाड़े के सामने आज अपार भीड़ थी। खारे पानी से नमक बनाया जाएगा और अंग्रेजी नमक कानून को चुनौती दी जाएगी। चूँकि यह देसी राज्य था यहाँ नमक पर कर नहीं था इसलिए लोगों को खास कौतूहल था। सवेरे छह बजे के पूर्व महाराज बाड़े के सामने तिल धरने की जगह न रही। तभी भीड़ में अफवाहों की भिनभिनाहट सी उठी। किसी ने जोरों से कहा कि—पी० ए० और ए० डी० सी० अभी बाड़े में गये। लोगों के चेहरों पर अजीब भयात्मक चुप्पी छा गयी। आँखों में शंका तिरने लगी। बाड़े के फाटक और दीवार के पास तैनात पुलिस की ओर हजारों आँखें उठ गयीं। तभी किसन बाबू ने पुस्तके साहब के कान में फुसफुसाया

—आप इसी समय अपना भाषण शुरू कर दीजिए। लोग पी० ए० और ए० डी० सी० का नाम सुनकर लगता है डर गये हैं।

और इसके बाद पुस्तके साहब ने अपना भाषण रौलट एक्ट के बारे में शुरू किया। तभी भीड़ को चीर कर पुलिस सुपरिटेन्डेंट ने आकर पुस्तके साहब को रोका कि वे अपना भाषण बन्द कर दें और यह नमक बनाया जाना भी बन्द किया

जाए। जब दोनों ही बातें बन्द न हुईं तो उनने बढ़कर पुस्तके साहब को मच से नीचे घसीट लिया। पुलिस की सीटियाँ बज उठीं और देखते न देखते पुलिस की लाठियाँ चल पड़ीं। पुलिस ने पुस्तके साहब, मालती देवी को पकड़ लिया था लेकिन विमल बाबू कमल पुस्तके तथा भीमर बाबू को पकड़ इसके पूर्व ही वे तीनों निकल भागे। देखते-देखते भीड़ भाग रही थी और पुलिस-लाठियाँ बरस रही थीं। सूर्योदय हो रहा था। धूप मकानों की छतों पर से उतर कर सड़कों गलियों को पीतल का बना रही थी। थोड़ी देर में ही उस विशाल मैदान में पुलिस ही पुलिस रह गयी। कहीं-कहीं भागे लोगों की चीजें फटी-टूटी यहाँ-वहाँ बिखरी पड़ी थीं। भागते लोगों ने आते कैम सुन लिया कि पुस्तके साहब मालती देवी तो गिरफ्तार हो ही गये लेकिन उनकी लड़की कमल पुस्तके तथा विमल बाबू और भीमर बाबू के नाम भी वारन्ट निकल गये। पर वे तीनों कहीं निकल भागे। शहर में देखते न देखते १४४ धारा लागू कर दी गयी और अब पुलिस, लोगों के घर तलाशी लेने आने वाली है। सारा कारोबार जैसे ठप्प हो गया। सन् १८५७ के बाद पहली बार इन्दौर के भागों के मुँह पर और कानों में 'स्वतन्त्रता' 'स्वराज्य' शब्द गूँज रहे थे।

विमल बाबू जानते थे कि लाठीचार्ज के बाद गिरफ्तारी का वारन्ट तथा तलाशी होगी ही। वे तीनों गलियों से भागते हुए पहले बाग पर पहुँचे। अभी छावनी तक लाठीचार्ज की खबर नहीं आयी थी। लोग आराम से रोज की तरह ही सवेरा किये हुए थे। तरकारियाँ लाने लोग झोले हाथ में लिये निश्चिन्त घूम रहे थे। औरतें पीतल के घड़ा का 'बेवड़ा' सिर पर रखे कुआँ की ओर आ-जा रही थीं। अभी जब थोड़ी ही देर बाद लाठीचार्ज की तथा १४४ धारा की बात फैलेगी तब यही सुखी प्रसन्न निश्चिन्त जीवन अपने को भय से सिकोड़ लेगा। पीतल के चमकते घड़ों के ये बेवड़े घर से घरा में छिन जाएँगे। तरकारियाँ मुँह तक भरे ये पारिवारिक झोले तब चाल से या भाग कर गलियों में छुपते-छुपाते डरते घरों में घुस कर दरवाजा बन्द कर लेंगे। सारा शहर एक बड़ी चुप में चुपा जाएगा। हर घर एक द्वीप की भाँति अपने में कटा हुआ हो जाएगा। इस समय रास्तों पर लोग चल रहे हैं लेकिन थोड़ी ही देर में गदर्र, पुलिस और भय के अतिरिक्त कोई यात्री न होगा। लोग न केवल घर के दरवाजे ही बन्द कर लेंगे बल्कि स्वयं बन्द दरवाजों के घर की तरह हो जाएँगे। बाहर सब कुछ सम्पन्न होता रहेगा— धूप होगी प्रहर बदलेंगे लेकिन लोग और कामों का व्यापार न होगा। लोगों के होते हुए भी शहर जैसे मर जाएगा। लेकिन लोगों तक अभी ये भयानक खबरें

नहीं पहुँची है । वे तीनों तेजी से कदम बढ़ाते बढ़ रहे थे । गिरफ्तारी पुलिस तलाशी आदि का यह अनुभव कमल और श्रीधर बाबू के लिए एकदम नया था । दोनों के मन उत्साह में उछल पड़ रहे थे जैसे रोमान्स रूप रहा हो । बिसन बाबू ने कुछ जरूरी कागज-पत्र तेजी से समेटे और वे तीनों फिर सड़क पर आ गये । अब तक खबरें [illegible] सहमे-सहमे होने लगी थी । बिसन बाबू इस समय किसी भी समाचि[illegible] नहीं जाना चाहते थे । जूनी इन्दौर में गोटा किनारी बेचने वाला एक फ[illegible]गा था जिसके साथ कभी बिसन बाबू ने भी दोपहर में गली-गली आवाज लगाकर गोटा-किनारियाँ बेची थीं । परिवारहीन हरखचन्द फेरीवाला राजस्थान का रहने वाला था । उसके बारे में कोई कुछ विशेष नहीं जानता था । बस वह बिसन बाबू को बहुत मानता था । जिस वेला गलियों से सपाटे मारते हुए हरखचन्द की कोठरी पर पहुँचे वह धूप में बैठा हुआ दतौन कर रहा था । थोड़ी देर पूर्व किसी ने उससे महाराज बाड़े की घटना के बारे में बताया था लेकिन उसने किसी भी बात पर कोई आश्चर्य नहीं प्रकट किया । घुटन्नी धोती कमर में चाँदी का कंदोरा (करधनी) धूँसे बदन का यह राजस्थानी बनिया अजीब असम्पृक्त व्यक्ति था । बायें कान में ऊपर की तरफ एक मोती की बाली तथा सिर पर पगड़ी के रंग का घेरा बना हुआ था । अधेड़ हरखचन्द ने बिसन बाबू को देखा तो किंचित मुस्करा दिया ।

—अहो बिसन बाबू ! बहुत दिनों पर ?

—हरखचन्द जी ! जरा सुनिए, आप से काम है ।

—हाँ हाँ चलो । दो चार बरस में कभी दिखते भी हो तो काम से ही ।

तेजी से वे हरखचन्द की कोठरी में घुसे । पहुँचते ही दरवाजा बन्द कर दिया गया ।

हरखचन्द ने बिसन बाबू की इस हड़बड़ाहट पर किंचित मुस्कुराते हुए कहा

—क्या बात है ? आप लोग बहुत घबराये हुए मालूम दे रहे हैं ।

—हरखचन्द जी । हमारे नाम वारण्ट है

पूरी बात सुने बिना ही हरखचन्द ने लकड़ी के एक जीने की तरफ इशारा करते हुए कहा,

—कोई बात नहीं आप लोग ऊपर चले जाएँ । म जरा आता हूँ अभी बाजार से । मैं नीचे का दरवाजा मत लगाना ।

और हरखचन्द ने अपना कुरता पहना तथा दरवाजा खुला छोड़कर बाहर निकल गया ।

सबकी पर मीना उन तीनों को दुछत्ती वाले एक कमरे में ले गया। वहाँ थोड़ा बहुत फुटकर सामान हरखचन्द ने पटक रखा था। शहतीरों और खपरैलों के बीच से कहीं-कहीं धूप की नीली रस्सियाँ तनी हुई थीं और धूप की चिंदियाँ यहाँ वहाँ छिटकी हुई थीं। एक छोटी खिड़की थी जिससे दूर-दूर का दृश्य दिखता था। दूर पर जाता हुआ हरखचन्द और उसकी जयपुरी [illegible] रही थी। रात इससे अधिक भीड़ यहाँ से दिखती हामी लेकिन इस समय धूप छिपा दृश्य ही अधिक दिख रहा था लोग नहीं के बराबर थे।

—कमल ! इस सेठ हरखचन्द के साथ मैंने भी गोटा किनारी बेचने का व्यापार इन्दौर की गलियों में दोपहर भर घूम-घूम कर किया था।

—सच ??

कमल ने आश्चर्य से आँखें फैलाते हुए कहा लेकिन श्रीधर बाबू चुपचाप ही रह कर विश्वन बाबू की साहसिकताओं के प्रति प्रशंसनीय बने रहे।

शाम तक हरखचन्द के द्वारा इन लोगों को पता लग गया कि वातावरण में अब उतना तनाव नहीं रहा। इन तीनों की खोजखबर काफ़ी कम की गयी तथा अभी भी जारी है लेकिन कहीं पता नहीं लग पा रहा है। चूँकि 'गोल्ड एक्ट' का देशी राज्यों से कोई सम्बन्ध नहीं था इसलिए पुष्पके साहब तथा मालती देवी के रिहा कर दिये जाने की संभावना है। दो-तीन दिनों में ही इनके नाम के वारन्ट भी रद्द कर दिये जायेंगे।

दूसरे दिन से फिर शहर का सारा कारोबार चल निकला।

हालांकि हरखचन्द की बिल्कुल इच्छा नहीं थी कि ये लोग घर से कहीं बाहर जाएँ लेकिन वे तीनों अल्ल सवेरे ही निकल पड़े। काफ़ी ठण्ड थी। ये लोग उज्जैन जाने वाली सड़क पर निकल आये। जिस समय वे लोग शहर को बहुत पीछे

छोड़ चुके उस समय धूप खेतों में हरिणी की भाँति निश्चिन्त फुदक रही थी। सड़क-सड़क चलना खतरनाक हो सकता था इसलिए पीठ पर सूर्य किये वे खेतों के बीच पगडंडी से बढ़ते रहे। अपनी लम्बी-लम्बी छायाएँ खेतों में बिछाते हुए वे लोग उस झील की तरफ बढ़ रहे थे जहाँ कभी विपिन बाबू आये थे। शहर कम से कम तीन-चार मील दूर तो रहा ही होगा। सामने बड़ी ऊँचाई पर जैसे बाँध था और उसके साथ कतारबद्ध पेड़ों की कतार चली गयी थी।

—आओ कमल ! थक तो गयी होगी लेकिन ऊपर पहुँच कर तबियत खुश हो जाएगी।

और सचमुच घने पेड़ों से चारों ओर से यह झील घिरी हुई थी। खूब पानी था। लकड़ी का एक घाट बना हुआ था जहाँ दो चार नावें थीं। झील के बीच में पक्का चबूतरा बना हुआ था। पानी जैसे लबालब भरा था। हल्की हवा से पानी में खूब लहरें उठ रही थीं। पीछे की तरफ इन्दौर शहर हल्का दिख रहा था। मिलों की चिमनियों से धुंआ आकाश में अजगर की भाँति रेंग रहा था। इस तरह घर से बाहर मारे-मारे फिरते तीसरा दिन था आज।

—विपिन ! चलो नाव से उस बीच वाले चबूतरे पर चला जाए।

कमल का प्रस्ताव सुनकर श्रीधर बाबू बोले

—जरूर चलना चाहिए। चारों ओर लहरों से भरे जल से घिरे होने पर बहुत अच्छा लगता है।

—भाई ! मुझे अच्छा-अच्छा तभी लगता है जब पेट भरा हो।

विपिन बाबू की बात सुनकर सब हँस पड़े।

—अजीब पेटू हो विपिन ! सवेरे से ही भूख लग आयी ?

कमल ने हँसते हुए कहा।

—मुझे क्या मैं जाता हूँ पास ही जो गाँव दिख रहा है वहीं से माँग कर खा आता हूँ आप लोग दिन भर मस्त बनकर भूखों मरिएगा।

पास के एक गाँव से खा-पीकर जब वे लोग वापस झील पर पहुँचे तीसरा प्रहर था। डाँड़ चलाते विपिन बाबू को कमल किंचित मंत्रमुग्ध होकर देख रही थी कि व्यक्ति कितना खुला साहसी तथा निश्छल है। श्रीधर बाबू शान्त रहे थे

कि कमल से विपिन को विवाह कर लेना चाहिए लेकिन गृहस्थी का क्या होगा ? तीनों ही सोच रहे थे अपने में। काफी देर तक किसी को ध्यान नहीं हुआ कि वे लोग चुप हैं क्योंकि विपिन बाबू तो कमल के बारे में ही सोच रहे थे कि किस तरह कमल से विवाह का प्रस्ताव किया जाए। हठात् तीनों को लगा कि अजीब शान्ति नाव जल किनारों तथा पेड़ों की फुनगियों पर टिकी धूप तक में है। केवल चौड़ के छपाछप की ही आवाज है। कोई वनपाखी तक नहीं था जो कि विपिन को प्यार देता है बार-बार टेर कर बताये कि यहाँ इस पेड़ के तने में पगडण्डी के रास्ते इस घाटी में वनदेवी आयी है।

—श्रीधर ! संसर्ग दोष इसी को कहते हैं।

और विपिन हँस दिये।

—संसर्ग दोष ?

—और क्या ? मूर्खों की तरह चुप रहना मुझे तुम्हारे संसर्ग से ही तो आया वर्ना बताओ जिस कमल से मिलने के लिए आकुल होकर मैं बम्बई तक जाता हूँ भला वह इतने आत्मीय सन्दर्भ में मेरे साथ एक ही नाव में हो तो मुझे कितना कुछ नहीं बोलना चाहिए !

—लेकिन यह भी तो श्रीधर बाबू के संसर्ग से ही तुम्हें आया कि जब बाहरी व्यक्ति उपस्थित हो तो नारी का सम्मान किया जाना चाहिए।

और तीनों खिलखिला पड़े।

झील के चबूतरे पर जाल वहीं से कहीं धूप का एक टुकड़ा आया और कमल उसमें नहा उठी। अजीब चुप्पी थी कि टूट ही नहीं रही थी। लगता था तीनों फिर सोचने लगे। यह चुप टूटे इसका प्रयत्न दो-एक बार किया गया लेकिन लगता सार बार-बार टूट जाता है। हठात् तीनों फिर चुप हो गये। श्रीधर बाबू को इस बार लगा कि इन दोनों की चुप के एकमात्र कारण वे हैं। ये दोनों अवश्य कुछ बातें करना चाह रहे होंगे लेकिन उनकी उपस्थिति के कारण नहीं कर रहे हैं। पर झील के बीच बैठकर वे कैसे कहीं जा सकते हैं ?

—मुझे नहीं होना चाहिए था यहाँ इस समय।

—क्यों ?

श्रीधर बाबू की बात पर कमल ने आश्चर्य प्रकट करते हुए कहा।

—बात तो ठीक है श्रीधर ! तुम्हारी।

—क्या बात ठीक है ?

विपिन की ओर मुँह कर कमल सप्रश्न हुई।

छाड़ चुके उस समय धूप खेतों में हरिणों की भांति निश्चिन्त फुदक रही थी। सड़क-सड़क चलना खतरनाक हो सकता था इसलिए पीठ पर धूप लिये वे लोग खेतों के बीच पगडंडी से बढ़ते रहे। अपनी लम्बी-लम्बी छायाएँ खेतों में बिछाते हुए वे लोग उस झील की तरफ बढ़ रहे थे जहाँ कभी विपन बाबू आते थे। दोपहर कम से कम तीन-चार-मील-दूर तो रहा ही होगा। सामने बड़ी ऊँचाई पर जैसे बाँध था और उसके साथ कतारबद्ध पेड़ों की कतार बनी गयी थी।

—आओ कमल! थक तो गयी होगी लेकिन ऊपर पहुँच कर तबियत खुश हो जाएगी।

और सचमुच उसने देखा कि, चारों ओर से वह झील घिरी हुई थी। खूब पानी था। लकड़ी का एक घाट बना हुआ था जहाँ दो-चार नावें थीं। झील के बीच में पक्का चबूतरा बना हुआ था। पानी जैसे लबालब भरा था। हल्की हवा से पानी में खूब लहरें उठ रही थीं। पीछे की तरफ इन्दौर शहर हल्का दिख रहा था। मिलों की चिमनियों से धुँआ आकाश में अजगर की भांति रेंग रहा था। इस तरह घर से बाहर मारे-मारे फिरते तीसरा दिन था आज।

—विपन! चलो नाव से उस बीच वाले चबूतरे पर चला जाए।

कमल का प्रस्ताव सुनकर श्रीधर बाबू बोले

—जरूर चलना चाहिए। चारों ओर लहरों से भरे जल से घिरे होने पर बहुत अच्छा लगता है।

—भाई! मुझे अच्छा-अच्छा तभी लगता है जब पेट भरा हो।

विपन बाबू की बात सुनकर सब हँस पड़े।

—अजीब पेटू हो विपन! सवेरे से ही भूख लग आयी?

कमल ने हँसते हुए कहा।

—मुझे क्षमा, मैं जाता हूँ पास ही जो गाँव दिख रहा है वहीं से मोल कर ला जाता हूँ आप लोग दिन भर मस्त बनकर भूखों मरियेगा।

पास के एक गाँव से खा-पीकर जब वे लोग वापस झील पर पहुँचे तीसरा प्रहर था। नाव चलाते विपन बाबू को कमल किंचित मंत्रमुग्ध होकर देख रही थी कि व्यक्ति कितना भला साहसी तथा निश्छल है। श्रीधर बाबू सोच रहे थे

कि कमल से विपिन को विवाह कर लेना चाहिए लेकिन गृहस्थी का क्या होगा ? तीनों ही सोच रहे थे अपने में। काफी देर तक किसी को ध्यान नहीं हुआ कि वे लोग चुप हैं क्योंकि विपिन बाबू तो कमल के बारे में ही सोच रहे थे कि किस तरह कमल से विवाह का प्रस्ताव किया जाए। हठात् तीला को लगा कि अजीब शान्ति नाव अस किनारों तथा पेड़ों की फुनगिया पर टिकी हुई हुक में है। केवल डाँड़ के छपाछप की ही आवाज है। कोई बनपाखी तक नहीं था जो कि विपिन को स्वर देता है बार-बार टर कर बताये कि यहाँ इस पेड़ के तने में पगडण्डी के रास्ते इस डाली में बनदेवी सोयी है।

—श्रीपर! संसर्ग दोष इसी को कहते हैं।

और विपिन हँस दिये।

—संसर्ग दोष ?

—और क्या ? मूर्खों की तरह चुप रहना मुझे तुम्हारे संसर्ग से ही तो आया वर्ना बताओ जिस कमल से मिलने के लिए आकुल होकर मैं बम्बई तक जाता हूँ भला वह इतने आत्मीय सम्पर्क में मेरे साथ एक ही नाव में हो तो मुझे कितना कुछ नहीं बोलना चाहिए!

—लेकिन यह भी तो श्रीपर बाबू के संसर्ग से ही तुम्हें आया कि जब बाहरी व्यक्ति उपस्थित हो तो नारी का सम्मान किया जाना चाहिए।

और तीनों खिलखिला पड़े।

झील के चबूतरे पर आते वहाँ से आती धूप का एक टुकड़ा आया और कमल उसमें नहा उठी। अजीब चुप्पी थी कि टूट ही नहीं रही थी। लगता था तीला फिर सोचने लगे। यह चुप टूटे इसका प्रयत्न एक-एक बार किया गया लेकिन लगता तार बार-बार टूट जाता है। हठात् तीला फिर चुप हो गये। श्रीपर बाबू को इस बार लगा कि इस दोनों की चुप के एकमात्र कारण वे हैं। वे दोनों अवश्य कुछ बातें करना चाह रहे होंगे लेकिन उनकी उपस्थिति के कारण नहीं कर रहे हैं। पर झील के बीच पैठकर वे कैसे कहीं जा सकते हैं?

—मुझे नहीं होना चाहिए था यहाँ इस समय।

—क्यों ?

श्रीपर बाबू की बात पर कमल ने आश्चर्य प्रकट करते हुए कहा।

—बात तो ठीक है श्रीपर! तुम्हारी।

—क्या बात ठीक है ?

विपिन की ओर मुँह कर कमल प्रसन्न हुई।

—अरे नहीं कि—दो प्रेमियों के बीच मैं मूसर चन्द
और विपन 'हा-हा' कर हँस पड़े। कमल थोड़ा लजा गयी। वह बोली
—तुममें जरा भी लज्जा
—मुझ में ही नहीं कमल! मेरे गाँव के किसी भी आदमी में यह दुर्गुण कभी नहीं था।
हँसते हुए तीनों को लगा कि वातावरण हल्का हुआ। अच्छा लगा।
—क्यों अब चलना नहीं है?
कमल ने ढीले जूड़े की पिन ठीक करते हुए कहा।
—जैसी तुम्हारी मर्जी लेकिन मैं चाह रहा था कि सूर्यास्त को साक्षी करके श्रीधर को गवाह बनाकर तुमसे विवाह का प्रस्ताव करता और चलो आज न सही। गाँधीबाबा फिर कोई आन्दोलन छेड़ेंगे तो फिर इसी तरह भागकर कहीं चलेंगे। लेकिन अबकी बार प्रस्ताव मैं मांडव के उस बुर्ज में खड़े होकर पेश करना चाहूँगा जहाँ से रूपमती नर्मदा के दर्शन किया करती थी।
श्रीधर बाबू अवाक होकर बोलते विपन को देख रहे थे। कब यह व्यक्ति गंभीर और कब नहीं थाह ही नहीं लगती। कितनी गंभीर बात को कैसे चलताऊ ढंग से कह रहा है कि बस। जब कि कमल को इतने खुलेपन पर वैसी ही लाज आयी जैसे सहसा साड़ी पिंडलियों तक ऊँची हो आयी हो लेकिन यह मन हो आये कि इस मुँहे बरस के विपन को अपने चुम्बनों से टोक दे बस टोक दे। कैसा है यह व्यक्ति?? दोनों ने देखा कि सूर्यास्त के लिए आकर सूर्य को विपन बाबू देखने का भाव बहाना किये हैं। असल में तो वे अपने को छुपा रहे हैं। भला कमल से विपन बाबू अपने को अब और क्या छुपा सकेंगे? वह बढ़ी और उसने पीठ किये विपन के कंधे पर अपना हाथ रख दिया। श्रीधर बाबू तन्मय थे। कितना वैसा वातावरण था जैसे किसी देवता का मुख हो। श्रीधर बाबू ने अत्यन्त सुखी मन से दोनों को अपनी पीठ की आड़ में ले लिया। केवल पीठ के पार उन्होंने विपन बाबू का स्वर सुना
—चलो कमल! चलें न?
—हाँऽऽ, साक्षी और गवाही दोनों ही तो हो गयी।
विपन बाबू की हल्की हँसी सुनायी दी।
लौटते न नाव में फिर मौन था।

सवेरा था। छत पर धूप फैली हुई थी। नदी में लड़के चिल्ला-चिल्लाकर नहा रहे थे। सारा व्यापार यथावत था। तभी विशन बाबू आँख मलते हुए आये और बोले

—मेरा तो ख्याल है कि दुनिया में अगर ब्राह्मण लोग न हों तो सूर्य तक को चैन हो जाए। तुम लोगों के नहाने-धोने पूजा-पाठ के डर से सूर्योदय जल्दी होता है।

—लेकिन विशन बाबू! ब्राह्मण बेचारे हैं ही कितने? अब्राह्मणों से कहिए न कि ज़ोर लगाएँ। बहुमत है बहुमत।

—पापी लोग जितने ही कम हों वज़न उतना ही अधिक होता है। जानते नहीं एक पापी ही नाव को ले डूबता है।

और वे लोग हँसने लगे।

—श्रीधर! कोई आया तो नहीं था?

—क्यों? कोई आने वाला था क्या?

—पता नहीं सवेरे-सवेरे नींद में बराबर मुझे ऐसा लगता रहा कि मुझे पुस्तके साहब ने बुलवाया और उनसे काफ़ी झड़प हो गयी।

—किस मामले में?

—यही कि इन्दौर में गधे अधिक हैं या घोड़े?

—अच्छा??

—जी हाँ पण्डित श्रीधर नाथ ठाकुर! मैंने कहा कि इन्दौर में एक भी गधा नहीं था लेकिन कुछ ही दिन हुए देहात से एक गधा आ गया है।

और वे ज़ोरों पर हँस दिये।

—वाह जनाब! सवेरे-सवेरे ही

—जो आदमी यह नहीं समझ सकता कि भावी ससुर और भावी दामाद में क्या क्या बातें हो सकती हैं उस भले आदमी को गधा न कहा जाए तो क्या कहा जाए?

—तब तो आपके ससुर साहब ने आपकी खूब खातिरदारी की होगी।

—अरे साहब वो-वो जाने दिखाये कि बस—

—विशन! तुम पता नहीं हर बात को गम्भीर बनाकर क्यों सामने रखते हो?

—क्या करूँ? बताओ मैं जानता हूँ कि पुस्तके महाशय कभी भी कमल का विवाह मेरे साथ नहीं होने देंगे। सपने में उनसे बड़ी झड़प हुई। सच मानो श्रीधर! मुझे उनकी आँखों में हिंसपशु की चमक दीखी। मेरी आत्मा कहती है कि यदि कमल की शादी मुझ से हो गयी तो वे मुझे मिटा देने के लिए सब कुछ कर सकते हैं।

—तो फिर तुम कमल से विवाह मत करो।

—श्रीधर! अभी भी कहता हूँ कि तुम अपने घर लौट जाओ। इतना भोलापन लेकर सिवाय ठोकरें खाने के और कुछ हाथ नहीं आएगा। भले आदमी! यह दुनिया है। क्या अपनी दुर्गति करना चाहते हो? गोमुखी में बाघनख छिपाये इन 'भक्तजनों' ने हर यशस्वी नारी को कन्यादान प्रदान किया और हर पुरुष को दास बनाया। श्रीधर! इन 'भक्तजनों' की नाक पर यदि घूँसा मार सकते हो तब तो घर-परिवार छोड़ना वरना

और श्रीधर बाबू ने आज पहली बार विमल को क्रोध में फुँकते देखा। मुँशी यह परम्परा रही थी जैसे म्यान में निकली तलवार हो।

—श्रीधर! आज अपनी भाभी के पास जाना चाहता हूँ, चलोगे? सोचता था कि मैं ही तुम्हारे साहब से कमल के बारे में बातें करूँगा लेकिन कल रात स्टेशन पर उनका व्यवहार देखकर लगा कि नहीं, ऐसा करना ठीक नहीं होगा।

—मेरा भी ख्याल है कि तुम्हें इस बारे में उनसे कोई बात नहीं करना चाहिए। वैसे अपनी भाभी से भी पूछ देखना।

—उनसे क्या पूछूँगा? वो एक दूसरी आदर्शवादी श्रीधर हैं। स्नेह से वह बरसा हो गयी थीं मन से तो वह देवता ही रहीं आजन्म जन्म-जन्मान्तर से। और देवता मुझे निर्जीव लगते हैं।

बिना काजल अँधेरी आँख सा सन्ध्याकाश और उसमें आँसू सी टिकी सन्ध्या थी जब श्रीधर बाबू और विमल बाबू सान्याली के घर पहुँचे। बाहर के फाटक पर ही लछमन मिल गया था। बाहरी बैठक में बैठाकर वह अन्दर सूचना देने चला गया। श्रीधर बाबू बड़े ध्यान से सभी चीजों को देख रहे थे। तभी लछमन आकर विमल बाबू को बुला ले गया। अब श्रीधर बाबू बैठक में नितान्त अकेले रह गये। बैठक की सारी सज्जा से स्पष्ट था कि यहाँ अब कोई नहीं बैठता है। वह सब इसलिए है कि उन्हें ऐसा ही रखा गया था। किसी वस्तु पर धूल नहीं थी उतना भी नहीं लग रही थी कि जब कोई नहीं बैठता है तब उन्हें सुर

मिल क्यों किया जाए ? सब में अत्यन्त व्यवस्था थी लेकिन जिस वस्तु में मानवीय हाथों की छुअन या मानवीय-स्पर्श नहीं होता है उस को अजीब भिन्नता का आभास करती है वही लग रही थी । फ्रेमित चित्रों और कलियों में एक अजीब अपनापन था । अनेक बार चीजें भी होती हैं यानि सुन्दर भी होती हैं इन्हें लगता है कि वे मुस्कराती हैं बुलाती हैं लेकिन हाय रे विवशता—वे बस इसी ही हैं । न वे देखती हैं न सुनती हैं । न उनमें सपने होते हैं न मोह न दूर के क्षितिज न पास का आश्वासन—जैसे कौड़ियों को किसी ने पलकें लगा दी हों । मूर्ति अन्वेषण से डर नहीं लगता जितना कि इन सूनी आँखों के अपनेपन से लगता है । बड़ा अजीब है कि चीजों पर बैठते रहिए तो उनका काष्ठभार हठात कम होता है, लेकिन न बैठने पर शायद तिनका भी शेषभाग के लिए भारी हो जाता होगा । जीवन का यही तो कारण है कि वह भार नहीं होता । हम वस्तुओं के बिना रह सकते हैं लेकिन वस्तुएँ मानवीय अभाव में नहीं रह सकतीं । श्रीधर को लगा कि यह बैठक कभी की मर चुकी है ।

कमरे के पार किसी के खाँसने तथा गड़बड़ बोलने की आवाजें आ रही थीं । तभी चिक उठाकर उज्ज्वल ताम्रवर्ण की आभा वाला एक नारीमुख यद्यपि कम हँसता प्रणाम करता चला दिखा ।

—श्रीधर बाबू ! आइए, भीतर आइए ।

—मैं तो मात्र श्रीधर हूँ ।

और मालिनी एक बड़े फूल सी खिल आयी । मालिनी के साथ जब श्रीधर बाबू भीतरी बैठक में पहुँचे तो देखा कि विपिन बाबू गाव तकिया पीठ में रखे खिड़की के पार देख रहे हैं ।

—देखा श्रीधर ! विपिन अपनी दीदी की कितनी चिन्ता रखते हैं कि आज महीनों बाद आये । मैंने तो उस दिन ऐसी कोई बात नहीं कही थी ।

और श्रीधर समझ गये कि जब तक वे बाहर बैठक में थे दोनों के बीच कुछ बातें हुई हैं । यह भी स्मरण आया कि जब ही जब से वे इन्दौर आये हैं तब से एक बार भी विपिन बाबू अपनी इस दीदी के पास नहीं आये । बात कहकर मालिनी अन्दर चली गयी थी । वे थोड़ी देर में ही लौट आयीं साथ में चाय की ट्रे लिये शारदा भी थी ।

आते ही बोलीं

—श्रीधर ! जप-तपस्या सब ब्राह्मण के हाथ का है ।

—दीदी ! आप भी कैसी बातें कर रही हैं ।

—नहीं होता है होम करते हाथ जलता है।

और दोनों को लगा कि वातावरण थोड़ा स्वस्थ हुआ।

—तुम्हारे उस दिन की मीटिंग में मैं भी आना चाहती थी और तुम्हें देखना चाहती थी लेकिन उसके पूर्व ही सुना लाठियाँ चल गयीं।

—और यह नहीं लछमन ने बताया कि विपन बाबू पुलिस के हाथों बाल-बाल बचकर भाग निकले ?

—लछमन ने तो यह भी बताया कि तुम श्रीधर और प्रेस के मालिक की लड़की तीनों साथ-साथ निकल आये।

और वो हँस दी।

—लछमन को तुम्हारे यहाँ नहीं पुलिस में नौकरी करनी चाहिए थी।

श्रीधर को लगा कि विपन बाबू और मालिनी में इतने दिनों न मिलने पर मान चल रहा है। पता नहीं क्यों मालिनी अच्छी लग रही थी।

—अब तुम्हीं बताओ श्रीधर ! एक तो बेचारा लछमन इनकी खोज-खबर रख कर मुझे बताता रहता है कि ये हमेशा क्या करते फिर रहे हैं उस पर ये हैं कि उस बेचारे लछमन पर ही बिगड़ रहे हैं।

—मैं बिगड़ कहाँ रहा हूँ ?

—अब मैं तुम्हें न जानूँगी ? तुम लाख चेष्टा करो कि दीदी को भूल जाओ लेकिन हम लोग तो ऐसा नहीं कर पाती हैं न ? जरा सा उस दिन सिरहाने बैठने के लिए मना क्या कर दिया कि आज महीनों बाद मुँह दिखाया। पूछो तुम्हीं इनसे पूछो कि जाने कैसी-कैसी अनही-अनजानी व्याधियाँ लाके मेरे पास ऐसे बैठा जाता है ? श्रीधर ! तब मानना यह विपन लाख तुम लोगों के लिए नेता हुआ लेकिन मैं जानती हूँ कि यह कितना कुछ समझता है।—श्रीधर ! सुना तुम तो गृहस्थ आदमी हो क्यों नहीं अपने मित्र को किसी खूँटे से बाँध देते ?

—अब आप दीदी हैं, क्यों नहीं कुछ आप ही प्रबन्ध कर देतीं ?

—तुम इनसे पूछो न कि कहीं कोई है क्या ?

—क्यों लछमन इस बारे में कुछ पता न लगा सका ?

और विपन बाबू हँस दिये।

—एक बार कुछ पता लगाकर आया तो था लेकिन मुझे विश्वास न आया।

विपन बाबू का चेहरा हल्का फक पड़ गया।

—क्यों ? विश्वास क्यों नहीं आया ? कौन थी वह लड़की ?

श्रीधर सप्रश्न हुए।

—विमल ! बताओ तो कौन है वह लड़की ?

—जब तुम सब जानती हो तो फिर क्या नाम न मालूम कर सकीं ?

इस बार मालिनी काफी जोरों पर हँस दी बाबा

—विमल ! तुम क्या समझते हो कि मुझ या सज्जन को सिर्फ यही काम है कि दिनभर तुम्हारी निगरानी ही करते रहें ?

—मैंने तो नहीं कहा।

—तब फिर ? मैंने तो लड़की वाली बात यूँ ही कह दी थी। तुम कहीं भी विवाह करो मुझे सुख ही होगा। लेकिन बस एक ही शर्त है।

—क्या ?

—ब्याह के पूर्व मैं लड़की देखना चाहूँगी। इसका मतलब यह मत समझना कि मैं उससे कोई बातें करना चाहूँगी या तुम उस बारे में मुझसे कोई परामर्श लेना। नहीं। मैं तो उस पर अपना आधिपत्य छाया तक नहीं पड़ने देना चाहती। बस दूर से देखना चाहती हूँ। सोचा हूँ न ? अपने सामर्थ्य भर यहाँ की तुष्टि करना चाहती हूँ। वर्ना जीवन भर यही सालेगा कि विमल ने अपनी बहू को ब्याह के पूर्व नहीं दिखलाया।

—दीदी !

—क्या है रे ?

—तुम पुष्पके साहब को जानती हो ?

—हाँऽऽ, वो जो वकील हैं ? उन्हीं को तो डिब साहब व लड़कों ने मेरे खास मामले में वकील बनाया है।

—तुम्हारे खास मामले में ?

—हाँ क्यों ? वे तो मुझे बड़े भाई जैसे भी तो हैं।

—यों ही।

—तो फिर ?

—अच्छा आज नहीं फिर कभी कहूँगा।

—ये सब तो कानूनी बातें हैं विमल ! तू अपनी बात बता।

—मैं बताऊँ किसको ?

श्रीधर ने देखा कि विमल बाबू संभवतः बता नहीं पा रहे हैं।

—तुम्हीं बता दो श्रीधर ?

और विपिन कमरे के बाहर चले गये उसी तरफ जहाँ कि सरदार सिंघे और मालिनी ने दिन थे। छज्जे में पड़ी एक आरामकुर्सी पर जाकर लेट गये। नीचे के रेतीले मैदान में लैम्प की रोशनी मन्द बिछी थी। चारों ओर सन्नाटा था। मौत पड़े काफी देर हो चुकी थी। कमरे इतने बड़े थे कि एक लैम्प की रोशनी खोयी सी लग रही थी। कभी किसी का दूर कुछ बोलना सुनायी पड़ जाता वर्ना तो सारा वातावरण एकदम स्थिर था कि अपनी ही धड़कन साँस तक सुनायी दे रही थी।

विपिन, मालिनी दीदी के बारे में इस वीरान वैभव के बारे में सरदार सिंघे के बारे में और सबसे ज्यादा उस पाप के बारे में सोच रहे थे जो कि मालिनी की उसकी देह को आत्मा को जन्म जन्मान्तर के लिए न भी सही लेकिन इस मोह के लिए तो विषैला कर ही गया था। विपिन या और कोई लाख चाहे लेकिन मालिनी की मुक्ति इससे सम्भव नहीं थी। पुण्य तो क्षणिक होता है लेकिन पाप अनन्त होता है। स्मरण के लिए पुण्य नहीं बना है, वह तो पाप है, खासकर दूसरे का पाप जो कि याद रखा जाना चाहिए। मालिनी कहीं भी जाए अब दुनिया उसे जीने नहीं देगी। विपिन बाबू को लगा कि इस मृत वातावरण में मालिनी किस प्रकार क्षण-क्षण टूटती होगी। और जाने कब से टूटते-टूटते उस दिन अन्तिम टूट कर पीपल्या टैंक पर आत्महत्या के लिए गयी होगी। आज उस बात को भी काफी समय हो गया। तब से अनुमान फिर रिसते रहने के लिए दीदी जी रही है। जाने कितनी नन्ही बीमारियाँ लिये इस नगर के पेट जैसी कोठी में दीदी की एक-एक साँस घुट रही है। यहाँ की दीवारें जब रात के अँधेरों में सुनहरी हो जाती होंगी। सरदार कहीं तो जाती होगी और सम्भवत नीचे किसी दालान में गुर्राहट भर रहा हुक्का होगा तब दीदी की कच्ची-कच्ची पलकें इसी अँधेरे में फटी-फटी सी कुछ सहारे के लिए जगी चिमगादड़ों सी इन दीवारों पर अँधेरा टटोलती छिपकली सी रेंगती रहती होंगी। और ऐसे जाने कितने दिन कितनी रातें बीत गयी होंगी। न इनका कोई अन्त दिखलायी देता होगा और न कोई ऐसा व्यक्ति जो नारी के इस सहज विषय अँधेरेपन को अपना सके। जिस व्यक्ति ने हाथ पकड़ा था वह इतना कामी विलासी और देह-लोलुप था कि वह वेश्या ही बना सका पत्नी नहीं। इतना सब होने पर भी जाने कैसा संस्कार है इस नारी का कि अपरिचित विपिन क्या करता है, कहाँ रहता है क्या खाता है का ध्यान बिना घर से बाहर गये भी अनुमान रखती आयी है। क्या मैं इसे माँ या दीदी कह कर, माँ बनाकर इस इसके मन [illegible] से मुक्त कर सकता हूँ? क्या यह मिथ्या प्रदर्शन भर नहीं है? क्योंकि माँ या दीदी बनाकर उसके व्यक्ति के

सुख-दुःख से हम अपने को असम्पृक्त कर लेते हैं। दूर-दूर का बड़ा ही मधुर-मधुर संबंध बन जाता है जिसका कोई उत्तरदायित्व नहीं है। हममें साहस नहीं कि बढ़कर हम उसका हाथ पकड़ लें और कहें कि आओ मेरे पार्श्व में खड़ी हो जाओ तुम मेरी नारी हो और मैं तुम्हारा पुरुष !! और मेरी नारी को उसके पुरुष के रहते देखें कोई कैसे लांछित कर जाता है ??

सहसा बिसन बाबू को लगा कि वे सोचते-सोचते किस भयंकर निर्णय की सीमा पर पहुँच गये हैं। क्या वे अपनी दीदी को ही अपनी 'नारी' बनाएँगे ? और अँधेरे में आती दीदी दिखीं। क्रमशः प्रकाश में आती दीदी का आकार स्पष्ट होता जा रहा था। कन्धे पर सूखती महीन धोती चलने से हिल रही थी। उस मन्द आलोक में दीदी के मुख की व्याधियाँ तथा परिताप सभी अस्पष्ट थे। धूमिल मुखाकृति कुल मिलाकर सुन्दर लग रही थी। आज तक जिस मुख को दीदीमुख माना उसे कभी नारीमुख की भाँति विश्लेषित नहीं किया कि भला यह मुख अब अँजुरी में हो या बिलकुल अधरों के पास हो तो कैसा लगेगा ? सम्बन्ध की पवित्रता मुख को भी पवित्र रहने देती है लेकिन जब वही सहज संबंध के स्तर पर देखा जाता है तब ओठों की बनावट नासापुट, पलकों का मुँदना ग्रीवा की चिकनाई सब पर ध्यान जाता है। बाँहें हमें घेर कर कैसी लगेंगी ? और जब भरा भरा वक्षस्थल तथा पेट हमसे सटा होगा तो तो … और हँसती हुई दीदी दरवाजे की चौखट में चित्र बनी हुई थीं।

—री पगले ! इसमें इतने घबराने की क्या बात थी ?

—नहीं यह बात नहीं थी

—क्या कमला बहुत सुन्दर है रे ? देख भाई ! मेरी बहू खूब सुन्दर होनी चाहिए। कौन दस-पाँच भाई हैं मेरे।

—लेकिन मैं कुछ कहना चाहता हूँ।

—मैंने सब सुन लिया। पुन्नाके साहब जरूर ही इस विवाह के लिए नहीं तैयार होंगे। क्या करूँ मुझ मुँहजली के पैरों पड़ने से वह मान सरल होते ना मैं एक क्षण को भी लाज नहीं करती बिसन ! … तेरे लिए नहीं बल्कि अपने स्वार्थ के लिए।

—क्या स्वार्थ है इसमें तुम्हारा ?

—बिसन रे … कभी किसी जन्म में तुम्हें अपने पेट से उत्पन्न करना चाहती हूँ और उसी क्षण में मेरा यह बंध्यापन का पाप धुलेगा। तुमने मुझ अनजान में भगवान की दृष्टि में एक गरिमा दी गया दी। मैं नारी से कन्या हो गयी

थी। तूने उस वेश्या को अपने पावन स्पर्श से दीदी बनाया।—बस प्रभु! ऐसे ही किसी दिन जन्म लेकर मुझे जगत्तारिणी बनाकर शापमुक्त कर देना।

विधान ने देखा कि दीदी की आँखों से आँसू धारासार बरस रहे थे। वे दोनों हाथों की हथेलियों में मूँदे फड़कते ओठों से चिपकाये जाने किस अँधकार को चीरते जाने किस जन्म के आलोक वाले अपने 'माविम्ब-मानव' के नामरूप में डूबी मौन हो रही थीं।

श्रीधर बाबू पिछले दिनों से मन ही मन स्वयं से बड़े असन्तुष्ट थे । उन्हें अपना प्रयोजन ही समझ में नहीं आ रहा था कि उन्होंने क्या बम्बई की नौकरी छोड़ी और जब छोड़ी थी तो क्या इसी निरुद्देश्यता के लिए ? आज वे जो कुछ कर रहे हैं जहाँ हैं क्या इसी के लिए वे अपना घर, अपने बच्चे माता-पिता को रातों-रात छोड़ आये ? कई बार तो स्वयं ही संशय में पड़ जाते कि क्या वे ही स्वयं हैं या और कोई ? घर का कोई समाचार उन्हें नहीं मिला । कैसे हैं सब ? सबों का पीछे से क्या हुआ होगा ? क्या नारायण बाबू को एक पत्र भी गायत्रीने न भेजा गया होगा ? सम्भवतः उज्जैन तक वे आये हों और ढूंढ़-ढांढ़ कर निराश हो लौट गये हों । जो भी हो लेकिन इस प्रकार निरुद्देश्य वे कितने दिन घूम सकते हैं ? और क्या ? पिछले चार-पांच महीनों के राजनीतिक सम्पर्क में यह बात तो उन्हें स्पष्ट हो गयी थी कि राजनीति उनका क्षेत्र नहीं । मजदूरों की पाठशाला में पढ़ाना भी तो एक प्रकार की राजनीति ही है क्योंकि सिवाय किशन बाबू के प्रायः सब लोग उन राजनीतिक कारणों से चल रहे थे । इसके अतिरिक्त इन्दौर में अधिक कुछ नहीं किया जा सकता । इन्दौर वे छोड़ना चाहते हैं लेकिन किन्तु ,

बाबू की एक न एक झंझट लगी ही रहती है। बिल्कुल नारायण बाबू का सा बेलौसपन है। सम्भवतः बिरजन भी बूझते हैं कि श्रीधर का मन अब इन्दौर में बिल्कुल नहीं लगता। लेकिन किसी सीमा तक उन्हें मोह ही नहीं श्रीधर से व्यामोह हो गया है। ऐसा ही व्यामोह कहीं उन्हें भी तो बिरजन से नहीं हो गया है? ठीक है बिरजन का ब्याह हो जाए तो वे एक दिन भी अब किसी मोह व्यामोह में नहीं पड़ने वाले हैं। बिरजन बाबू इस बीच बम्बई फिर गये थे और कमल को ब्याह के लिए राज़ी कर लिया है। यही तय पाया कि ब्याह हो जाने के पूर्व पुस्तके साहब से कुछ नहीं पूछना है इसीलिए 'सिविल मैरेज' करना तय हुआ। अभी इसकी चर्चा किसी को नहीं मालूम।

जाते ग्रीष्म में दिन तथा सन्ध्या की आयु बढ़ गयी थी। इन्दौर अब अपरिचित नगर नहीं रह गया था लेकिन इससे कोई रागात्मक सम्बंध भी तो नहीं था। यही दो-चार बार आधी-आधी रात में आवारों की तरह स्टेशन पर चाय पीने निकल गये हैं या फिर सत्याग्रह के दिनों में जो मारे-मारे फिरे थे उसकी कुछ याद है बाकी तो मालिनी ही एकमात्र ऐसी व्यक्ति है जो कहीं कुछ छूती है या कुछ खींच जाता है। बहुत कुछ भिन्न थी इन्दु दीदी लेकिन मालिनी के दीदीत्व में जो एक उदास-दुख अपरिग्रह का मोह, अप्राप्ति की विवशता थी वह इन्दु के दीदीत्व में नहीं थी। उसमें वात्सल्य का आतप था ऊष्मा थी सहायता थी जब कि मालिनी में सन्ध्या का उदास गौरव है ठंडी होती हुई ऊष्मा है तथा मोहक दुख है। और सबसे बड़ी बात तो यह कि इन्दु, श्रीधर की दीदी थी जब कि मालिनी बिरजन की दीदी है। दोनों ही अनसूया थीं केवल आकाश का अन्तर है। लेकिन विवश दोनों ही हैं। एक समाज युक्ता होकर तो दूसरी समाज-त्यक्ता होकर।

कई बार साँसें बड़ी लम्बी लगती हैं और साँस का ऐसा लम्बापन पता नहीं क्यों ईथर की गंध की तरह अस्पताल के बरामदों की तरह साफ-सुथरा होने पर भी अजीब लगता है। बिशन बाबू पिछले कई दिनों से कुछ उदास लगते रहे हैं जबकि इन दिनों तो प्रसन्न लगने चाहिए। इस बीच मालिनी दीदी के पास भी सम्भवतः कम ही गये हैं। क्या सचमुच ही कोई कुछ रहस्य है बिशन के भीतर और बाहर या मात्र आकार भर ही है? आये दिन गायब हो जाते हैं और फिर आठ-दस दिन पता नहीं कहाँ रहते हैं। क्या बात हो सकती है? कल शाम वे मालिनी दीदी के पास गये थे। प्रायः साथ चलने के लिए कहते रहे हैं लेकिन पता नहीं उस दिन जब श्रीधर बाबू ने कमल वाली बात कही तब से मालिनी दीदी के घर वे अकेले ही गये हैं। प्रायः तो उस समय मजदूरों की रात्रि पाठशाला में श्रीधर बाबू को वहाँ रहना पड़ता है लेकिन इससे क्या? कल रात जब मालिनी दीदी के पास से लौटे थे तो किंचित आवेश में लग रहे थे। ऐसे तो बिशन को नहीं देखा है पहले कभी। उसके बाद सहसा आये और सामान ठीक करने लगे। बड़ा अजीब लगा जैसे बिशन में बहुत बदलाव आ गया हो। पूछा

—क्यों? क्या बात है बिशन?

—कुछ तो नहीं सहसा जा रहा हूँ नागपुर।

और जल्दी-जल्दी चीजें सहेज रहे थे।

—नागपुर या बम्बई?

और श्रीधर ने निश्चय ही तो हँसा था। बिशन एक क्षण को हतप्रभ हो आया। मुँह जो कि सामने नहीं किया जा रहा था उठाया और श्रीधर की ओर हैरान देखता रहा। लगा कि बिशन कहीं आहत हुए हैं।

—मेरी बात का बुरा लगा?

श्रीधर ने किंचित स्नेह से कहा।

—नहीं श्रीधर! बम्बई नहीं जा रहा हूँ लेकिन यह न पूछना कि कहाँ जा रहा हूँ।

—क्यों?

—हर बात में 'क्यों' ठीक नहीं होता।

बिशन बाबू को लगा कि श्रीधर पूछकर किन्हीं गलत निर्णयों की ओर बढ़ रहा है। कई दिनों का उदास तथा गंभीर बिशन किंचित हँसा और पास आकर अत्यन्त स्नेह से श्रीधर के कंधे पर हाथ रखा। श्रीधर आँखों में कुछ क्षण रुका।

—श्रीधर! सच ही किसी काम से जा रहा हूँ और जल्दी ही लौट आऊँगा।

परेशान मत होओ ।
और श्रीधर ने देखा कि आगे कोई प्रश्न किया जा सके इसका मुहूर्त भर भी अवसर दिये बिना मुस्कराते विमल चल दिया । श्रीधर बाबू उठने की चेष्टा ही करते रहे कि आदेश सुनायी दिया
—तुम रहो श्रीधर ! नीचे तांगा है । मैं जा रहा हूँ ।

श्रीधर बाबू कल वाली इस घटना पर सोच रहे थे । खिड़की के शीशों पर चमकती हुई धूप पीली रँग उठी थी । तभी छज्जे पर किसी के पैरों की आहट सुनायी दी ।
—कौन ?
—बाबू जी ! मैं लछमन हूँ ।
वे कमरे के बाहर आये । अशोक की पत्तियाँ धूप में चमचमा रही थीं । शुरू गर्मियों की खुली शाम थी जो अँधेरे से अधिक दिन के निकट थी । कमरे में बैठकर ऐसी प्रदोष वेलाओं में जो उदासी घिरा करती है बाहर आने पर आप आस-पास विस्तृत हो जाते हैं और स्नान की सी ताजगी लगने लगती है ।
—क्या बात है लछमन ? विमल बाबू तो रात ही चले गये हैं ।
—माँजी ने आपको बुलाया है ।
—मुझे ? अभी ?
—जी !!
—क्या बात है ?
—अब सरकार ! आप लोगों की बातें हम क्या जानें ? जो हुकुम हुआ वही किया ।
लगा कि लछमन किसी बात से दुखी है । एक क्षण श्रीधर बाबू असमंजस में रहे कि क्या कहें, बोले
—अच्छा आते हैं ।
—कोई बात नहीं मैं नीचे बैठा हूँ । सवारी लाया हूँ ।
—सवारी ?
—जी ।
तो इसका मतलब हुआ कि वह साथ ही ले जाएगा ।

आज अनेक दिनों बाद अथवा विवाह के दिनों के बाद पालकी पर श्रीधर बाबू चढ़े थे। पहले तो बड़ा अजीब लगा लेकिन चढ़ना था ही। गनीमत यही थी कि खुली पालकी थी शिविका या डोली नहीं। लछमन कहारों के साथ ही दौड़ता रहा रास्ते भर। मालिनी दीदी का घर काफ़ी दूर था। रास्ते में दीप जल आये तथा स्वल्प अँधेरा भी हो आया। रास्ते भर कयास लगाते रहे कि क्या बात हो सकती है जो पालकी भेजकर बुलवाया गया और लछमन साथ में ही लिवा के जा रहा है? बस शाम ही तो किशन बाबू गये थे। अवश्य ही किशन बाबू की ही कोई बात होगी। लेकिन क्या बात हो सकती है? किशन बाबू शाम तनिक गम्भीर क्या थे? कहीं किसी बात को लेकर दीदी और उनमें कुछ कहा सुनी हो गयी क्या? लेकिन यह असंभव है। तब क्या संभव है?

और महाराजबाड़ा अपने अँधेरे में घुमड़ा रहा था। अनेक पालकियाँ तथा शिविकाएँ आ-जा रही थीं। सभी वर्ग के लोग सभी कामों पर निकले हुए थे। मन्दिर में सभा-आरती की तैयारी हो रही थी। सराफ़े में चहल-पहल जग रही थी कि पालकी दीदी के घर के लिए मुड़ गयी। गली सुनसान थी। कहारों के बदन पसीनों से लथपथ थे। वे बिना रुके सिर्फ़ कंधे बदलते तेज़ी से छावनी से यहाँ तक एक साँस में ही आये थे। पसीने से उनकी पीठ चमचमाने लगी थी। पालकी का आना देख बाहर का दरवाज़ा खोल दिया गया था। देहरी पर पालकी टिका दी गयी। ओसारे में खड़ी शारदा तेज़ी से अन्दर चली गयी। श्रीधर बाबू समझ गये कि शारदा अपनी मालकिन को सूचित करने गयी है। देहरी पार कर आना चढ़ने को हुए कि जीने के ऊपरी सिरे पर खड़ी मालिनी ने लछमन से कहा
—लछमन! कहारों को अब जाने दो।
—अब नहीं जाइएगा?
—अब आज नहीं। देखते नहीं कितनी देरी हो गयी।
इस वाक्य के समाप्त होते श्रीधर बाबू मालिनी के पास आखरी सीढ़ी पर थे।
—आओ।
श्रीधर ने देखा कि मालिनी कहीं बाहर जाने को तैयार खड़ी थी।
—कहीं जाना है क्या?
—जाना था लेकिन आज तुमने तो इतनी देरी कर दी।
—मैंने?
—और नहीं तो क्या मैंने? तुम लोग तो हमेशा हम लोगों का ही दोष दोगे।
वे भीतरी बैठक में पहुँचे।

—क्या सो रहे थे ? मालूम होता है कि तुम आये नहीं बल्कि स्वप्नवत तुम्हें उठा के लाया है, क्यों ? अरे शारदा !
और शारदा प्रकटी ।
—बिना कहे चाय-नाश्ता नहीं आयगा क्या ?
—अभी ला रही हूँ ।
और शारदा निकली ।
श्रीधर बाबू की समझ में कुछ नहीं आया कि वे क्यों बुलाये गये । क्योंकि जैसा अभी ज्ञात हुआ कि कहीं जाना था और संभवतः उन्हें भी साथ जाना था देरी हो गयी इसलिए जाना नहीं जाता है लेकिन कहाँ जाना था ? यह तो दीदी की मुद्रा से स्पष्ट ही था कि वे बाहर जाने को उद्यत थीं लेकिन आज उनके चेहरे पर सहज प्रसन्नता जो कि अन्य दिन हुआ करती थी वह नहीं थी । बल्कि लगा कि जैसे अत्यधिक परेशान हैं । बल्ब का धुंधला प्रकाश कमरे में फैला हुआ था । कमरे में अगरु की गन्ध थी । सप्तमी का चन्द्रमा खिड़की के पार पारदर्शी आकाश में फूट आया था ।
—तुम्हें आश्चर्य तो हुआ होगा कि सहसा कैसे बुलवाया गया ।
—नहीं तो मैं तो स्वयं आना चाह रहा था ।
—चाहना और आना क्या एक ही होता है ?
—दोनों मिलकर बुलवा लिया जाना हो जाते हैं ।
दोनों ही हँस पड़े । शारदा चाय-नाश्ता रख गयी ।
—सुनती हूँ तुम्हारी कोई मनु दीदी है जिसे तुम बहुत चाहते रहे हो ।
—हाँ बहुत ही ।
—कहाँ है अब वो ?
—अपने पति के घर, पूना ।
—विशन कह रहा था कि तुम नौकरी छोड़कर घर से भाग आये हो ।
—हाँ यही समझ लें ।
—क्यों ? यदि दूसरा भी कुछ समझा जा सकता है तो वही क्यों न समझा जाए ?
—इसलिए कि वास्तव में कोई अन्तर नहीं होगा ।
—मनु बहू को भी बिना बताये आये हो ।
—बताने पर कौन कब मिल सका है ?
—तो क्या करने का विचार है ?
—अभी तो विचार नहीं आया है ।

—या विपिन विचारने नहीं देता ? उसका बस चले तो वह किसी को नहीं सोचने विचारने दे ।

—मैं तो ऐसा नहीं सोचता ।

—लेकिन मैं उसे जितना जानती हूँ उतना कोई नहीं जानता। यह वेम नहीं है मात्र वास्तविकता है । पता नहीं वह मुझसे ऐसा क्यों व्यवहार करता है ?

बीबी ने प्रश्न इस जिज्ञासात्मक रूप स रखा था कि म पूछूँ कि क्या बात है लेकिन

—मैं कहती हूँ कि वह पागल है । सुनती हूँ पहले तो यह ऐसा नहीं था लेकिन जब से वह मरे सम्पर्क में आया तभी स उसमें परिवर्तन आने लगा। वह मूल है ।

—क्या हुआ बीबी ?

—मुझे ही कुछ हो जाता तो रोना किस बात का था रे ! मुझे कभी कुछ हुआ है मात्र तक ? मृत्यु बीमारियाँ सभी तो मरी छाया स घबराती हैं । मुझे डर है कि मरे विपिन को कहीं कुछ और न हो जाए । अब तुम्हीं बताओ श्रीधर ! फिर मैं उसकी मूर्खताओं का क्या उत्तर दूँ ? कहता है मुझे उत्तर देना ही होगा । मैं तो अपने भाग्य को ही कोसती हूँ श्रीधर ! उसका क्या दोष इसमें ? तुम्हारी क्या राय है ?

श्रीधर एकदम चौंक गये । चर्चा विपिन तथा मालिनी की चल रही थी । विशेष उसके बारे में वे कितना जानते हैं जो कि उसकी राय हो । श्रीधर अवाक हो बीबी की ओर देखने लगे जैसे पागी देख रहा हो । इतना स्पष्ट था कि विपिन बाबू बीबी के किसी मर्म को छू गये हैं और वे तड़प उठी हैं ।

वे फिर बोलीं

—तुम्हें नहीं लगता कि उस एसा नहीं करना चाहिए ।

—कैसा ?

—जो वह करता है । बड़ी देशभक्ति उस पर सवार हुई है ।

—ओह देशभक्ति ।

—यह तुम्हारे गाँधी बाबा वाली नहीं, बोल्‌

—तो कौन सी ?

—क्या तुम्हें कुछ भी नहीं मालूम श्रीधर ?

—नहीं तो ।

—तभी तो मैं कह रही थी कि निश्चय ही श्रीधर को नहीं मालूम होगा भला तुम उसे बम-पिस्तौल वाली देशभक्ति की सलाह कैसे दे सकते हो ?

श्रीधर सहसा बात की गंभीरता नहीं समझ पाये । इसलिए कि इस बारे में बिल्कुल

ही नहीं जानते थे। जो पढ़ा था उसके द्वारा यह कल्पना कभी नहीं हुई कि इस देश में भी ऐसा हो सकता है। बोले,

—बम-पिस्तौल ?

—ये जो आये दिन कभी नागपुर, कभी अजमेर, कभी बम्बई कहकर जाता है तो वह अपने क्रान्तिकारी दल के काम से ही जाता है।

—लेकिन आपको कैसे पता चला ?

—तुमसे इस बारे में उसने कभी चर्चा नहीं की ?

—नहीं तो।

—श्रीधर ! उसे कैसे वहाँ से निकाला जाए ?

—आप जब तक साफ-साफ बताएँगी नहीं तब तक कुछ समझ नहीं सकता।

—पूरी बात मुझे भी कहाँ मालूम है श्रीधर ? समझती हूँ किसी गहरे षड्यंत्र से उसका सम्बन्ध है।

—कैसा षड्यंत्र ?

—यहाँ नहीं श्रीधर ! कल सब बताऊँगी। कल पीपल्या टैंक पर। तुम तो कभी नहीं गये होगे ?

—गया तो नहीं हूँ किन्तु सुना है सब सुना है।

—विशन को किसी बात की खबर नहीं है।

—तो फिर आज चलूँ ?

—क्यों ? क्या बिना विशन के

—नहीं दीदी ! बात यह है कि

—क्या अपनी इन्दु दीदी की बात मुझे नहीं सुनाओगे ?

और इन्दु दीदी की गाथा पूरी सुनाकर दीदी के घर से लौटते श्रीधर बाबू को इतनी देर हो गयी कि छिपलनपुरे के पुल के पहले ताँगा नहीं मिला। सड़कों पर रात में जलनेवाली बत्तियाँ बुझी पड़ी थीं। शहर एकदम अँधेरे में डूबा हुआ था। गर्मियों का आकाश था तारों भरा। बस उसी आकाश का प्रकाश था और दूर-दूर पहरुओं की आवाजें थीं। कहीं एकाध कोई लैम्पपोस्ट जल रहा होता जैसे नींद डूबा हो। घोड़े की टापों तथा पहियों की आवाज में विशन बाबू मालिनी

रही बम-पिस्तौलवाली राजनीति तथा प्रिन्स क्रोपाटकिन साइबेरिया में भागते हुए क्रान्तिकारियों की पिस्तौलों की चमक सब स्पष्ट दिखायी दे रही थी। रूस की क्रान्तियों के बारे में वे पढ़ चुके थे। इसी तरह अँधेरे में डूबे सेंट पीटसबर्ग की सड़कों पर किसी सेनापति या गवर्नर की छाती बग्घी पर कोई पिस्तौल तन जाती और उसके बाद गवर्नर की लाश पुलिस की सीटियाँ भागते कदम अनेक कदम उन पत्थरों टँकी गलियों में आवाजें करते भागने लगते हैं। ऐसे क्रान्तिकारियों के पकड़े जाने पर या तो गोलियों से उड़ा दिया जाता रहा या फिर साइबेरिया के वीरान स्टेपस में गल जाने के लिए, पागल बन जाने के लिए जानवरों की तरह घेर कर छोड़ दिया जाता रहा है।

शुरू गर्मियों की आधी रात का तीसरा प्रहर होगा। रात में सर्दी का आभास स्पष्ट था। जाड़ों में इस समय कितनी सर्दी होती है और फिर साइबेरिया में क्या होता होगा? बर्फीली आँधियों में फटे चिथड़ों में लिपटे भूख-प्यासे क्रान्तिकारी काटती बर्फ पर घिसटते हुए टूट जाते रहे होंगे। अनन्त बर्फ का विस्तार और हिमानी थपेड़ कैसे ही मनोबल को गला सकता है चूर-चूर कर सकता है और फिर भी अनेक क्रान्तिकारी वहाँ से भाग आते रहे हैं। श्रीधर बाबू यह सब सोचते हुए अजीब फुरहरी से भर गये थे। उन्हें अपने चारों ओर सड़क के दसों ओर किन्हीं अज्ञात गलियों में पिस्तौल लिये एक नहीं अनेक किसान दौड़ते हुए दिखे और उनका पीछा करते हुए पुलिस की गारद मशालें लिए भागती दिखी। वे अज्ञात में चिल्लाने-चिल्लाने को हुए ही थे कि ताँगेवाला बोला

—हुजूर कहाँ जाइएगा?

—पुल के पार पारसी मुहल्ले में।

—हुजूर! आप जैसे शरीफजादों को जब इसी-इती रात में कोठों से आते पकड़ता हूँ तो बड़ी तकलीफ होती है साहब!

और श्रीधर बाबू चौंके कि ताँगेवाला उन्हें कितना गलत समझ गया। लेकिन वे और क्या प्रत्युत्तर देते? रुपए के पैसे भी वापस नहीं लिए क्योंकि वह तब अवश्य ही उन्हें पहचानने की कोशिश करता और उन्हें यह स्वीकार नहीं था। ताँगेवाला कहता ही रहा

—हुजूर! पैसे??

और श्रीधर बाबू चोरों की तरह कालेज का जीना चढ़ने लगे। उन्होंने पीठ ओर से सब सुना कि घोड़ा 'टप' 'टप' करता मुड़ा और फिर पहिये तेज हुए। रात भर गरजने और जागने का भेद श्रीधर बाबू को नहीं मालूम हुआ।

वैसे सवेरे वे कभी मजदूर बस्ती की तरफ नहीं गये लेकिन आज पता नहीं क्यों वे अनायास उधर निकल पड़े। यह ठीक है कि आज ग्राम में पाठशाला नहीं जा सकेंगे इसकी सूचना रामसिंह को देनी थी मगर वह तो किसी को भेजकर मिल में कहलवाया जा सकता था। अभी मुँहअँधेरा ही था। पूरब के आकाश के नीचे कच्ची झोपड़ियों वाली मजदूर बस्ती बिछी थी। वातावरण काफी ठंडा था। मजदूर रात-पाली से लौट रहे थे। दिन-पाली के लिए तैयारी हो रही थी। रामसिंह की कोठरी अपेक्षाकृत अधिक साफ-सुथरी थी। अभी वह सोया हुआ था। इतनी सवेरे टीचर बाबू को सहसा देखकर रामसिंह किंचित अचकचा गया। टीचर बाबू के पास कोई जवाब नहीं था कि वे क्यों इतनी सवेरे आये हैं। इधर-उधर की बातें करते रहे।

रामसिंह के घर के सामने ही रेलवे का लोको था। जिसके पार मिल की ऊँची चिमनी धुँआ छोड़ती आकाश में खिंची हुई थी। धुँधलके की छोटी-छोटी गाड़ियाँ सीटी बज रही थीं। रामसिंह बोला

—तो टीचर बाबू कब जाने वाले हैं ?

—एक दो दिन में आया है कि आ जाएँ।

—असल में श्रीधर बाबू! यहाँ दो-एक पुलिस के आदमी पिछले आठ-दस दिनों से बड़ी सरगर्मी से चक्कर काटने लगे हैं।

—क्यों?

—पता नहीं वे सबसे हर बार यही पूछते हैं कि वे किसी शफ़ीउल्ला को जानते हैं? अब भला बताइए कि यह शफ़ीउल्ला कौन है?

—शफ़ीउल्ला? कौन है यह?

—अब मालूम होता तो मैं आपसे पहले उन पुलिसवालों को न बता देता? कहते हैं कि उसका पता बता दोगे तो अंग्रेज सरकार इनाम देगी। एक पुलिसवाला कहने लगा कि यह शफ़ीउल्ला क्रान्तिकारी है इसी इन्दौर का है। और साहब! यह भी कि हम जानते हैं और बताते नहीं हैं इसलिए चौबीसों घण्टे यहाँ तैनात रहते हैं कि कौन आया कौन गया।

वह ज़ोरों पर हँसा और फिर बोला

—क्या श्रीधर बाबू! कहीं आप ही तो शफ़ीउल्ला नहीं हैं?

सहसा श्रीधर बाबू एकक्षण को भय से पीले पड़ गये। अपने से अधिक वे विशन के लिए चिन्तित हो गये कि कहीं शफ़ीउल्ला विशन बाबू ही तो नहीं हैं? कहीं यही बताने को तो दीदी ने इतनी एकान्त जगह तो नहीं चुनी? तो क्या विशन क्रान्तिकारी है? कहीं यही तो वह रहस्य नहीं जिसे मनुष्य से उन्हें उनके पास और लगता रहा है? पर विशन बाबू क्रान्तिकारी जैसे लगते तो नहीं हैं। तब तो और भी उन्हें क्रान्तिकारी होना चाहिए। ऐसा ही व्यक्ति सफल क्रान्तिकारी हो सकता है जो लगे नहीं।

वे बेचैन हो गये। पूरा दिन काटना कठिन होने लगा क्योंकि अभी तो सवेरा ही हुआ था। साथ ही यह भी ध्यान आया कि पुलिस के आदमी उन पर भी दृष्टि रखे हुए होंगे। इसका मतलब हुआ कि शाम को जब वे पीपल्या [illegible] जाएँ तो सम्हल कर जाएँ।

रास्ते भर उन्हें लगा कि कोई दूर-दूर से उनका पीछा किये है। इसी व्यक्ति को वे दो-एक बार पिछले दो-चार दिनों में घर के आसपास भी देख चुके हैं। विशन ने इस सी० आई० डी० वाले पर पूर्व ही श्रीधर को चेतावनी दे रखी थी।

लेकिन वे हर बार भूल जाते रहे हैं। संभवतः इसीलिए श्रीधर बाबू सीधे घर न जाकर तापसवाले रोड की तरफ बढ़े। यद्यपि वे ऐसा नहीं करते हैं फिर भी एक होटल में घुस गये। नाश्ता करते हुए वे बार-बार होटल के बाहर फुटपाथ पर आते-जाते लोगों को देखते रहे कि कहीं सी० आई० डी० दिखता है या नहीं? जैसे ही वह दिखा उन्होंने झुक कर सामने बैठे आदमी की आड़ ले ली। तेजी से खा-पीकर वे पीछे के रास्ते से गली में निकल आये। वे बिल्कुल विपरीत दिशा में चले जा रहे थे। कई छोटी-छोटी गलियों से तेजी से मुड़ते हुए उन्होंने कृष्ण पुरे के पुल के पास चाल पाने के बाद सड़क पार की और तेजी से चम्पातला की ओर बढ़े। उनके इस आचरण से वे बिल्कुल क्रान्तिकारी षड्यंत्रकर्ता होने की पुष्टि कर रहे थे। उनकी समझ में नहीं आ रहा था कि आज ही इतना और ऐसा वे क्या बचना चाह रहे थे? उन्हें लगा कि आज उन्हें घर नहीं जाना चाहिए। संभव है पुलिस उनकी प्रतीक्षा में हो। उन्हें पहली बार यह शंका हुई कि घर पहुँचने पर यदि पुलिस ने छापा मारा और विमल के सामान में से कुछ संदिग्ध सामग्री मिल ही गयी तो क्या होगा? और मान लो घर पहुँचने के पूर्व उन्हें मालूम हो जाए कि पुलिस ने पहले ही घर घेर लिया तो क्या होगा? वह मिसेस एलची मकान मालकिन क्या ऐसा होने पर उन्हें एक दिन भी रहने देगी? और विमल की अनुपस्थिति में क्या ऐसा होना उचित है? उन्हें अपनी शंकाएँ हास्यास्पद अवश्य लग रही थीं कि ऐसा नहीं हो सकता किन्तु सम्पूर्ण रूप से आश्वस्त भी नहीं हो पा रहे थे। अपने को तर्क देकर भय से निरापद नहीं किया जा सकता।

वे फिर भी घर की तरफ बढ़ते रहे। रास्ते भर वे अनेक योजनाएँ बनाते रहे कि ऐसा होगा तो क्या किया जाएगा या यह कि कोई रास्ते में मिल जाए तो उसी के साथ चल दें। वैसे एकाध बार बीरी के घर चलने की बात मन में आयी लेकिन मन को यह स्वीकार नहीं हुई। दिन में वैसे भी वे कभी गये नहीं फिर शाम मिलना ही था और इस समय आने के बारे में वे क्या कहेंगे? पुस्तकें साहब? उनका प्रश्न ही नहीं उठता।

घंटे-दो घंटे की भी तो बात नहीं थी वर्ना किसी पार्क में ही बैठ लिया जाता। पूरा दिन। एक दिन शाम होने तक बिताना था। चार बजे तक का समय तो था ही। उसके बाद पीपल्या टैंक चले जाएँगे लेकिन तब तक पुलिस-सी० आई० डी० से कैसे बचा जाए? लेकिन इसका क्या प्रमाण कि पुलिस घर पर हो ही?

इसी असमंजस में पड़े वे छावनी की तरफ बढ़ रहे थे। धीरे पानीवाले नाले में

तरकारीवाले तरकारियाँ धो रहे थे। उन्हें सहसा बड़ा भाव आया कि ये कुँजड़े कितने गन्दे होते हैं कि यही तरकारियाँ बेचेंगे और हम-आप इन्हें खरीदेंगे।

जैसे ही वे घर पहुँचे सोफे पर मिसेस एलची को बैठा पाया। वे अपना पारसी ढंग की साड़ी पहने थीं तथा कंधे पर क्लिप। सफेद साफा का घूँघट उनके शुद्ध मोतिया रंग के मुख पर खूब फब रहा था। पैरों में काला पम्प पहने थीं। श्रीधर बाबू उन्हें कनखियों से ही देखना चाहते थे लेकिन स्थिति ने उन्हें बात करने के लिए ही प्रेरित किया।

—नमस्कार मिसेस एलची!

—नमस्कार!! तुमारे को एक मामला पूछने को आया था।

—नाम बताया अपना?

—हम तो घर में था नहीं। मिस्टर एलची से बात बोला था।—श्रीधर बाबू यहीं बाहर गाम का प्रयोग है न ई?

—जी नागपुर गये हैं।

—आजकल जो मान घूमने का मौका है न? अरे तुम उसको काम की नेई समझाता कि ईस राजनीती में क्या धरा है? खोमखा समय खराबा है। तुम तो कभी आता नेई हामरे घर। मिस्टर एलची बोला कि कभी इन दोनों को चाय पे आने को बोलो ना? पन क्या करे बीउवा ई गई तुम लोग तो।

—अरे मिसेस एलची! सब आपकी दया है।

—अच्छा! कभी चाय पे आना—हां??

—अच्छा।

तीसरे पहर तक अपने ही घर में श्रीधर बाबू बिल्कुल चोरों की तरह दुबके पड़े रहे। क्षण भर को नींद तक नहीं आयी। कान दरवाजे और छत पर पैरों की आहट के लिए उन्मुख बने रहे। सोची हुई योजना के अनुसार वे सीधे पोलिस्या टैंक की ओर नहीं जाना चाहते थे। धूप कड़ी हो चली थी। कुछ [illegible] ही वे जाना चाहते थे।

बम्बई-आगरा रोड पर पेड़ों की छाया में चलते-चलते जिस समय वे पीपल्या टैंक पहुँचे गर्मियों की सांस भी कहीं नहीं रह गयी थी। कचनार गाछों की सघनता ने अजीब सांवला रहस्य उत्पन्न कर रखा था। नमी की का सा अनुभव हो रहा था। और आगे की ऋतु थी। सन्तरों में पानी दिया जा रहा था। नालियों में बहता हुआ पानी प्रसन्न घूम रहा था। स्तब्ध शान्ति थी। केवल वनपाखियों की आवाज आ रही थी। चारों ओर खूब हरा-हरा सा था इसलिए वहां भीगा भीगा सा लग रहा था। संभवतः कहीं माली होगा इसके अलावा किसी की उपस्थिति का कोई भान नहीं हो रहा था। टैंक की पक्की सीढ़ियाँ चढ़कर जब श्रीधर बाबू ऊपर पहुँचे सामने अथाह जल बड़ी दूर तक बिछा था। विमल बाबू से उस दिन इस स्थान घटना की जो कथा सुनी थी उससे श्रीधर बाबू को यह नहीं लगा कि जैसे वे यहां पहली बार आ रहे हों। दाहिने हाथ अनेक झुरमुट थे और उन्होंने अन्दाज किया कि कौन सा वह झुरमुट रहा होगा जहां से विमल बाबू ने उस दिन दीदी को आते देखा था। आज वे भी वैसे ही छिपकर दीदी का आगमन देखना चाहने लगे।

सामने वही स्थान दिखायी दिया जहां से कूद कर दीदी आत्महत्या करना चाह रही थी। सांझ की रक्त आभा उस पार के आकाश गाछों तथा जल को रँगे हुए थी। अपने कस्बे का तालाब याद हो आया तथा इन्दु दीदी की वह कोठी। उन्हें लगा जैसे प्रत्येक तालाब के साथ एक दीदी का सम्बन्ध है। जल में भीगा हुआ नरसल सांझहवा में हिल रहा था। आज पहली बार इन्दौर में उन्हें बहुत अच्छा लग रहा था जैसे मन पर कोई दबाव नहीं है सब फैला-फैला सा है, जिसमें धूप तक हल्की हवा में हिल रही है, अपने सम्पूर्ण रंग के साथ। ऊँचाईयों पर कोई बोझ इन्हें नहीं घेरे है। प्रत्येक शब्द स्पष्ट है। और तो और मक्खियों की भिन-भिनाहट तक शरीर में सुनायी देती है। ऐसे में आप कितने सम्पूर्ण लगते हैं, समर्थ होते हैं। जैसे आप अपने को समस्त इन्द्रियों के साथ अनुभव कर रहे हों। लोग प्रायः ऐसी निजात्म समग्रता से घबराते हैं। क्योंकि यह ठीक है कि आपको अपना ही वजन अनुभव होता है। समाज में हमारा यह वजन विभाजित होता है इसलिए वहां बड़ा सहज लगता है। ऐसे सहज की आदत के बाद एक दिन सहसा अपनी समग्रता से साक्षात् हो जाने पर जाने कैसा संभवतः डर सा मनमें लगता है। इसीलिए एकान्त में अपनी ही समग्रता का भय सबसे अधिक हमें होता है।

श्रीधर बाबू ने देखा कि जैसे ही पालकी आकर रुकी वैसे कि विमल बाबू

दीदी का यह वाक्य वातावरण में गूँज गया और पुलिस के आदमियों को मालूम हो गया कि यह फणीन्द्रनाथ कोई और नहीं विमल बाबू ही है।

—लेकिन आपको कैसे मालूम ?

—लछमन बता रहा था।

—लेकिन लछमन को

—ओ श्रीधर ! शक न करो। मैं जानती हूँ कि यह बात राई रत्ती ठीक है। विमल तुम सबसे झूठ बोलता है कि वह नागपुर गया है, अजमेर गया है। वह अक्सर झाँसी या आगरा जाता है। दो एक बार बनारस गया है। उधर इन क्रान्तिकारियों का बड़ा भारी अड्डा है। श्रीधर ! बताओ इसे कुछ हो-हुआ हो गया तो

और दीदी फफक-फफक कर रो उठीं।

—दीदी ! रोने से क्या होगा ?

अपने आँसू पोंछते हुए वे तालाब में दूर उड़ती एकमात्र बगुला देखने लगीं।

—मैं भी जानती हूँ कि वह कोई बुरा काम नहीं कर रहा है। लेकिन श्रीधर ! आज कितने बरस हो गये इसे अपना दूध ही नहीं पिला सकी बाकी इसे अपने पेट के बेटे की तरह मानती आयी हूँ। वह नहीं जानता मैं तो नहीं कहूँगी लेकिन वह तो बड़ा भारी बुद्ध बनता फिरता है न ? भगवान जानता है, जिस दिन उसने खाना नहीं खाया होगा उस दिन इस दीदी के मुँह में अन्न-जल भी गया हो तो शपथ है ! वह मुझसे छुपाकर जाने क्या-क्या करता रहा। मैं कुछ नहीं जानती। मेरा ऐसा भाग्य कहाँ कि मैं बस दूर से उसे देख भर सकती हूँ। सोचती थी कि इसकी बहू आ जाए तो उसे चुपचुप सब कुछ सौंप कर कहीं निकल जाऊँगी। भगवान वह दिन दिखाना चाहता है तो यह आये दिन कुछ न कुछ उत्पात किया करता है। लड़की मैं देख आयी हूँ। बहुत अच्छी है। श्रीधर किसी तरह इसका ब्याह हो जाता तो मेरी रही-सही जिन्दगी सार्थक हो जाती। सुनती हूँ कि उस पर तो ब्रिटिश सरकार ने वारण्ट जारी कर रखे हैं। और अब यहाँ-वहाँ यहीं भी हुजूर षड्यंत्र करने वाले हैं। तुम्हीं कुछ बताओ न ?

—सचमुच में दीदी ! विमल ने अभी तक मुझे कुछ नहीं बताया।

—तब कैसे पता हो श्रीधर ?

—यह ठीक है फणीन्द्रनाथ की खोज-खबर बड़ी जोरों पर जारी है।

—दिखने में जितना सीधा लगता है विमल लेकिन पुलिस वालों को उल्लू बनाये हुए है कि वह उड़ीसा का रहने वाला है।

—पर दीपी ! पुलिस को विपन बाबू पर पूरा शक है। चाहे वे अपने को उड़ीसा का बताएँ या सिन्ध का ।

—तो फिर क्या हो ?

—यही तो समझ में नहीं आता ।

—वह कब आने वाला है ?

—किसी भी दिन आ सकते हैं। कुछ ठीक है भी उनका ?

—तुम्हीं कुछ समझाओ उसको ।

—मुझे तो व गांधी बाबा की प्रार्थनावाली राजनीति के भी योग्य नहीं समझते, तब भला बम-पिस्तौल वाली के बारे में क्या बताएँगे। असल में दीदी' विपन बाबू कभी कुछ कहते हैं, कभी कुछ। शुरू-शुरू में जब मैं आया था तो किसी ईसाई लड़की के साथ शादी करना चाहते थे पता नहीं क्या हुआ उसका ? उसके बाद अब कमठ से करना चाहते हैं कि क्रान्ति के पीछे इस तरह पड़ गये हैं कि बस । आज या कल स कुछ हो-हुआ जाए तो बेचारी कमला

—श्रीधर ! विपन मन्मरी पागी हो गया है। असल में जो जिस ईसाई लड़की से शादी करना चाहता था न? एक तो वह ईसाई नहीं है। दूसरे वह लड़की भी क्रान्तिकारी पार्टी की है। इन लोगों के आपस में मिलने का बर्ष में तय हुआ था । वहीं पर ये लोग अपनी पार्टी का काम करते हैं। सुनती हूँ उस लड़की की मदद से किसी तरह आलजा-हाउस में घुसने की चेष्टा में हैं। यदि और कोई तरकीब सफल न होगी तब वह लड़की ही हमला करेगी ।

—अच्छा ??

और एकक्षण को श्रीधर बाबू को विपन बाबू बड़े षड्यंत्री भयानक व्यक्ति लगे । लेकिन दूसरे ही क्षण विपन बाबू के साहस के प्रति वहीं ईर्ष्या भी हुई कि कितना साहसी व्यक्ति है जिसे किसी चीज का भय नहीं । गिरधारी की दुकान पर पान खाने से लेकर सभा-मीटिंगों तक वही पुलकपन हँसी । शायद ऐसे ही हँसते हुए व किसी दिन आल्जा-हाउस में घुसकर ए० जी० जी० पर पिस्तौल भी तान देंगे और पकड़े जाने पर सम्भव हुआ तो गिरधारी का पान मुँह में दाबे फाँसी पर भी झूल जाएँगे । उस बेलौसपन में एक क्षण को भी कोई परिवर्तन या भिन्नता नहीं आएगी। लेकिन विपन कितना सौभाग्यशाली है कि दीपी जैसा व्यक्ति उसके लिए चिन्तित ही नहीं आतुर भी है ।

—दीदी ! आपको कैसे मालूम कि वह लड़की ईसाई नहीं है और

दीदी उस चिन्ता में भी इस बात से कम ही हँस पड़ीं जैसे कि कोई माँ अपने

पुत्र की घातानी की ऐसी बात सुने जो वास्तव में अद्वितीय ही थी, तो जो भाव मां के मुख पर होता है वैसा ही दीप्तिमुख पर भी था, बोलीं
—उसका नाम तुमको रोजी बताया न ?
—हाँ रोजी ही।
—असल में उसका नाम रत्ना है वह ईसाई नहीं है। विपिन ने तो झूठ ही बताया था लेकिन रत्ना ने ही मुझे बताया कि वह बनारस की है। शायद बंगाली है। रत्ना को विपिन ही मेरे यहाँ लाया था। रत्ना भी तो क्रान्तिकारियों के ग्रुप की है।

आज अष्टमी थी। चन्द्रमा बीचोंबीच आकाश में टँका हुआ था। सांझ पड़े बड़ी देर हो चुकी थी। तालाब के जल में तारे उतर आये थे। अधरों की भाँति सब निःशब्द था।
—श्रीधर ! विपिन को किसी प्रकार बचाना ही होगा।
—हाँ यह तो बहुत जरूरी है दीदी ! लेकिन कैसे ?
—तुम उसे लेकर कहीं दूर छोड़ आओ।
दीदी के इस व्यामोह पर करुणा ही आयी और श्रीधर बाबू हँस पड़े। कुछ देर के बाद सायास दीदी भी हँस पड़ीं।
—आप क्यों हँसी दीदी ?
—अपनी मूर्खता पर। विपिन कोई अबोध है कि उसे दूर वन में अज्ञात छोड़ आया जाए ?
—दीदी ! क्या कमल को यह सब मालूम है ?
—क्यों ?
—संभव है कि उसे मालूम न हो।
—संभव है।
—तब तो कमल से कह कर कुछ किया जा सकता है।
—लेकिन वह भी तो राजनीति में है।
—शौकिया राजनीति है वह।
—लेकिन यदि मालूम हो तो क्या होगा ?
—तो कमल से कहा जाए कि वह विपिन बाबू को बाध्य करे।
—मुझे नहीं लगता कि विपिन को बाध्य किया जा सकता है।
—तब तो आप ही कुछ कर सकती हैं।
—मैं कुछ कर सकती होती तो कभी का कर चुकी होती। वह बड़ा निर्मम

है। मैंने उसे डाँट कर, रो कर सभी तरह तो राका लेकिन वह नो बस हँस रहा है।

—लेकिन जब आप कुछ नहीं कर सकीं तो फिर कुछ नहीं किया जा सकता।

—भीयर ! उसके बसने पर ध्यान तो है नहीं। परन्तु मुझे धमकी जरूर मिला है।

—धमकी ?

—हाँ धमकी। मैंने उससे विवाह की चर्चा की। बोला विवाह नहीं करूँगा। मैंने भी उसे धमकाते हुए कहा कि ठीक है जब तुम्हें बम-पिस्तौल ही चलाने हैं तब बेचारी बहू को सामने में डालने से लाभ ? तुम तो किसी दिन भगवान न करे कालापानी या फाँसी पर जाओ और वह तुम्हारे नाम को रोती रहे। तो वालम ही बड़ी जोरों पर हँसा और बोला कि अगर मैं चाहती हूँ कि वह विवाह करके एक सद्गृहस्थ की तरह रहे तो फिर वह जिससे शादी करना चाहे उससे मैं शादी करने दूँ। मैंने कहा कि अगर वह कमला से विवाह नहीं करना चाहता है तो न करे। क्या वह दूसरी लड़की कौन है ? भला मुझे क्या आपत्ति हो सकती है ? तो कहने लगा कि नहीं मुझे प्रण करना होगा कि मैं उससे उसका विवाह करवा दूँगी। मैंने कहा कि अगर यही बात है तो मुझे मंजूर है। वह लड़की का नाम बताए तो ? अगर मैं जानती हूँगी तो अवश्य करवा दूँगी और भीयर ! उसने जानते हो क्या कहा ? भीयर ! ! वह मुझसे ही ब्याह

और दीदी फूट पड़ीं। काफी देर तक भीयर की समझ में नहीं आया कि क्या कहे और रोती दीदी को कैसे समझाए।

—दीदी ! आप उस पागल की बात पर शान्त रहें। आवेश में व्यक्ति को ध्यान नहीं रहता कि वह क्या बोल रहा है।

सभी तरह पर लगभग निरुत्तर किया। दीदी स्वस्थ होने लगीं।

दो तीन दिन श्रीधर बाबू को अत्यन्त ग्लानि बनी रही। किशन बाबू के प्रति अजीब वितृष्णा का भाव आता रहा। उस दिन पीपल्या टैंक पर चलते समय दीदी से कहा था कि वह दूसरे दिन आएगा लेकिन जाने क्यों जाते हुए लज्जा आयी। किशन ने यह बात कह कर तो दूसरे किसी का भी मुँह न रहने दिया। दिन भर घर में ही पड़े रहे। शाम अवश्य ही मजदूर पाठशाला के लिए हो आये पर परिषद् के कार्यालय में हफ्तों से नहीं गये थे। पिछले दिनों से वे ही कार्यालय मंत्री थे लेकिन इस बीच चाहने पर भी नहीं जा सके।

इन दो-तीन दिनों में किशन पर क्रोध भी आता कि दीदी की विवशता को, अतिरिक्त स्नेह को इस प्रकार अपमानित या लांछित कर जाने का क्या अधिकार था? क्या किशन ने यह बात कह कर यह नहीं सिद्ध किया कि वे वेश्या हैं? क्योंकि मन से यदि किशन ने दीदी का सम्बन्ध स्वीकारा होता तो वह कभी ऐसा कहना तो दूर सोच भी नहीं सकता था।

श्रीधर बाबू के मन में अनेक संकल्प-विकल्प आते रहे। किशन ने किसी क्षोभ के वश तो ऐसा नहीं कहा होगा। क्योंकि क्षोभ क्या हो सकता है? दीदी के

बड़े ही धड़कते दिल के साथ श्रीधर बाबू दीदी के यहाँ पहुँचे। आज एकादशी थी। दिनभर निराहार के बाद अभी पूजन करने में व्यस्त थीं। कमरे में पूजन की गंध स्पष्ट थी। बैठक में थोड़ी देर प्रतीक्षा करते हुए सहसा इस रहस्यमय दीदी के प्रति अपार करुणा ममता क्या सभी कुछ हुआ। सम्बन्धहीन वेश्या लेकिन किसी भी व्रतचारिणी कुलकामिनी से कम नहीं। समाजभ्रष्टा, किन्तु किसी भी प्रतिमा से कम पवित्र नहीं।

तभी बैठक में प्रवेशते हुए दीदी बोलीं

—प्रतीक्षा करनी पड़ी न? मुझे भी तुमने दो-तीन दिन प्रतीक्षा करवायी।

—दीदी! बस आ ही नहीं सका।

—उन क्रान्तिकारी महाशय का कुछ पता चला?

—नहीं तो।

—अच्छा तुम रत्ना से थोड़ी देर बातें करो मैं तब तक फलाहार कर आऊँ।

—रत्ना? कौन रत्ना?

—तुम्हारे क्रान्तिकारी महाशय की रोमी सेक्सन। रत्ना!

पृष्ठभूमि से ही किसी ने 'आयी दीदी' कहा।

और श्रीधर बाबू ने देखा कि दोनों हाथ जोड़े मुसकराते एक अत्यन्त सुन्दरी रमणी समक्ष खड़ी है।

—रत्ना! यह है श्रीधर बाबू। तुम बतियाओ तब तक मैं

—हाँ दीदी! दिन भर से जल तक नहीं लिया। ऐसी भी क्या एकादशी। इतना पुण्य कमाकर भी क्या करिएगा?

—पुण्य?? जिसे एक छोटा भाई तक वासनाशील हो उठा उसके पाप का कोई अन्त है रत्ना?

—दीदी! मैं विपिन बाबू को इतना गिरा हुआ नहीं समझती थी।

—अपने दल के नेता के बारे में ऐसी बातें नहीं करनी चाहिए तुम्हें।

—सम्बन्धों की पवित्रता को दूषित करने का अधिकार किसी को नहीं है।

—रत्ना! विपिन के कहे पर जाती तो सारे दल का छिन्न-भिन्न हो गया होता। मुझे तो भगवान ने वेश्या इसीलिए बनाया कि मैं विपिन श्रीधर रत्ना लक्ष्मण शारदा सबके लिए समर्पित हो जाऊँ। जो मैं भी कैसी हूँ बातें करने पर आ जाती हूँ तो यह भी ध्यान नहीं रहता कि कितनी आत्मप्रशंसा करने पर आ गयी हूँ।

और वे उठकर कमरे में चली गयीं।

रत्ना और श्रीधर बाबू दोनों को सहसा नहीं समझ में आ रहा था कि पहली बार किसी से क्या बात कही जाए? बोलना सोचते हुए दोनों ही बैठे रहे। उचित तो यह था कि श्रीधर बाबू कुछ बोलते पर रत्ना ही बोली

—आपको मैं कई बार देख चुकी हूँ।

—मैंने तो आपको एक बार बस ही में देखा था।

रत्ना हँस उठी।

—क्या उस दिन जब हम एक नवविवाहिता दम्पति को नाव पर बिठलाने आये थे और ?

—जी हाँ उस दिन ही। लेकिन विपिन बाबू ने उसके बारे कभी विशेष नहीं बताया।

—आवश्यकता भी क्या थी ? आपको 'चैतन्य-वचनामृत' समवतः बहुत ही प्रिय है।

—आपको कैसे मालूम ? क्या विपिन ने बताया ?

—जी नहीं। आपकी किताबें अक्सर मैंने आपके ही बासे पर उलटी-पलटी है।

—क्या आप वहाँ आती रही है ? लेकिन कभी

—नहीं मिली। आवश्यकता भी क्या थी ?

—हाँ आप तो अपनी पार्टी के काम से

—जी और क्या ?

—आपको आश्चर्य नहीं हुआ कि मुझे यह मालूम है कि आप क्रान्तिकारी दल में है।

—मुझे जब आपके बारे में इतनी सारी बातें मालूम है तो आपको यह जान जाने का तो अधिकार है ही कि मैं काली की हूँ बंगाली हूँ क्रान्तिकारी हूँ तथा इसाई नहीं हूँ और न ही विपिन बाबू से विवाह ही करना चाहती हूँ।

श्रीधर बाबू क्षण भर को सकते में आ गये। लगा कि यह नारी बहुत तेज प्रवाह की जान है।

—क्या मुझ कुछ इतना ही मालूम है ?

—मेरा ख्याल है।

—क्या इतना जानना काफी नहीं होता ?

—यह तो वैसा ही हुआ कि कौन ट्रेन कहाँ जाती है कब जाती है बाद में कौन कौन से स्टेशन पड़ते हैं पर इतना सारा जान जाने से भी यात्रा तो नहीं करते न ?

श्रीधर बाबू हठात् हतप्रभ हो गये। न कोई प्रश्न न उत्तर कुछ भी तो सूझ नहीं पड़ा बल्कि रत्ना उन्हें अनावश्यक रूप से तेज लगी क्योंकि रत्ना जिस तुष्टि के साथ हँस रही थी उससे वह अपने को श्रीधर बाबू से ऊँचा किये हुए थी।

—क्या आप राजनीति में विश्वास करते हैं या विपिन बाबू के कारण संसर्गदोष से आ गये हैं?

—आप क्या सोचती हैं?

—मैं तो संसर्गदोष ही मानती हूँ।

—क्या यह भी विपिन बाबू ने बताया?

—विपिन बाबू की बात विपिन बाबू ही जानें। मुझे तो ऐसा ही लगा कि आप सात्त्विक निष्ठावान और वैष्णव हैं।

—क्या बुरा है?

—ऐसे युग में तो है ही जब कि देश पराधीन हो।

—लगता है आप अपना सर्वस्व देश पर न्योछावर कर सकती हैं।

—सर्वस्व से आपका तात्पर्य श्रीधर बाबू? स्व तो जानती हूँ।

—सर्वस्व माने     सब कुछ

—सब कुछ क्या? और, जो सब कुछ देने की बात कहता है वह झूठ बोलता है। आप अपने को दे दें यही बहुत है। रही मैं!!     अपने को देने वाली हूँ। दे सकूँगी कि नहीं इसका निर्णय केवल आगामीकाल करेगा।

—इसका मतलब हुआ कि आपके मन में अभी भी सन्देह है।

—आपको लगता है ऐसा?

—क्या कह सकता हूँ।

तभी दीदी ने फिर प्रवेशा। बोली

—क्या नहीं कह पा रहे हो श्रीधर?

—क्या कह सका हूँ आज तक दीदी?

—दीदी! श्रीधर बाबू असल में भद्रजन हैं। श्रीधर बाबू! सच माने एक दाग को भी इसमें परिहास नहीं।

—रत्ना! लगता है श्रीधर ने तुम पर काफी प्रभाव डाला है।

—यदि ये पति और पिता न होते तो मैं निश्चय ही विवाह करना चाहती इनसे।

वातावरण थोड़ा सुखद हुआ। दीदी हँसने लगीं तथा रत्ना आत्मस्थ हो अपने में मुसकराती रही। श्रीधर के कान तक लाल हो गये। आज तक कभी सपने तक में प्रेम का अभिनय और परिहास तक नहीं किया होगा। कभी किसी दिन कोई

रमणी और वह भी रत्ना जैसी अप्रतिम सुन्दरी जो कि अभी-अभी उस तर्क में परास्त कर चुकी है कभी इतने सामाजिक रूप में विवाह की बात कहेगी इसकी कल्पना तक नहीं की थी।

—रत्ना! ये तुम क्रान्तिकारियों में विवाह प्रस्ताव रखने का क्या कोई नियम है?

और वे ज़ोरों से हँस पड़ीं।

—मैंने तो दीदी! विपिन बाबू को समझाया था कि दीदी से यह प्रस्ताव रखना घोर अनर्थ है लेकिन

—कहाँ आया दीदी से ब्याह करने वाला? कहाँ है वह? ज़रा ब्याह करनेवाले की सूरत मैं भी तो देखूँ।

—जाने दीजिए दीदी! कोई अच्छी सूरत नहीं है उसकी। अच्छी होती तो मैं ही नहीं विवाह करती?

और रत्ना खूब ज़ोरों पर हँस उठी।

दीदी और श्रीधर बाबू दोनों को लगा कि रत्ना खूब खुले हृदय की है। कोई छल नहीं है, कुण्ठा नहीं है। यदि कुछ है तो वह मात्र संकल्प है प्राणों को होम कर देने का। श्रीधर बाबू को लगा कि रत्ना में शक्ति है, मोह है तथा दिल की भी निर्मलता है। वे उसकी शक्ति के सामने मौन ही प्रणम्य हो उठे।

—वैसे आप यहाँ क्या करती हैं रत्ना जी?

—मिशनरी गर्ल्स स्कूल में पढ़ाती हूँ।

—तो क्या आप ईसाई हो गयी हैं।

—क्या, बुराई क्या है?

—लेकिन किसलिए?

—आप मुझसे सर्वोपरि और कोई प्रश्न पूछ सकते हैं यह या इस जैसे नहीं।

—क्या पागल हैं विपिन बाबू विवाह करेंगे?

—न मैं पागल हूँ और न विपिन बाबू हैं।

—आप जानती तो हैं।

—जानती तो यह भी हूँ कि पक्की सड़क बम्बई जाती है लेकिन मैं उस पर चलने तो नहीं लगती हूँ न?

—दीदी का जो अपमान विपिन बाबू ने किया क्या वह मज़ाक है? या उसमें गम्भीरता है।

—आप तो मुझसे अधिक पढ़े-लिखे व्यक्ति हैं श्रीधर बाबू! एकान्त में मात्र

पुत्र के मिलने को भी तो ऐसी ही दुरावस्थाओं से बचाने के लिए शास्त्रकारों ने वर्जित किया है।

—आपने भक्ति का मार्ग क्यों चुना ?

—लगता है आप तो जैसे बयान ले रहे हैं।

—आप बात काट गयीं।

—यही समझ लें। दीदी ! अब मैं चलूं। काफी देर हो गयी।

—अच्छा तो रत्ना ! फिर कब आओगी ? एकादशी को ही आती हो और सारा नियम-धरम टूटता है। जानते हो श्रीधर ! रत्ना कहती है कि एकादशी के दिन अभागी चावल जरूर खाता है। और इसके लिए बनवाना पड़ता है जबकि हम लोग एकादशी के दिन चावल तो नहीं ही रांधते।

—क्या करिएगा जब दीदी हैं तो सब भुगतना भी पड़ेगा। अच्छा दीदी ! अब की एकादशी के दिन नहीं आऊँगी बस !!

—नहीं नहीं रत्ना ! ऐसी कोई बात नहीं। तुम लोगों से ज्यादा धरम थोड़े ही है।

—लेकिन यमराज के सामने क्या जवाब दोगी दीदी ?

—हाँ-हाँ मैं सब कह दूँगी कि बाल-बच्चों से बड़ा न तो कोई धर्म है और न तुम्हारा यह स्वर्ग या नरक।

—और, आप जानें।

—तो आओगी न ?

—दीदी ! 'माँ' कहने को मन करता है।

और रत्ना अत्यन्त तेजी से कमरे के बाहर चली गयी।

१

डोरी इन दिनों बीमार थी। किसी तरह से रत्ना को बुलाना चाहती थी, इसलिए श्रीधर बाबू को मिशनरी स्कूल जाना पड़ा। मन में कहीं उत्सुकता भी थी कि किस प्रकार वह अपने को वहां सहेजे हुए है। श्रीधर बाबू को रत्ना अत्यन्त शिष्ट किन्तु रहस्यमयी लगी। जितनी सहज वह दिखती है सम्भवतः अन्दर में उतनी नहीं है। उसके व्यक्तित्व में एक ऐसा निषेध था जिसे अस्वीकार कर के जाना कदापि आसान नहीं था। उस किसी भी बात पर आश्चर्य न करने के ढंग से कभी-कभी तो भय लगने लगता था। सौन्दर्य और रहस्य का विषयात्मक मोह वहीं शान्त कक्ष में श्रीधर बाबू को झकझोर न भी सही किन्तु सचेत अवश्य कर गया था।

स्कूल बन्द हो रहा था। मिस रोजी सक्सेना से वहां सभी परिचित लगे। स्कूल के प्रिन्सिपल से श्रीधर बाबू को मालूम हुआ कि मिस रोजी सक्सेना तो अपने घर अजमेर गयी हैं क्योंकि उनका विवाह है और आज गए भी आठ दिन हो गए। उन्हें बड़ा आश्चर्य हुआ कि उन्हें गये आठ दिन हुए। आज से ठीक आठ दिन पूर्व ही तो। इत्तफाकन थी क्योंकि वह डोरी के घर मिली।

थी। उन्हें हाल में कमला दिखायी दिया और वे बिना और कुछ पूछे-ताछे लौट आये।

दीदी को बतलाने पर उन्हें काफी आश्चर्य हुआ कि वह कहाँ चली गयी। दोनों का संशय एक ही था कि बिमल बाबू जो अभी तक नहीं लौटे हैं, जरूर ही रत्ना उनसे मिलने गयी होगी। दोनों काफी गंभीर हो गये क्योंकि बिमल बाबू को पहले कभी इतने दिनों तक गायब हुए नहीं देखा। यदि कहीं मालवा-हाउस वाले षड्यन्त्र की बात सही है तो क्या होगा ?

—दीदी! आपने रत्ना से इस मालवा-हाउस के षड्यन्त्र के बारे में पूछा था ?

—वह तो हमेशा बिमल की तरह ही हँस दिया करती है।

—तो फिर कैसे पता लगाया जाए ?

—जिसका पता अभी सरकार तक नहीं लगा पाती उसका पता भला हम-तुम क्या लगा सकते हैं ?

—एकादशी वाले दिन रत्ना ने अपने बाहर जाने के बारे में कुछ भी नहीं कहा ?

—नहीं कुछ भी तो नहीं कहा। तुम्हारे सामने जब पूछा कि बताओ कब तक आओगी तो यही तो कहा था कि अब एकादशी के दिन नहीं आऊँगी।

—इसका मतलब ही यह था कि वह बाहर जा रही है।

—भला इसका मतलब यह भी हो सकता है यह कौन समझ सकता है ?

—कहने वाला समझने वाले के लिए नहीं कहता। सब अपने परितोष के लिए ही कहते-सुनते हैं। तो लछमन को कहीं भेजकर पता लगवाइए न।

—लछमन को भेजा तो है लेकिन इस बार लगता है वह कुछ नहीं कर सकता।

—क्यों ? लछमन जिस प्रकार खोज-खबर लाता फिरता है आपके लिए, इससे तो पता चलता है कि वह कहीं

और शेखर बाबू हँस दिये

—सी॰ आई॰ डी॰ ??

और दीदी स्वयं हँस दीं फिर बोलीं

—यही शक तो बिमल को भी है उस पर। असल में शेखर! वह पुलिस का सी॰ आई॰ डी॰ नहीं मेरा सी॰ आई॰ डी॰ है।

—किन लोगों के लिए रख छोड़ा है ?

—तुम लोगों की खोज-खबर लगती रहे इसलिए। पता नहीं शेखर! वह मुझे क्यों नहीं छोड़ कर चला जाता।

—पुराना आदमी है। वफादारी कूट-कूट कर भरी होती है इन लोगों में।

—ओ श्रीधर ! अब क्या किया जाए ?

—आप तो ऐसे कह रही हैं जैसे कुछ होने जा रहा है।

—तुम्हें नहीं लगता कि कुछ होने वाला है ?

—मुझे तो दीदी ! फिलहाल गर्मी लग रही है।

और यह कहते हुए उन्होंने सिर के ऊपर चलते हुए बड़े से सागौन पत्ते को देखा जो कि कमरे के साथ खिंचा जा रहा था। सहसा दोनों को ही लगा कि पंखा या तो धीमा है या फिर गर्मियाँ बढ़ गयी हैं। दीदी ने सुराही से पानी पिया और एक गिलास श्रीधर को देते बोलीं

—पता नहीं क्यों मुझे अन्तस में ऐसा लग रहा है जैसे कुछ अपशकुन घट रहा है अथवा घटने वाला है।

—यह आपका अतिरिक्त मोह है जो कि कुशंकाएँ करता रहा है।

—क्या करें श्रीधर ! बिना मोह के हम रह ही नहीं सकतीं।

—अच्छा तो मैं चलूँ अब।

—इस गर्मी में ? थोड़ा ठण्डा हो जाए तब जाना।

—असल में मजदूर यूनियन के एक काम से पुस्तके साहब से मिलना है। कई दिनों से यह काम टालता आ रहा हूँ।

—तो कब आओगे ?

—जब आप कहें।

—तुम्हें कभी आने को मन नहीं करता ?

—मैं यहाँ से जा ही कब पाता हूँ कि आने को मन करे।

और दोनों हँस पड़े।

—बातें बनाना तुम भी सीख गये आखिर।

—अभी पूरी तरह नहीं दीदी !

दीदी के यहाँ से निकल कर वे कई दिनों बाद कुछ देर के लिए पब्लिक लाइब्रेरी में चले गये। वहाँ भी कुछ खास मन नहीं लगा। सहसा उन्हें लगा कि पिछले दिनों में उनमें उद्विग्न होने का नया परिवर्तन आया था। प्रायः उन्हें लगता कि जैसे वे एक सपना देख रहे हैं जो कि थोड़ी देर बाद टूट जाएगा। इसलिए चिन्ता की कोई बात नहीं। लेकिन यह भ्रम भी कब तक ?

दीदी के मन की शंका वास्तव में तो उनके भी मन की शंका थी। जैसे दूर क्षितिज के पास कोई काली आँधी चल रही है जिसमें आहत सियारों का रोना सुनायी पड़ रहा है। वे चौंक उठे। दीदी के घर से लौटते हुए उन्होंने पाया

निर्णय यही लिया कि विपिन बाबू के आते ही संभव हुआ तो पहली गाड़ी से इन्दौर छोड़कर कहीं अन्यत्र चले जाएँगे। लेकिन कहाँ? और अपने ही प्रश्न पर हँसी आ गयी। घर पर छोड़ते यह नहीं सोचा था कि वे कहाँ जा रहे हैं तब भला इन्दौर छोड़ते यह प्रश्न क्यों? यहाँ क्या है? काम के नाम पर मजबूर पाठशाला में पढ़ाना तथा विपिन बाबू की राजनीति की बेगार स्वरूप परिषद के आफिस का काम करना और पढ़ना। लेकिन क्या आजीवन यही करना है? ऐसा संभव था यदि वे स्वयं ही होते लेकिन वे तो परिवार वाले हैं विपिन बाबू कोरे ही। कहीं विपिन बाबू से स्वस्थ ईर्ष्या भी हुई कि वे कितने स्वतंत्र हैं। उनकी स्वतंत्रता तो बल्कि इस सीमा तक भी है कि वे किसी से भी कमल से रत्ना से और तो और बीबी तक से विवाह प्रेम आगे क्या-क्या कह-सुन सकते हैं।

वे यही सब सोचते-गुनते पुस्तके साहब के घर की तरफ चन्द्रभागा चले आ रहे थे। गर्मी खासी थी। बाहर दालान में माधवराव पसीने में डूबा सो रहा था। जगाने पर चौंकते हुए बोला

—साहब तो अभी-अभी सोये हैं। कुछ खास काम है क्या श्रीधर बाबू!

—नहीं खास तो कुछ नहीं शाम को आ जाऊँगा।

—अरे श्रीधर बाबू! वो कोई दो जने आपके गाँव से यहाँ आये थे आपकू खोजने वास्ते। मिले थे आपकू?

—कौन? हमारे गाँव के?

—हाँ साहब को अपना नाम भी बता गये हैं।

—क्या नाम बताया? नारायण बाबू?

—जी हाँ नारायण बाबू। वा जो थोड़े से गोरे हैं और मोटे भी।

—दूसरा क्या नाम था? श्रीमोहन ठाकुर?

—नहीं यह नाम तो नहीं था।

—अच्छा।

और तेजी से वे जीना उतरने लगे। माधवराव वहीं से बोला

—श्रीधर बाबू! वे लोग नसिया में ठहरे हैं।

श्रीधर बाबू बिना कुछ सोचे तेजी से दिशाहीन बढ़े।

उनके मन की अजीब मनःस्थिति थी। वे जिस यथार्थ से बच रहे थे व घर वालों की जिस सोच से डरे हुए थे वे जिन नारायण बाबू के सामने नहीं पड़ना चाहते थे वे सारी बातें परिस्थिति तथा व्यक्ति हठात इतने दिनों की शान्ति भंग करके उनके सामने मौजूद हैं। अब वे करें तो क्या करें? जाएँ, तो कहाँ जाएँ? क्या सहसा इन्दौर छोड़ देना पड़ेगा? अभी तो विद्वान बाबू भी यहाँ नहीं हैं। दीदी से जाने के बारे में क्या कहा जाए? क्या वे भीतर के मन की दुरभिसंधि समझ सकेंगी?—और मान लो ये लोग सब समझ जाएँ लेकिन वे नारायण बाबू से क्या कहेंगे? किस प्रकार घर न जाने के निश्चय पर अटल रह सकेंगे? और क्या यह कभी नारायण बाबू स्वीकारेंगे भी? पता नहीं साथ में और कौन आया है। पिता जी तो नहीं ही होंगे। छोटा भाई डाक्टर भी नहीं ही होगा। बड़े भाई तो नहीं आये हैं। संभव है पवन बाबू हों। पता नहीं ये दोनों घर की स्थिति किस प्रकार कह सकें कि घर लौट जाने को बाध्य ही हो जाना पड़े। और क्या वे घर लौट जाएँगे? बस?? हो गया विद्रोह?? मुक्त बनने के लिए ही घर छोड़ा था और यह भी धराशायी??

नहीं अब किसी से नहीं मिला जाएगा। बासे पर जाना खतरे से खाली नहीं होगा। निश्चय ही नारायण बाबू वहाँ धरना दिये बैठे होंगे। और देर किये जाने पर पुनः उसी कूप का मण्डूक बनना होगा। बिना बासे पर गये ही ट्रेन से, कहीं चल दिया जाए। पर इस समय तो कोई ट्रेन नहीं जाती। और क्या पता नारायण बाबू ने सतर्कता बरती हो कि किसी को स्टेशन पर भी तैनात कर रखा हो। तो ठीक है महू से ट्रेन पकड़ी जाए। वहाँ तक पैदल ही जाया जाए। किस दिशा में?

बिना कुछ सामान लिये और खर्चा लिये वे महू की ओर पैदल ही निकल पड़े। वे जान रहे थे कि गाड़ी जानेवाली रेल रात के आठ बजे मिलेगी और इस समय चार बज रहा था। महू तक की चौदह मील की दूरी वे बखूबी चार घंटे में पार कर सकते हैं।

रास्ते भर मन में यही परितोष बना रहा कि कम से कम दीदी से कह कर आना चाहिए था। वे क्या सोचेंगी? लेकिन जब वे मन को बिना बताये निकल पड़े थे तो फिर        और उन्हें लगा कि महू अब अधिक दूर नहीं है। महू

छावनी के बंगलों की रोशनियाँ दिखने लगी थी। गर्मियों की रात शुरू होने में देरी थी। अजीब सन्नाटा था चारों ओर। क्षितिज में आती ट्रेन का हल्का आभास था। उन्हें अभी भी लगभग दो मील और चलना था। पैर काफी थक गये थे ट्रेन पकड़नी ही थी। क्रमशः ट्रेन की रोशनी दूर के मकानों में कभी चमक जाती।

जिस समय वे स्टेशन पर पहुँचे ट्रेन आ चुकी थी। वे तेजी से एक डिब्बे में चढ़ गये। इतने दिनों बाद फिर अनाम यात्रा पर निकल पड़ने पर सहसा न जाने क्यों विश्वास नहीं हुआ। ट्रेन चल भी पड़ी थी लेकिन न जाने क्यों ऐसा नहीं लग रहा था कि अब सदा के लिए न भी सही तो काफी दिनों के लिए दीदी किसन बाबू इन्दौर शहर छोड़ आये हैं। खिड़की के पास कुहनी टिकाये घिरते अँधेरे में डूबते मैदानों को घूरते बैठे थे।

चाहती है नहीं कर सकती। जब उसके बच्चे लाने आये होंगे तभी कोई न कोई खटराग किये जेठानी आ जाएँगी और बच्चों का ठण्डी या बासी रोटियाँ ही दी जाती हैं। ठीक यही तो 'इनके' साथ भी होता है। लेकिन 'ये' कभी कुछ नहीं कहते। और तो और अपनी माँ तक से नहीं कहते कि जब दादा या देवर जी के लिए गरम खाना होता है तब बासी या ठण्डा खाने के लिए क्या वे ही बचे हैं? लेकिन नहीं आज तक किसी से कुछ नहीं कहा होगा। और तब भला भाभी जी के ढंगे से कि कोई और क्या खाता है पीता है या क्या करता है? जब 'ये' ही किसी से कुछ नहीं कहते तब भला वह किसी से क्या कह सकती है? सासूमाँ सब कुछ समझती हैं लेकिन इन जामुनवा भाभी जी के मारे कुछ नहीं कह पाती हैं। जेठ जी सिरस्तेदार क्या हो गये मानो घर भर के लोगों को फाँसी दे देंगे। खबरदार, जो अगर उनकी रानी जी से किसी ने कुछ कहा तो। पता नहीं किस बात का मान है कि चौबीसों घण्टे माँ तो हँसती-बोलती रहेंगी दूसरों से लेकिन उनने कुछ पूछा-सुना नहीं कि बड़ी भर का मुँह सूज जाएगा और एक एक शब्द काढ़ने में भैंस ही कोंखेंगी-कराँहेंगी जैसे बच्चा पैदा कर रही हों।

अपनी इस बच्चा पैदा करने वाली उपमा पर स्वयं हँसी आ गयी। नीचे ससुर जी की बँगलाई के कड़ बाजने लगे थे तथा 'विष्णु सहस्रनाम' का पाठ भी शुरू हो गया था। दीवार पर बजती घिसनी सुबा की ओर वह दरवाजा खोलकर जीना उतर रसोईघर की तरफ बढ़ी। परिवार में अपने-अपने ढंग से सवेरा हो रहा था। सरो का सवेरा रसोईघर में चौकी पर टेक झटका कर चूल्हा बालने से शुरू हुआ।

जब दोपहर भी ढलने लगी और श्रीधर बाबू नहीं लौटे तो माँ और पत्नी दोनों को अपने-अपने ढंग की चिन्ता हुई। माँ को लगा कि यह भी क्या बात हुई कि जगन्नाथ क्या तो वहीं जाकर बैठ गया। न इस बात की चिन्ता कि पीछेवाले क्या सोचेंगे। कोई घर में ऐसा भी प्राणी है जो बिना उसके आये नहीं खा-पी सकता। अब तीसरा प्रहर झुक आया। सारा बर्तन चौका भी हो गया। सवेरे का बना खाना रखा-रखा एकदम सूखा हो गया होगा। अब कब आएगा? कब खाएगा? फिर बहू कब खाएगी? अभी तो उस कपड़े-लत्ते भी धोने हैं। कब सब होगा? उधर श्रीमोहन के आने का वक्त भी हो जाएगा उसे रोटी-पानी मिलने

एक बात पर इतनी सारी बातें सुनकर माँ को बहुत बुरा लगा लेकिन यह साहस नहीं हुआ कि बड़ी बहू की ज्यादती पर कुछ कह सकें। जिस साहस के साथ मँझली बहू का पक्ष लेकर वे खड़ी हुई थीं वह पता नहीं कहाँ चला गया। और वे निर्वाक सरो का मुँह ताकने लगीं। सरो बिना कुछ बोले आप उठी और हाथ धोकर अबूदया बदल कर तेजी से कपड़ों के गट्ठर की ओर बढ़ी। सरो को तभी मालूम हुआ कि जेठानी अपने पानदान के कत्थे में पानी डालने आयी थी। बड़ी अन्दाज से बोलीं

—रहने दो भाई, हम अपने कपड़े धो डालेंगे। मैं तो रोज धो डालती हूँ। आज जरा सा सर दर्द हुआ कि बस। जरा सी बात पर लोगों की बातें सुननी पड़ें, इस गैरत से तो अच्छा है कि आदमी डूब मरे। मैंने तो 'इनसे' पचास बार कहा कि धोबी को रोज कपड़े धोने पर लगा लो धोने नहीं माँ जी बुरा मान जाएँगी और फिर घर में इतने लोग हैं तो क्या चार कपड़े नहीं धुल सकते?

सरो इस बड़बड़ाहट को बिना सुने कपड़े धोने लगी। माँ को अपमान से अधिक विवशता के कारण वहाँ से चला जाना पड़ा। जेठानी पैरों की पायल बजाती सगर्व चली गयीं।

जाड़ों का तीसरा प्रहर होता ही कितना है। खपरैलों पर धूप पहुँची नहीं कि वेला बुझने को हो जाती है। माँ और पत्नी दोनों को लगा कि छावनी में नारायण बाबू के यहाँ पुछवा लिया जाए कि वे लोग आज अभी तक क्यों नहीं आये? पर किसे भेजें? श्रीमोहन सिरस्तेदारी करके कचहरी से लौटे। पहले तो माँ से हाँ भर ली लेकिन जब घर में पहुँचे तो श्रीमती जी के द्वारा श्रीधर ठाकुर के बारे में जो भी चर्चा सुनी हो माँ को कहलवा दिया गया कि उनका सिर फटा जा रहा है। और, गली में जाते किसी से मन्दिर में कहलवा दिया कि कीर्तनिया जी को फौरन घर बुलाया है। श्रीनाथ ठाकुर को कभी नहीं स्मरण था कि वे इस प्रकार बुलवाये गये हों। कपरस से बाहर आकर कपड़े बदल कर पहुँचे। जब पत्नी ने बताया कि श्रीधर अभी तक घर नहीं लौटा तो निस्पृह चिन्ता उन्हें भी हुई। एक बार मन में

अपने कोने में उसके बाद उन्हें सुलाया गया था इसलिए वह खूब थक गयी थी। साथ ही वह घर की मनःस्थिति भी समझ रही थी। जब रात बढ़ने लगी तो उसी ने जबरन गुणवंती को सुला दिया और स्वयं ज्वर में काँपती पड़ी रही।

पहले ही घर कौन भरा था उसके लिए। एक बरस हो रहा था पति को गये—न कोई खबर, न चिट्ठी-पत्री। नारायण बाबू इन्दौर तक जाकर भी जब उनका पता न पा सके तो वह बिलकुल निराश हो गयी। आज जब वैद्य जी ने उसे दमा बता दिया तब से उसे अपने जीवन की कोई आशा नहीं रही। कभी यह घर, सारी परेशानियों के बीच कितना सुखद लगता था। आज वही घर भाँय-भाँय लग रहा था। जेठ-जेठानी ने कितने अपमानजनक रूप से विदा ली थी। मेघों की इस पहली वृष्टि में जैसे घर के प्रत्येक कोने में अँधेरा प्रविष्ट होने लगा था। तपती आँखों तथा धमकते सिर में एक ही बात रह रह कर फिरती थी कि क्या 'वे' कभी नहीं आएँगे? लेकिन क्यों? उससे तो कोई ऐसी भूल नहीं हुई है कि वे उसका परित्याग सदा के लिए कर जाएँ। इन बच्चों की भी क्या कभी याद नहीं आती होगी? मान लो कल उसे ही कुछ हो जाए, और क्यों नहीं हो जाएगा? अब होने में क्या शेष है? तो, ये बच्चे क्या बिलकुल अनाथ नहीं हो जाएँगे? गुणवंती के विवाह का क्या होगा? लोग तो बड़ा घर समझ मुँह फाड़ेंगे कि इतना दो तो ब्याह करेंगे। कहाँ से आएगा उतना सब? बापू बेचारे कितना करेंगे। आखिर मंदिर जी से मिलता ही कितना है? जमीन-जायदाद तो जेठ जी हड़प ही बैठे हैं। देवव्रत नहीं पढ़ पाएगा तो क्या करेगा? क्या उसे छोरी भेज दे? लेकिन    और वह तेज बुखार में काँप रही थी। सिरहाने की खिड़की से ठंडी तेज हवा के साथ बौछार भी आ रही थी जिसमें तकिया तथा ओढ़ना भीग रहा था। उसमें इतनी शक्ति नहीं थी कि वह उठकर बन्द कर दे। तभी बिजली की कौंध तथा मेघ गर्जन से जर्जर घर की प्राचीरें आलोड़ित तथा प्रकम्पित हो उठीं। एक क्षण को कौंध में सारा घर दिप उठा था। एक-एक चीज चमक उठी थी। उसे असमय जाड़ा लग रहा था। लेकिन क्या गुनी को जगाकर और ओढ़ना माँगे? उसके दाँत बजने लगे थे।—गीली तकिये पर धमकते मस्तक में पत्थर की तरह एक ही प्रश्न भद् भद् कर रहा था कि—

क्या वे अब नहीं आएँगे ? तब मेरे इन बच्चों का क्या होगा ? ओसारे में बैठे वृद्ध सास-ससुर का क्या होगा ?

कल यदि वह नहीं रहती है तो क्या उसे पति के हाथ से अग्नि नहीं दी जाएगी ?

तो क्या देवव्रत का ही ?

और श्रावण मास की पहली मूसलाधार वृष्टि में भी उसे एक चिता सीगती धुँधुआती दिखने लगी जिसके चारों ओर गुनी सुशीला देवव्रत सासू माँ और बापू रोते दिखायी दिये ।

उसने घबराकर देखा—तो उसका अकेला मस्तक ओसारे में भीग रहा था ।

अँधेरा पूरा बैठे श्रीधर बाबू को गाड़ी ने खण्डवा रात के दो बजे छोड़ दिया। इतनी रात में उनकी समझ में कुछ नहीं आया कि क्या करें कहाँ जायें ? बिल्कुल अनजानी जगह और वह भी बिना सामान के। स्टेशन पटरियों के पार था जहाँ दो चार कुली आँख मलते किसी गाड़ी की प्रतीक्षा में खड़े थे। ओवरब्रिज आकाश के अँधेरे में उदास फँसा हुआ था। प्रतीक्षित गाड़ी की रोशनी उभरती चली आ रही थी। वे भी ओवरब्रिज चढ़कर उधर ही बढ़े। किसी कुली ने बताया कि गाड़ी बम्बई से आ रही है। बम्बई जाने वाली गाड़ी के बारे में मालूम हुआ कि सवेरे आठ बजे मिलेगी। उन्होंने तय किया कि वे रात किसी तरह बिता सवेरे बम्बई की ओर चल देंगे। तब तक वह गाड़ी आ गयी जिसके लिए कुली तैयार खड़े थे। अजमेर के लिए चूँकि यह जंक्शन था इसलिए यात्री भीड़ उतरी। वे ओवरब्रिज के पास ही एक लाइट के नीचे खड़े हो गये और सवारियों को देखने लगे। मराठी मारवाड़ी हिन्दुस्तानी सभी तो थे। थोड़ी देर पूर्व का शान्त वातावरण अनायास ही इस कोलाहल से हड़बड़ा उठा था। सारा शोर था। कई पुलिस के सिपाही भी जाने क्यों तेजी से डिब्बों में ताक-झाँक कर रहे थे तथा सवारियों

को घूर रहे थे। एक मोटी सी पगड़ी बाँधे अधेड़ छैंगा लाठी के सहारे भी
में धक्के खाता ओवरब्रिज की तरफ ही बढ़ रहा था। अनेक सवारियाँ अब ओवर
ब्रिज पर से या तो स्टेशन से बाहर जाने के लिए या फिर अजमेर गाड़ी पकड़
ने के लिए चली जा रही थी। गाड़ी पंजाब-मेल थी। मेल ने तब सीटी दी और
गाड़ी 'छो-छूँ' करती चलने लगी। खुली हुई खिड़कियाँ फिर बन्द होने लगीं
दो पुलिस के कान्स्टेबल्स और एक सब-इन्सपेक्टर काफी परेशान नज़र आ रहे थे
वे कुछ देर तो जाती गाड़ी और खाली प्लेटफार्म पर खड़े रहे फिर बीड़ी सिगरेट
सुलगा बातें करने लगे।
—मुंशी जी! पता नहीं साला कहाँ निकल गया।
—मैंने तो वर्मा साहब! आप से पहले ही कहा था कि वह बदमाश शर्तिया
इन्दौर जाने के लिए [illegible] नहीं उतरेगा।
सब-इन्सपेक्टर वर्मा काफी परेशान नज़र आ रहे थे। मुंशी जी की बात पर गौर
गौर कर रहे थे। तीसरा साथी जो कि मुसलमान कान्स्टेबल था बोला
—जनाब! मुसाफिर तक तो मुझे मालूम है कि वह कमबख्त था।
वर्मा साहब चिढ़ गये।
—तुम मुसाफिर की बातें कर रहे हो मैं कहता हूँ वह उज्जैन तक था और मुझे
पूरा शक है कि वह कोई मारवाड़ी के भेष में इस समय इन्दौर-अजमेर
वाली गाड़ी में ऊपर की सीट पर चैन से सोने की कोशिश में होगा।
बात तीनों को ही जँचे की जमी और वे बीड़ियाँ फेंक तेजी से कमर के पट्टे ठीक
कर, टोपियाँ पहन फुर्ती से ओवरब्रिज चढ़ने को हुए कि उनकी दृष्टि श्रीधर
बाबू पर पड़ी। वर्मा ने एक बार उन्हें घूरा और कड़क कर पूछा
—क्या नाम है?
—श्रीधर ठाकुर।
—कहाँ से आ रहे हो?

—इन्दौर से।
—यहाँ क्या कर रहे थे?
—गाड़ी बदल रहा था।
—कहाँ जाओगे?
—बम्बई।
वर्मा ने जितनी तेजी से सवाल किये थे उतनी ही तेजी से जवाब मिलने पर सन्देह

नहीं रहा और वे तीनों ओवरब्रिज से चले जा रहे थे । इस ठंडी रात में भी श्रीधर बाबू को काफी पसीना हो आया । अब तक दिमाग एकदम सुन्न था लेकिन अब बड़ी तेजी से वे सोचने लगे । जैसे कि विपिन बाबू के बारे में पुलिस की उपस्थिति में विचार करना भी खतरे से खाली नहीं है । अजीब तरह से मन घिर उठा—क्या विपिन बाबू इसी पंजाब मेल से अभी उतरे हैं ? सम्भवतया यहीं तो हैं—तब वे इस समय कहाँ हैं ? क्या वेष बदले वे अभी यहीं आ गये हैं ? क्या उन्होंने उन्हें नहीं देखा होगा ? शायद देखा हो और पुलिस के डर के मारे कुछ न बोले हों तो क्या उन्हें खोजा जाए ? लेकिन पुलिस भी तो उनकी खोज कर रही है । अगर पुलिस उन्हें इन्दौर वाली गाड़ी के पास घूमता हुआ देखेगी तो उसे शक हो जाएगा कि कहाँ तो यह व्यक्ति बम्बई जाने की बात कर रहा था और कहाँ इन्दौर वाली गाड़ी के चक्कर काट रहा है । जरूर दाल में काला है । तब क्या वे ताक में पकड़ नहीं लेंगे ? यह भी तो हो सकता है कि वे यहाँ उतरे ही न हों । लगता है पुलिस बड़ी सरगर्मी से उनका पीछा कर रही है ।
मालवा-हाउस वाला षड्यन्त्र का किस्सा होगा ।
उस पार का प्लेटफार्म रोशनी में किंचित स्पष्ट दिख रहा था । सवारियों की खासी भीड़ वहाँ हो चली थी । पुलिस के तीनों सिपाही सवारियों को घूरते फिर रहे थे । गाड़ी प्लेटफार्म पर लगने जा रही थी । सवारियाँ धक्कम-धुक्का करती चढ़ती गाड़ी में सामान फेंकती चढ़ने के लिए उतावली कर रही थीं । श्रीधर बाबू की समझ में कुछ नहीं आया कि क्या करें । विपिन बाबू अगर इस समय यहाँ उतरे हैं तो उनसे किस प्रकार मिला जाए और अगर नहीं उतरे हैं तो बेचारे कितनी परेशानी में होंगे । अन्त में यही तय किया कि एक बार प्लेट-फार्म पर कोशिश तो की ही जाए । अगर पुलिस ने फिर पूछा कि वह यहाँ क्या कर रहे हैं तो कह देंगे कि सबेरे आठ बजे गाड़ी जाती है तब तक आराम करने की जगह खोज रहे हैं । वे सीढ़ियाँ चढ़ने लगे । सीढ़ियाँ चढ़कर जब वे ओवरब्रिज के ऊपर पहुँचे और मुड़े तो उनका पैर लाठी से टकरा गया और वे गिर पड़े । कुछ झल्लाहट भी हुई कि भिखमंगे प्रायः ऐसी ही जगहों पर सोते हैं और अपनी लाठी वगैरह भी ठीक से नहीं रखते । तभी उन्हें हल्की सी आवाज सुनायी दी
—श्रीधर !
श्रीधर बाबू चौंके । यह तो कोई उन्हें ही पुकार रहा है । नहीं, भ्रम हुआ ।
—श्रीधर !
—कौन ?

श्रीधर बाबू को हल्का विश्वास हो गया कि गठरी बना मुँह लपेटे जो व्यक्ति बैठा हुआ है वह निश्चित ही बिसन बाबू है। यदि सारा काण्ड मालूम न होता तो वे कभी नहीं समझ पाते कि कौन पुकार रहा है।

—इन्दौर वाली गाड़ी पर मत जाओ। गाड़ी के जाने के बाद एक बार पता लगाना कि वे तीनों चले गये कि नहीं। उसके बाद मिलना। मैं यहीं हूँ। जाओ अब।

श्रीधर बाबू उल्टे सीढ़ियों से लौट आये। एक बेंच खाली थी विचारमग्न वे हत्थे पर सिर रख लेटे रहो गये। लोहे का ठंडा हत्था गर्दन में चुभ रहा था लेकिन आज की रात की यह विषमता साहस विसन बाबू का इस प्रकार मिलना पुलिस जाने क्या क्या सोचते अँधेरे में लगे थे कि वे तीनों फिर इधर ही आते दिखायी दिये और यहाँ भी सवारियों का घूरने लगे। अँधेरे में लेटे श्रीधर बाबू को फिर झकझोरा

—कौन हो जी तुम ?

और श्रीधर बाबू को देखकर वे फिर मुस्काते हुए आगे बढ़ गये।

और इन्दौर गाड़ी की तरफ जब वे लोग वापिस लौटे जा रहे थे तब वर्मा को बोलते सुना कि

—शफीक! वो जो पुलिस की वर्दी में बैठा था न ?

—जी हाँ।

—उसी पर मुझे शक है।

इन्दौर गाड़ी चली गयी।

वैसे दूर से ही गाड़ी में चढ़ते हुए पुलिस के आदमियों को श्रीधर ने देखा था लेकिन फिर भी सम्पूर्ण आश्वस्तता के लिए वे एक बार उस छोटी लाइन के प्लेटफार्म को देख आये। ओवरब्रिज पर जब वे बिसन बाबू से मिलने आये तो बड़े सकपकाये क्योंकि बिसन बाबू वहाँ नहीं थे। श्रीधर बाबू ने घबराकर अपने चारों ओर देखा तो आश्चर्य में आ गये। कहीं भी दूर-दूर तक बिसन बाबू का पता नहीं था। एक बार वे सोचने लगे कि जिससे बातें की थीं वह बिसन बाबू ही थे न ? हाँ और क्या बिल्कुल वही आवाज थी। तब क्या हो ? सहसा उन्हें वही रात वाला लँगड़ा उसी तरह लाठी लिए दूर नल के पास हाथ मुँह धोता दिखायी दिया। श्रीधर बाबू समझ गये कि यही बिसन है। रात को भी तो यही लँगड़ा जब उनके

पास से गुजरा था तो कितना चूर रहा था। तब नहीं समझ पाये थे धीमर। किस कौशल से वेष बदला हुआ था कि धीमर तक न पहचान सके थे। तब भला पुलिस वाले चित्रों के आधार पर क्या खाक पहचानेंगे ?
जब वे नल के पास पहुँचे सारा प्लेटफार्म खाली पड़ा था। किताबों की दूकान होटल वगैरा सभी बन्द थे। खाली काहटें जल रही थीं। धीमर ने पास पहुँच कर बिल्कुल पहचान लिया कि विपन बाबू ही हैं। नल बुता हुआ था। विपन ने बहुत धीमे से बताया कि स्टेशन के बाहर धर्मशाला है वहीं वे जा रहे हैं और धीमर वहीं आयें।

वहाँ पहुँचकर दोनों काफी दूरी आपस में बनाये रखे तथा धीमर उनके पीछे-पीछे आये—ऐसे नहीं कि पीछा कर रहे हैं।
रात के बारह ज्यादा ही थे। सूनी सड़कों पर कोई नहीं था। भौंकते कुत्ते वीरान सड़कों वाली दुकानों वाली बस्ती को पार कर वे लोग रेल पटरियों पर जब काफी दूर निकल आये तब कहीं जाकर विपन ने अपनी लँगड़ी छोड़ी। बाहिने हाथ पूरब में प्रकाश फूटने का उपक्रम हो रहा था। भोर के पूर्व के धुंधले आकाश में सवेरे की ताजी अलमस्त हवा स्वच्छन्द बह रही थी। खण्डवा दूर छूट गया था। काफी दूर पीछा करने के बाद धीमर विपन को पकड़ सके। दानों रेल के स्लीपरों पर पैर रखते बढ़ रहे थे।
—क्या जनाब ! तुम खण्डवा में क्या कर रहे थे ?
—मेरी छोड़ो यह बताओ कि यह तुमने क्या स्वाँग बना रखा था ?
—देखो प्रश्न पहले मैंने किया है।
—लेकिन उत्तर पहले तुमको देना होगा।
—सबेरे-सबेरे झगड़ा करने से पूरा दिन झगड़ा करते बीतता है मालूम भी है कुछ ?
—ऐसो विपन ! तुम मुझसे हमेशा छुपाते रहे हो। मुझे सब मालूम है।
—तो फिर क्या जानना चाहते हो ?
तब तक एक बड़ी सी पुलिया आ गयी। वे लोग नीचे उतर आये। वहाँ सुन्दर कोई नाला बह रहा था।
—धीमर ! चलो वहाँ बैठ कर बातें करेंगे।
और धीमर ने देखा कि दूर विन्ध्या की श्रेणियों के बीच एक बड़ा-सा झुरमुट से होकर नाला आ रहा था। उसी की ओर विपन ने संकेत किया था। रेल की पटरियाँ ऊँचाई पर पीछे छूट गयी थीं। प्रकाश तेजी से फैलने लगा था। चारों

और स्पष्ट निस्तब्धता थी ऐसी कि सुई भी गिरती तो बोध हो जाता। श्रीधर विशन के पीछे-पीछे चल रहे थे। वे विशन से बहुत कुछ पूछना चाह रहे थे लेकिन यह भी जानते थे कि विशन का अपने खण्डहरों में होने का क्या कारण रहे ?

बीच के एक स्टेशन से दोपहर वाली गाड़ी पकड़ वे लोग शाम को इन्दौर पहुँचे। श्रीधर को विश्वास नहीं हो रहा था कि कल जिस शहर को सदा के लिए छोड़ गये थे वहाँ इस प्रकार और इतनी जल्दी वापस लौट आना पड़ेगा। जब श्रीधर ने बताया कि उन्हें क्यों इन्दौर छोड़ देना पड़ा था विशन पहले तो खूब हँसा उपरान्त गम्भीर हो गया। वहीं नाले पर ही विशन ने मालती दीदी से किये गये ब्याह के प्रस्ताव की भी बात बतायी। और यह भी कि दीदी कभी तैयार नहीं होगी वर्ना वह उनसे ब्याह करना चाहता है। विशन ने कोई आश्चर्य नहीं प्रकट किया कि श्रीधर को सब मालूम हो गया है कि रोजी सेक्सन का वास्तविक परिचय क्या है तथा ये लोग क्या करने जा रहे हैं। श्रीधर ने जब रोजी सक्सेना के ब्याह की बात बतायी जो कि उनके प्रिन्सीपल ने बतायी थी तो वह खूब हँसा। विशन स्वयं कई बार सोच चुका है कि श्रीधर का इस प्रकार कितने दिन चलेगा। लेकिन श्रीधर से भविष्य के लिए उसने यह वादा करवा लिया कि वे कोई ऐसी नादानी नहीं करेंगे। यदि श्रीधर इन्दौर छोड़ना ही चाहते हैं तो वह बम्बई, पूना अजमेर, आगरा दिल्ली कहीं भी प्रबन्ध करवा देगा लेकिन श्रीधर को जल्दबाजी नहीं करनी होगी।

इन्दौर पहुँचकर विशन बाबू बिल्कुल ही सहज अपने वही पुराने विशन हो गये। श्रीधर को लगा कि विशन में स्पष्ट दो व्यक्तित्व हैं। जिस रहस्यमयता को वे विशन के चारों ओर अनुभव करते थे आज उसे उन्होंने देख लिया था।

घर पहुँचकर स्वस्थ एवं सुसज्जित हो दोनों मालती दीदी के यहाँ पहुँचे। दोनों ही प्रतिश्रुत थे कि कल शाम से लेकर आज तक जो भी कुछ हुआ है उस बारे में वे कभी मुँह नहीं खोलेंगे। जिस बेला दोनों दीदी के यहाँ पहुँचे वे आगवत

भी नहीं बताया ? उन्हें किंचित बुरा सा लगा कि बिसन एक छूटी रहस्य बराबर रखना चाहते हैं। कभी इस बात की तो कभी उस बात की।

बिसन भी समझ गये कि श्रीधर को बुरा लगा है। वे श्रीधर को बताना अवश्य चाहते थे लेकिन पहले दीदी से बातें करने के बाद। बड़ी अजीब परिस्थिति उत्पन्न हो गयी थी। इसकी कभी कल्पना भी नहीं की थी कि ऐसा भी हो सकता है।

शारदा इस बीच नाश्ता पानी ले आयी थी। मालती के चुप हो जाने से सहसा ही कमरे में अबोलापन घिर आया था जिसे हल्का करते हुए बिसन बोला

—अब टाँगेगी ही या कुछ खिलाओगी भी ?

बिसन की बात खो गयी। कोई नहीं बोला। जैसे जंगल में शब्द खो गया हो। मालती ने अबोले ही दोनों को प्लेटों में नाश्ता दिया। दोनों में से किसी का साहस नहीं हुआ कि पूछें दीदी ! आप नहीं लेंगी ? कमरे में चप्पलों की आवाज ही रह-रह कर उभर आती बाकी सब निःशब्द था। सभी को अबोलापन बड़ा भारी लग रहा था। हठात बिसन बाबू ने श्रीधर से पूछा

—क्यों श्रीधर ! तुम्हें कुछ गाना-बाना भी आता है ?

श्रीधर इस अनपेक्षित प्रश्न को समझ न पाया।

—नहीं तो।

—मुझे बंसी आती है। बंसी सीखोगे ?

—नहीं।

मालती बिसन की शरारत समझ गयी कि किसी तरह न बोलने का बोझा थोड़ा कम हो तो कुछ मार्ग बने। वह भी देखती रहीं कि कब तक यह ऐसे ही बोलता है।

बिसन बड़े जोरों पर हँसा।

—तब तो तुम साक्षात पशु हो।

और सहसा खड़े होकर बड़ी ही नाटकीय मुद्रा में हाथ जोड़कर बिसन बाबू बोले

—हे संगीतहीन पशुराज ! हम आपके दर्शन पा कृतज्ञ हुए। आप जैसे अवतारी पशु सभी युगों में संगीत के नाश होने पर उत्पन्न होते रहते हैं—त्राहिमाम हे पशुराज ! अपने चरण-खुर आगे बढ़ाइए, हम उन्हें प्रणाम करते हैं।

और मालती बड़े जोरों से हँस दी श्रीधर भी हँस दिया। मालती बोली

—बड़ा अच्छा लगता है न ? इतना बड़ा हो गया और बच्चों की तरह छिछोरपन करता है। भगवान जाने तुमसे अंग्रेज क्यों और किस तरह डरते हैं ?

—मालती हो दीदी ! खाने के दाँत दूसरे होते हैं और दिखाने के दूसरे ।
—ठीक है, लेकिन अब क्या मामला है ? क्यों उस बेचारी को परेशान किये हो ?
—किसे ?
—कमल को ।
—अरे दीदी ! वही मुझे परेशान किये है ।
—तुम ही तो राजकुमार हो न ?
—तुम क्या जानो । ठीक  तभी तो तुमने पुरस्कार दिया लेकिन कमल से पूछो कि राजकुमार हूँ कि नहीं । अब दीदी एक बात है ये धीवर महाशय मतलब पंडित धीवर ठाकुर हैं न ? ये बुरा मान बैठे हैं कि मैंने इन्हें नहीं बताया ।
—ठीक ही तो माने बैठा है । क्यों बुरा मान बैठे हो ?
—शायद ।
—देखो दीदी ! ठाकुर महाशय बुरा भी किस शालीनता से माने हैं ।
—और नहीं तो क्या तुम्हारी तरह कि ऊँचा मुँह करके भगे तो पता ही नहीं । अरे धीवर ! इसकी बात का जो बुरा माने वही मूर्ख । कभी आज तक इसने मुझे कोई बात बतायी ?
—देखो दीदी झूठ बोलोगी तो पाप चढ़ेगा । पाप चढ़ेगा तो पुण्य घटेगा । पुण्य घटेगा तो क्या होता है धीवर !   पुण्य घटने पर, अरे बोलो ?
—तुम्हारा सिर ।
और मालती यह कहती उठ गयी । मालती के चले जाने पर धीवर बोले
—आखिर इतना सारा नाटक करने की क्या आवश्यकता है ?
—तुम दोनों को प्रसन्न करना ।
—क्यों ?
—इसलिए कि दीदी बहन है और धीवर भाई । और दोनों को कभी अपने कभी जगमाने कई बातें नहीं बता पाता हूँ तो ये दोनों नाराज हो जाते हैं । अतएव भगवान के नाराज होने पर लोग सत्यनारायण की कथा करवाते हैं जब कि अपने लोगों के नाराज हो जाने पर मैं नाटक करने लग जाता हूँ ।
विमल इस सारी बात को अजीब ढंग से व्यंग्यात्मकता से बोल रहा था कि धीवर को गम्भीर की हँसी आ गयी । मालती लौटी
—अच्छा अब बहुत हुआ । गरम पानी तैयार है । तुम लोग तैयार हो जाओ तो नाश्ता की चूल्हा-चौके से फुर्सत हो । तुम लोगों के मारे तो सभी पर काम बढ़ जाता है ।

बाद हुए विमन को लक्ष्य करते हुए बोलीं
—अब सब प्रबन्ध कर रही हूँ बाद में मत मुकर जाना वर्ना मेरी हँसी होगी।
—लेकिन दीदी ! प्रबन्ध क्या करता है ?
—हाँ र प्रबन्ध क्या करता है ? सुना श्रीधर ! इसकी समझ से तो कुछ प्रबन्ध करना ही नहीं है।
—मगर दीदी ! ब्याह तो कोर्ट में होगा।
—कोर्ट में हो चाहे जेल में तेरा ब्याह। एक बार बिना अग्नि की साक्षी के मैं नहीं मानने की। ब्याह न हुआ स्कूल की भर्ती हो गयी कि रजिस्टर में नाम लिखा दिया।
—मुझे तो तुम नहीं जानती बड़ी झंझट है इसमें।
—देख भाई, या तो तू ब्याह कर ले या ब्याह का प्रबन्ध कर ले।
—जैसी इच्छा।
—और जैसा तू कहेगा वही होगा। तूने जब चिट्ठी में लिख दिया कि मेडिकल स्कूल के तेरे कोई पहरी मित्र हैं उन्हीं के कमरे पर सब होगा। ठीक है ब्राह्मण वहीं पहुँच जाएगा। पहले कोर्ट हो आना उसके बाद वहीं हो जाएगा। तब तो ठीक है ?
—तो इसमें प्रबन्ध क्या करना है दीदी ?
—अच्छा हुआ भगवान ! जो मैंने तुझे दुत्कार दिया। बेचारी कमल का ऐसे मूर्ख के साथ कैसे निबाह होगा ? मूर्ख की सबसे बड़ी पहचान क्या होती है श्रीधर ! जानते हो ?
—हाँ जानता हूँ।
—क्या होती है बताओ ?
—मूर्ख न तो स्वयं कुछ सोचता है और न ही चाहता है कि दूसरे भी कुछ सोचें। तभी विमन तपाक से बोला
—नहीं आप लोगों को नहीं मालूम। मूर्ख वह होता है जिस को मूर्ख प्रमाणित कर दें कि यह असली मूर्ख है।
और तीनों हँसने लगे।

—जानती हो दीदी ! खाने के दाँत दूसरे होते हैं और बताने के दूसरे।
—ठीक है, लेकिन अब क्या सोचा है ? क्यों उस बेचारी को परेशान किये हो ?
—किसे ?
—कमल को।
—अरे दीदी ! वही मुझे परेशान किये है।
—तुम ही तो राजकुमार हो न ?
—तुम क्या जानो। ठीक तभी तो तुमने पुकार दिया लेकिन कमल से पूछो कि राजकुमार हूँ कि नहीं। अब दीदी एक बात है ये श्रीधर महाशय मतलब पंडित श्रीधर ठाकुर हैं न ? ये बुरा मान बैठे हैं कि मैंने इन्हें नहीं बताया।
—ठीक ही तो माने बैठा है। क्या बुरा मान बैठे हो ?
—शायद।
—देखो दीदी ! ठाकुर महाशय बुरा भी किस शालीनता से माने हैं।
—और नहीं तो क्या तुम्हारी तरह कि ऊँचा मुँह करके गये तो पता ही नहीं। अरे श्रीधर ! इसकी बातों का जो बुरा माने वही मूर्ख। कभी आज तक इसने मुझे कोई बात बतायी ?
—देखा दीदी झूठ बोलूँगी तो पाप चढ़ेगा। पाप चढ़ेगा तो पुण्य घटेगा। पुण्य घटेगा तो क्या होता है श्रीधर ! पुण्य घटने पर, अरे बोलो ?
—तुम्हारा सिर।
और मालती यह कहती उठ गयी। मालती के चले जाने पर श्रीधर बोले
—आखिर इतना सारा नाटक करने की क्या आवश्यकता है ?
—तुम दोनों को प्रसन्न करना।
—क्यों ?
—इसलिए कि दीदी बहन हैं और श्रीधर भाई। और दोनों को कभी जाने कभी अनजाने कई बातें नहीं बता पाता हूँ तो ये दोनों नाराज हो जाते हैं। अतएव भगवान के नाराज होने पर लोग सत्यनारायण की कथा करवाते हैं जब कि अपने लोगों के नाराज हो जाने पर मैं नाटक करने लग जाता हूँ।
विमल इस सारी बात को अजीब ढंग से रूपात्मकता से बोल रहा था कि श्रीधर को सचमुच की हँसी आ गयी। मालती लौटी
—अच्छा अब बहुत हुआ। गरम पानी तैयार है। तुम लोग तैयार हो जाओ तो शारदा को चूल्हे-चौके से फुरसत हो। तुम लोगों के मारे तो सभी का काम बढ़ जाता है।

जाते हुए बिसन को लक्ष्य करते हुए बोली

—अब सब प्रबन्ध कर रही हूँ बाद में मत मुकर जाना वर्ना मेरी हँसी होगी।

—लेकिन दीदी! प्रबन्ध क्या करना है?

—हाँ रे प्रबन्ध क्या करना है? सुना श्रीधर! इसकी समझ से तो कुछ प्रबन्ध करना ही नहीं है।

—मगर दीदी! ब्याह तो कोर्ट में होगा।

—कोर्ट में हो चाहे जेल में तेरा ब्याह। एक बार बिना अग्नि की साक्षी के मैं नहीं मानने की। ब्याह न हुआ स्कूल की भर्ती हो गयी कि रजिस्टर में नाम लिखा दिया।

—सुनो ता, तुम नहीं जानती बड़ी झमट है इसमें।

—देख भाई, या ता तू ब्याह कर ले या ब्याह का प्रबन्ध कर ले।

—जैसी इच्छा।

—और जैसा तू कहेगा वही होगा। तूने अब चिट्ठी में लिख दिया कि मल्लिका स्कूल के ठेरे कोई चौधुरी मित्र हैं उन्हीं के कमरे पर सब होगा। ठीक है, ब्राह्मण वहीं पहुँच जाएगा। पहले कोर्ट हो जाना उसके बाद वहाँ हो जाएगा। तब तो ठीक है?

—तो इसमें प्रबन्ध क्या करना है दीदी?

—अच्छा हुआ भगवान! जो मने तुझे दुत्कार दिया। बेचारी कमल का ऐसे मूर्ख के साथ कैसे निबाह होता? मूर्ख की सबसे बड़ी पहचान क्या होती है श्रीधर! जानते हो?

—हाँ जानता हूँ।

—क्या होती है बताओ?

—मूर्ख न तो स्वयं कुछ सोचता है और न ही चाहता है कि दूसरे भी कुछ सोचें।

तभी बिसन तपाक से बोला

—नहीं आप लोगों को नहीं मालूम। मूर्ख वह होता है जिसे दो मूर्ख प्रमाणित कर दें कि यह असली मूर्ख है।

और तीनों हँसने लगे।

—जानती हो दीदी ! खाने के दाँत दूसरे होते हैं और कराने के दूसरे।
—ठीक है, लेकिन अब क्या सोचा है ? क्यों उस बेचारी को परेशान किये हो ?
—किसे ?
—कमल को।
—अरे दीदी ! वही मुझे परेशान किये है।
—ऐसे ही तो राजकुमार हो न ?
—तुम क्या जानो। ठीक अभी तो तुमने दुलार दिया लेकिन कमल से पूछो कि राजकुमार हूँ कि नहीं। अब दीदी एक बात है ये श्रीधर महाशय मतलब पंडित श्रीधर ठाकुर हैं न ? ये बुरा मान बैठे हैं कि मैंने इन्हें नहीं बताया।
—ठीक ही तो माने बैठा है। क्यों बुरा मान बैठे हो ?
—शायद।
—वाह दीदी ! ठाकुर महाशय बुरा भी किस शालीनता से मानते हैं।
—और नहीं तो क्या तुम्हारी तरह कि ऊँचा मुँह करके गये तो पता ही नहीं। अरे श्रीधर ! इसकी बातों का जो बुरा माने वही मूर्ख। कभी आज तक इसने मुझे कोई बात बतायी ?
—देखो दीदी झूठ बोलोगी तो पाप चढ़ेगा। पाप चढ़ेगा तो पुण्य घटेगा। पुण्य घटेगा तो क्या होता है श्रीधर ! पुण्य घटने पर, अरे बोलो ?
—तुम्हारा सिर।
और मालती यह कहती उठ गयी। मालती के चले जाने पर श्रीधर बोले
—आखिर इतना सारा नाटक करने की क्या आवश्यकता है ?
—तुम दोनों को प्रसन्न करना।
—क्यों ?
—इसलिए कि दीदी बहन हैं और श्रीधर भाई। और दोनों को कभी जाने अनजाने कई बातें नहीं बता पाता हूँ तो ये दोनों नाराज हो जाते हैं। अतएव भगवान के नाराज होने पर लोग सत्यनारायण की कथा करवाते हैं जब कि अपने लोगों के नाराज हो जाने पर मैं नाटक करने लग जाता हूँ।
विनय इस सारी बात को अजीब ढंग से क्यात्मकता से कह रहा था कि श्रीधर को सचमुच की हँसी आ गयी। मालती लौटी
—अच्छा अब बहुत हुआ। गरम पानी तैयार है। तुम लोग तैयार हो जाओ तो शारदा को चूल्हे-चौके से फुर्सत हो। तुम लोगों के मारे तो सभी का काम पड़ जाता है।

बात हुए विधान को लक्ष्य करते हुए बोलीं
—अब सब प्रबन्ध कर रही हूँ बाद में मत मुकर जाना वर्ना मेरी हँसी होगी।
—लेकिन दीदी! प्रबन्ध क्या करना है?
—हां रे प्रबन्ध क्या करना है? सुना श्रीधर! इसकी समझ से तो कुछ प्रबन्ध करना ही नहीं है।
—मगर दीदी! ब्याह तो कोर्ट में होगा।
—कोर्ट में हो चाहे जेल में तेरा ब्याह। एक बार बिना अग्नि की साखी के मैं नहीं मानने की। ब्याह न हुआ स्कूल की भर्ती हो गयी कि रजिस्टर में नाम लिखा दिया।
—सुना सा, तुम नहीं जानती बड़ी झंझट है इसमें।
—देख भाई, या तो तू ब्याह कर ले या ब्याह का प्रबन्ध कर ले।
—जैसी इच्छा।
—और जैसा तू कहेगा वही होगा। तूने जब चिट्ठी में लिख दिया कि मडिकल स्कूल के तेरे कोई अंगूरी मित्र है उन्हीं के कमरे पर सब होगा। ठीक है, ब्राह्मण वहीं पहुँच जाएगा। पहले कोर्ट हो जाना उसके बाद वहां हो जाएगा। अब तो ठीक है?
—तो इसमें प्रबन्ध क्या करना है दीदी?
—अच्छा हुआ भगवान! जो मैंने तुझे पुत्कार दिया। बेचारी कमल का ऐसे मूर्ख के साथ कैसे निबाह होगा? मूर्ख की सबसे बड़ी पहचान क्या होती है श्रीधर! जानते हो?
—हां जानता हूँ।
—क्या होती है बताओ?
—मूर्ख न तो स्वयं कुछ सोचता है और न ही चाहता है कि दूसरे भी कुछ सोचें। तभी विधान तपाक से बोला
—नहीं आप लोगों को नहीं मालूम। मूर्ख वह होता है जिस को मूर्ख प्रमाणित कर दें कि यह असली मूर्ख है।
और तीनों हंसने लगे।

आज रविवार था।

बिशन और कमल के ब्याह का दिन।

इस ब्याह को अत्यन्त गोपनीय रखा गया था। कमल ने तथा बिशन ने काफी पहले ही पुस्तके साहब से प्रयत्न भर प्रयास किया था कि उन्हें विवाह करने दिया जाए। लेकिन पुस्तके साहब ने अपनी लड़की को ऐसा झाड़ा था कि फिर उनसे बातें करने की किसी की हिम्मत नहीं हुई। बिशन ने जब देखा कि पुस्तके साहब यह विवाह कभी न होने देंगे तो एकबार सोचा अवश्य था कि पुस्तके साहब पर अन्य किसी के द्वारा जोर डलवाया जाए। लेकिन बिशन ने समझदारी ही की कि इस बारे में किसी से चर्चा नहीं की। यद्यपि लोगों में इस बारे में विशेषकर वकीलों खासी इस कांग्रेसी-राजनीति में बिशन और कमल के सम्बन्धों को लेकर काफी चर्चा थी। जो लोग पुस्तक विरोधी दल के थे वे इस फिराक में थे कि बिशन एक बार भी यदि चर्चा कर दे तो वे जान लगा देंगे और ब्याह करवा देंगे। पुस्तके साहब तब से कमल के प्रति अधिक सतर्क रहने लगे थे। संभव था कि कमल को इसलिए उन्होंने बम्बई में उसके मामाके यहाँ भेज दिया हो ताकि सामने न

रहेगी तो बात भी नहीं बढ़ेगी और पिछली बात भी आयी गयी हो जाएगी। जब इस तरह दो-तीन बरस बीत गये तो पुस्तके साहब समझे कि अब कहीं कुछ नहीं है। दूसरे लोग भी यही समझे।

सत्याग्रह के अवसर पर जब कमल कुछ दिनों के लिए आयी और उसे विपिन से घूमते-मिलते देखा तो पुस्तके साहब के कान खड़े हुए। उन्होंने कमल के लौटने पर कमल के मामा को सूचना कर दी कि वे कमल को कहीं अधिक घूमने-फिरने न दें। न ही उसे कहीं बम्बई के बाहर आने-जाने दिया जाए। कारण उन्होंने नहीं लिखा। लेकिन कमल के मामा कमल के पिता की भाँति न तो शक्की स्वभाव के ही थे और न दकियानूस ही। विलायत से बैरिस्ट्री पास किया व्यक्ति तथा स्वयं एक अंग्रेज महिला से विवाह किया था किस प्रकार इन बचनों को मानता? कभी-कभी विपिन के गायब हो जाने पर वे बम्बई अपने साले को पत्र लिखकर पूछ लेते कि कोई पीछे से कमल से मिलने तो नहीं आया था? कमल के मामा हँसकर उत्तर दे देते कि नहीं कोई ऐसी बात नहीं है। जब कभी विपिन बम्बई आता तो कमल कालेज की पिकनिक या और कुछ बहाना बनाकर विपिन से बराबर मिलती।

विपिन ने यह रविवार इसलिए चुना था कि एक सप्ताह के लिए कमल के मामा अपने किसी मुकदमे के सिलसिले में पूना जाने वाले थे साथ में उनकी पत्नी भी। यही अवसर था कि कमल बम्बई से चार-पाँच दिनों के लिए गायब हो सकती थी।

तय यही था कि शनिवार को कमल आएगी और वे दोनों दो गवाहों को लेकर सीधे कोर्ट में जाकर अपना विवाह करेंगे। प्रारम्भिक कार्यवाही पहले ही कर चुका था। उपरान्त कमल और विपिन महू में एक मित्र के यहाँ रात बिताएँगे और रविवार के दिन जौहरी के हास्टल में पंडित को बुलाकर विवाह कर लिया जाएगा। विपिन के एक अभिभावक थे पूर्ने जी। वे हरिजन कार्यालय के मंत्री तथा पुराने ईमानदार कांग्रेसी व्यक्ति थे। विपिन ने उन्हें सारी स्थिति से अवगत करा दिया था। इनके अलावा दो-एक मित्र और भी थे। ये ही लोग कोर्ट में भी गवाह बने थे और वैदिक विवाह के समय भी उपस्थित थे। मामनी की उपस्थिति को विपिन बहुत जरूरी समझते थे। इस प्रकार एक-एक करके सब लोग हास्टल में जौहरी के कमरे पर पहुँचे।

दोपहर का समय था। अधिकांश शून्य था। शहर से बाहर इस एकाकी मेडिकल हास्टल के चारों ओर निर्जन था। पुराने मिलिट्री की बैरकों जैसे इस

हास्टल में लड़के या तो शहर घूमने गये हुए थे अथवा जाते हुए जाड़े की अंतिम धूप खा रहे थे। कहीं-कहीं कैरम या ताश हो रहा था। जौहरी के एक प्रोफ़ेसर मित्र का छोटा सा बँगला खाली पड़ा था वहीं लोग एकत्र थे। सारा काम इतनी शान्ति से सम्पन्न हो रहा था कि किसी को शक तक नहीं था। सबसे बाद में एक तांगे में विपन और कमला आये। दूर मेसों में से रविवार के खाने की गंध हवा के साथ आ रही थी। लड़के तौलियें गले में लटकायें, गाते-बजाते नहाने जा रहे थे। हास्टलों में रविवार भी उत्सव ही होता है।

श्रीधर पता नहीं कैसे जौहरी को देखते ही समझ गये कि यह भी क्रान्तिकारी ही होगा। जिस शान्त निश्चिन्त भाव से वह सारी स्थिति ले रहा था तथा आचरण कर रहा था उससे यही बोध होता था कि वह व्यक्ति सहसा किसी भी विषम परिस्थिति के आ जाने पर भी ऐसा ही आचरण करेगा जैसे कि उसके बारे में सब कुछ ज्ञात था। साथ ही जौहरी ने किसी से विशेष परिचित होने की कोई चेष्टा नहीं की और न ही किसी से बोलने पर प्रदर्शित होता कि जैसे आज पहली बार मिल रहा हो।

पंडित ने विवाह समाप्त करवाया और चला गया। गुँठे भी की लाने का भार श्रीधर बाबू पर था। गुँठे भी विपन और कमला को आशीर्वाद देकर दोनों के बीच में बैठे। विवाह के बाद सूत की मालाएँ पहनायीं। मालती दीदी ने श्रीधर को एक तरफ़ बुलवाया।

—श्रीधर! ले भाई जरा मेरा यह काम तो कर दे।

—बोलो।

—ये तो बहू को पहना दे और यह विपन को।

श्रीधर ने देखा कि कमला के लिए सोने की चूड़ियाँ गले का हार कानों के लिए कर्णफूल अँगूठी बिछिया तथा मंगलसूत्र। विपन के करने के लिए सोने के बटन तथा एक अँगूठी।

—मालती दीदी! यह क्या?

—अब इससे तो समझना ही पड़ेगा तो क्या तुमसे भी बहस करनी होगी?

नहीं श्रीधर! जा तो भाई।

—तो तुम ही क्यों नहीं पहना देतीं?

—हे भगवान! तुम लोगों का क्या होता जा रहा है? मैं एक अपविता इतना पवित्र को कैसे छू सकती हूँ? देखते हो मैं बहू का दर्शन तक नहीं कर रही हूँ।

—यह सब फिजूल है दीदी !

—ऐसा भाई, उसकी जिद के सामने तो मेरी कुछ चलती ही नहीं, इसलिए आ गयी लेकिन सुन श्रीधर ! मैं अपनी सीमाएँ जानती हूँ तथा पाप-ताप भी।—अच्छा अब बहस मत कर भाई और जा तो जल्दी से मेरा काम कर दे। ब्याह के बाद बिना मंगलसूत्र के बहू को नहीं रहना चाहिए। कोई स्त्री होती तो गुरम्म पहनवा देती। अच्छा अब जाओ तो।

जैसे ही श्रीधर को इतनी सारी चीजों के साथ विमल ने देखा तो वह पहले तो चौंका और वह सम्हालने को भी हुआ लेकिन उसने पीछे खड़ी दीदी को असीम ममत्व करुणा स्नेह की आँखों से मुस्कराते तथा कुछ भी बोलने से बरजा कि विमल का साहस नहीं हुआ। वह दीदी को यहाँ इतो दर्जे पर जा सका था कि वे चुपचाप पीछे खड़ी रहेंगी और कम से कम माथ बहू का पतन न करेंगी। कमल भी एक बार चौंकी। उसने विमल की ओर देखा और आँखों में ही समझ गयी कि यह किसका भेजा हुआ है तथा जिसे अस्वीकारा नहीं जा सकता।

सबने खाया-पीया और यही तय पाया कि गुंडे जी पुस्तके साहब को जाकर इस ब्याह की सूचना देंगे तथा उन्हें मनाएँगे कि अब ब्याह हो ही गया तो अब आशीर्वाद देने में संकोच नहीं करना चाहिए। गुंडे जी का तो कहना था कि कमल उन्हीं के साथ चले लेकिन जौहरी तथा विमल ने इस बारे में विरोध किया कि सम्मति कमल को गुप्त ही रखा जाए। यदि पुस्तके साहब तैयार हो जाएँगे तो कल कमल और विमल गुंडे जी के साथ पुस्तके साहब के यहाँ चले जाएँगे।

और मालती के मना करने पर भी विमल कमल को लेकर दीदी के घर की ओर रवाना हुआ। गुंडे जी ने सीन्धे में श्रीधर को कष्ट न करने की सलाह दी। लगभग का सम्पूर्ण शिविका में मालती जाने वालों में सबसे पहली थी और सबसे बाद श्रीधर। श्रीधर का ताँगा जिस समय रवाना हुआ साँझ हो रही थी। *जौहरी उन्हीं हो निश्चिन्तता से अपने प्रोफेसर मित्र के बँगले को बन्द कर, ताला* लगा रहा था। मस्जिद हाल्टल सुनसान था। लड़के या तो शहर घूमने जा चुके थे या कहीं जा रहे थे। दूरी पर बम्बई-आगरा रोड पर मोटरें भागी जा रही थीं। सब निःशब्द था। जैसे एक घटना हुई जैसे लोग उसे नहीं होने देना चाहते थे।

पूछें की पुस्तकें साहब से मिलकर क्या खबर लाये इसकी सूचना लाने का भार श्रीधर पर था। श्रीधर जब विमल के पास पहुँचा सवेरे के दस बज रहे थे। आज के पहले भी अनेक बार श्रीधर ने कमल को देखा था लेकिन आज कमल बहुत सुन्दर लग रही थी। कमल इतनी सुन्दरी है इसकी कल्पना भी श्रीधर को नहीं थी। बस अच्छी ही सदा लगी थी कि—होगा है। और वैसे भी श्रीधर इन मामलों में कम ही समझते भी थे। झिलमिली धानी साड़ी में बड़ा सा जूड़ा बनाये कमल, कल तक की वह कमल जो कि श्रीधर की आँखों में थी आज खिड़की के पास धूप में चौकी पर बैठी महाराष्ट्री सरदार बहू लग रही थी। नाक में हीरे की नथ भी संभवतः मामली से आज मुँह-दिखाई में कमल को दी थी। श्रीधर के अन्तर में संभवतः जीवन में पहली बार यह ख्याल आया कि पूर्ण सम्पिता सुन्दर नारी   जैसे प्राप्त करने योग्य न भी हो तो भी उसका दर्शन करना परम उपलब्धि है।
विमल कमरे में नहीं था।
—विमल कहाँ गये हैं ?
धूप में बैठी कमल ने अजीब तृप्ती एवं सकरुण मुस्कान के साथ उत्तर दिया
—नहीं नहाने गये हैं। बैठिए।
श्रीधर को लगा कि कमल ने किस कोमलता से विमल का नाम न लेकर चर्चा की है।
एक ही दिन में बल्कि एक ही रात में कमल विमल के कितने निकट, कितनी अनुस्यूत कितनी तदाकार लग रही है। कल की कमल और आज की कमल में कैसा क्रान्तिकारी परिवर्तन लग रहा था जैसे कल तक वह रेखाओं में थी और रात भर किसी ने अपनी संगुम्फित कूँची से पलकें अधर, कपोल हाथ-पैर सभी को नियोजित एवम् रूपायित कर दिया था। कमल में जैसे कोई भिन्न व्यक्ति और आ समाया था जिसे प्राप्त कर वह धूप में बैठी अपने मन में देह में रोम रोम के भीतर, खूब गहरे में जाकर छुपा लेने में लगी थी। जाने क्या निधि मन और देह को मिल गयी थी कि वह अंग-अंग में खिला वन सुमन उठने को आकुल हो रही थी। वह ऐसी लग रही थी जैसे नये घर में गृह-प्रवेश के बाद पहली शाम का आभास हो। कमल ने 'बैठिए' ऐसे कहा जैसे विमल की घर की वह देहरी हो और बिना उनकी आज्ञा के प्रवेश संभव नहीं। नारी में ही संभव है कि वह प्रेम के साथ अल्पकाल में एकाकार हो सकती है, क्योंकि पुरुष की भाँति वह तर्क नहीं करती विश्वास करती है।

कुर्ते के बटन लगाते हुए विदाम ने अत्यन्त गम्भीरता से हुँकारी भरी जैसे वह सोच रहा हो ।

—आप लोग गुंठे जी के यहाँ तीन बजे पहुँच जाइएगा ।

—और तुम ?

—अब तुम्हारा-हमारा क्या साथ ? अब तो मेरा पीछा छोड़ो भाई ।

श्रीधर ने बात इस लहजे में कही कि सब हँस दिये और कमल लजा गयी ।

—देखो दीदी ! ये वही पंडित श्रीधर ठाकुर हैं जो आये थे तब ककहरा भी नहीं जानते थे और अब

—आप भूल रहे जनाब ! जब मैं आया था तब एक प्रतिष्ठित स्कूल में गणित तथा इतिहास का अध्यापक था और अब आपके सम्पर्क दोष से खादी का झोला उठाकर इन्दौर की सड़कों पर चप्पलें चटकाता रहता हूँ ।

—वाह हजरत अब तो तुम विदम के भी कान काटने लगे ?

—आपके कान कभी थे भी ? कान होते तो कुछ समझदारी की बातें सुनकर सीख गये होते । कान न कहो सींग कहो सींग !!

और सबने ठहाका लगाया । कमल बोली

—दीदी ! आज श्रीधर बाबू तो बहुत ही हाजिर-जवाब हो गये हैं ।

—आपको देखकर ।

और सब फिर हँस दिये । तब तक शारदा नाश्ता ले आयी ।

उसी रात दीदी की बैठक में वे तीनों अत्यन्त गंभीर मुद्रा में बड़ी देर तक उदास ही बैठे रहे । तीसरे पहर से लेकर अब तक घटनाएँ इतनी तेजी से घटी थीं कि किसी की भी समझ में कुछ नहीं आ रहा था । इस समय तक रात का वातावरण सवेरे के उत्फुल्ल वातावरण की अपेक्षा गहन उदासी का था ।

विदम का तभी झटका था गुंठे जी की बात सुनकर कि पुस्तके साहब ने विवाह की स्वीकृति दे दी है । जिस समय ये लोग गुंठे जी के यहाँ पहुँचे पुस्तके साहब तथा उनकी पत्नी पहले से ही वहाँ मौजूद थे और वहीं से कमल को व

लोग अपने घर से गये और विनन का खूब फटकारा गया कि उसने पुस्तके साहब की इज्जत पर जो हमला किया है उसे इसके लिए भुगतना पड़ेगा। बेचारे गुंठे जी पुस्तके साहब की यह बात समझ ही न सके। इस बीच लछमन के द्वारा श्रीधर को खबर मिली कि पुस्तके साहब लड़की भगाने के अपराध में विनन बाबू तथा श्रीधर पर वारन्ट निकलवा रहे हैं। लछमन के द्वारा यह भी मालूम हुआ कि कमल को कमरे में बन्द कर खूब पीटा जा रहा है तथा उसे बाध्य किया जा रहा है कि विनन बाबू के विपक्ष में ही बयान देगी।

मालती ने जब से यह सब कांड सुना तब से उसकी तो आँखें फटी की फटी रह गयी थीं। विनन तथा श्रीधर के सामने एकमात्र समस्या यह थी कि वारन्ट निकल जाने की स्थिति में क्या किया जा सकता है? क्योंकि पुस्तके साहब ने अपनी सारी सामाजिकता के जोर पर यह कार्य करवाया होगा। अब इस घटना को क्या-क्या रूप न दिया जाएगा। एक तो यही कि पुस्तके साहब के विरोधी गुट ने विनन के माध्यम से उन पर यह सामाजिक प्रहार किया है और पुस्तके साहब को बदनाम कर उनका राजनीतिक जीवन नष्ट करना चाहा है। दूसरे, महाराष्ट्रीय लड़की को एक अमहाराष्ट्रीय व्यक्ति ने जबरन बिवाहा। ऐसी स्थिति में पुस्तके साहब कभी भी किसी भी हालत में कमल और विनन को मिलने नहीं देंगे। यदि इसी बीच अंग्रेज सरकार वाला भी वारन्ट इसमें शामिल हो जाए तो विनन तो कहीं के नहीं रहेंगे। और इस मुकदमे के बाद क्या विनन बाबू के लिए इन्दौर में अपना राजनीतिक जीवन बनाये रखने की संभावना रह सकेगी? और मान लो कमल किसी बाध्यतावश विनन के विरुद्ध बयान दे दे तो क्या विनन के लिए फिर कुछ रह जाएगा?

तब ऐसी स्थिति में क्या यह ठीक नहीं होगा कि विनन कुछ दिनों के लिए कहीं चले जाएँ। और कमल के उस बयान की प्रतीक्षा करें जो कि वह कोर्ट में देगी। यदि बयान विनन के पक्ष में हो तो विनन को चाहिए कि तब साहसिकता से सामने आकर मुकदमा लड़े।

श्रीधर बाबू के लिए भी तो काफी गंभीर परिस्थिति उत्पन्न हो गयी थी। वे भी अब यहाँ नहीं रह सकते। अन्त में यही तय पाया कि विनन श्रीधर को लेकर बनारस चले जाएँ। श्रीधर को भी यहाँ से जाना ही था और शायद विनन के कारण बनारस में कुछ काम-धाम मिल सके।

मालती इन सारे तर्कों और निर्णयों के प्रति उदास मौन बैठी रही। वह सुन भी रही थी तथा नहीं भी। वह इस सारे दुष्काण्ड का कारण स्वयं को मान

रही थी। बिशन को एकाध बार तो दीदी पर खिझ भी आ गयी कि यह क्या आदत कि दुनिया भर की बुराई के पीछे अपने को निमित्त मानना? लेकिन अपनी-अपनी भावना ही तो है। पहले तो वे यही कहती रहीं कि कोई बात नहीं। बिशन और श्रीधर यहीं रहकर मुकदमा लड़ें तो वो समझेंगी कि कैसे मुकदमा नहीं जीता जाता है। लेकिन आवेश के बाद वे तर्क उन्हें भी अधिक संगत लगे। जब बनारस जाने का निर्णय किया गया तो वे आँसू भीगी मशाल हो उठ गयीं।

जाते हुए उन्होंने यही सुना बिशन का

—दीदी! अब हम लोगों का इन्दौर में रुकना खतरे से खाली नहीं है।

—तो तुम क्या चाहते हो? इसी समय जाना? तो फिर जाओ भाई, मैं कौन होती हूँ रोकने वाली?

दोनों की ओर दीदी की पीठ थी फिर भी उन्होंने समझ लिया कि वे रो रही थीं।

—ठीक है श्रीधर! दीदी को मोह है लेकिन यह मजबूरी हम लोग नहीं कर सकते। इसी समय हमें चल देना चाहिए।

—लेकिन    दीदी को

—उन्हें तुम या हम कोई नहीं समझा सकते। अब उनसे अपने को कमजोर करना होगा।

—इस समय कोई ट्रेन

—वाह पंडित श्रीधर ठाकुर! कहाँ है अकल आपकी? वारण्ट वाला आदमी ट्रेन की प्रतीक्षा करेगा है न? अरे जनाब क्या पता बनारस तक पैदल जाना पड़े। अब उठो। कुछ शास्त्र का ज्ञान है? पढ़ा है कभी—चरैवेति! चरैवेति!!

श्रीधर ने देखा कि जिस दिशा में दीदी गयी थी उस दिशा में बिशन कुछ देखता रहा। उसकी अगम्य आँखें सजल हो आयीं। और फिर स्वगत ही बुदबुदा उठा

—अच्छा दीदी! विदा दो। कभी जीवित रहा तो आऊँगा ही अन्यथा अगले जन्म में तुम ही मुझे जन्म देना।

और रात के गहरे सन्नाटे में श्रीधर को तेज चलने के लिए बाध्य करता हुआ बिशन तेजी से बढ़ रहा था जैसे अनुत्तरहीन कोई प्रश्नवाचक चिह्न पूरे पृष्ठ पर चल रहा हो। कौन जानता है कि वह कैसे यहाँ आया था और कितने अनाम ढंग से जा रहा है। जब उसने एक जीवन का श्रीगणेश किया था आज उसीको प्रवाहित कर देने के लिए बाध्य होकर फिर अँधेरे में चला जा रहा था।

थी। श्रीधर को बिसन के इस रुख से कोई ईर्ष्या द्वेष कुछ नहीं था वरन राग ही था—लेकिन श्रीधर का व्यक्तित्व इस प्रकार उपग्रह बनने के लिए तो नहीं था। चूँकि बिसन के प्रति एक सम्बन्ध बन गया था इसलिए उसे स्वयं तोड़ते तो कुछ व्यथा होती और आज जब परिस्थितिवश वे बनारस में अकेले फेंक दिये गये तो उन्हें इस अज्ञात अनाम नगर में किंचित बौखलाहट ही हुई।

आज एक महीने से काशी में वे नौकरी के लिए दौड़-धूप में लगे हैं। बिसन तो सात दिन बाद ही अपनी पार्टी के काम से लौट गया। बस परिचय के नाम पर एक अन्य क्रान्तिकारी सुधांशु राय से हल्का सा परिचय ही हो सका। सुधांशु राय ने श्रीधर को 'ब्रह्मनाल' पर एक कमरा अवश्य दिलवा दिया। इसके बाद तो वह महाशय भी जाने कहाँ अदृश्य हो गये।

नितान्त अपरिचित बनारस में श्रीधर बाबू एक सप्ताह तक तो समझ ही न सके कि यहाँ आकर उन्होंने अच्छा किया अथवा भूल की। दिन भर कमरे में पड़े रहते या फिर साँझ पड़ने पर 'दशाश्वमेध' निकल जाते। कभी मालूम होता कि 'बेनिया बाग' में कोई सभा है, वहाँ पहुँच जाते। प्रायः 'कबीरचौरा' की तरफ़ निकल जाते और काफ़ी देर बाहर कुछ पान पर खड़े-खड़े "आज' को आद्यन्त पढ़ जाते। किस प्रकार अखबार के द्वारा वहाँ के स्थान स्थानीय लोग आदि के नाम परिचित होने लगे किस प्रकार पैरों ने सड़कों के ढाल पहले मोड़ सब पहचानने शुरू किये—सब एकदम स्पष्ट था। मालवा से प्रत्येक चीज़ यहाँ की भिन्न थी। शहनाई वालों के साथ किस प्रकार औरतें गाती-बजाती वर वधू के साथ गंगा पूजन को जाती हैं किस प्रकार पहरेवाली होती है कैसे हर बनारसी "गुरु" कह जाता है—सब उनकी आँखों के सामने से गुजरता था और वे मौन देखते हुए कभी 'अहिल्या-घाट' पर या कभी 'केदार घाट' पर निकल जाते। साँझ से रात हो जाती अँधेरा घिर आता फिर भी वे बंगला वैष्णव कीर्तन सुनते बजरों में "मौज पार्टी" करते रईसों को बुर्राक कुरते-धोती तथा दुपल्ली में देखते बैठे रहते। दिन में जब कभी कुछ समझ में नहीं आता 'नागरी प्रचारिणी सभा' पहुँच जाते और पत्र-पत्रिकाएँ पढ़ा करते। इस सबके बीच किसी से विशेष परिचय न हो सका केवल पंडित उदयभानु मिश्र शास्त्री को छोड़कर। सब उन्हें "शास्त्रीजी" ही कहते थे।

शास्त्री जी बलिया के रहने वाले युवक थे। काशी में ही संस्कृत का अध्ययन किया था और अब एक मठ के द्वारा चलायी जाने वाली संस्कृत पाठशाला में निःशुल्क अध्यापन करते हैं तथा जीविका चलाने के लिए कचौड़ी गली के एक स्थानीय संस्कृत के बुकसेलर के लिए पानी के भाव पर पुस्तकें लिखते हैं। जब कई दिनों तक इस अज्ञात व्यक्ति को 'सभा' के पुस्तकालय में आते-जाते देखा और यह भी कि किसी से नहीं बोलता है तथा सभी के लिए अपरिचित है तो उन्हें कौतूहल हुआ कि आखिरकार यह व्यक्ति कौन है ? एक दिन शास्त्री जी ने श्रीधर बाबू को सायण की टीका पढ़ते देखा तो पास वाली कुर्सी पर बैठते हुए धीमे से बोले

—क्या आप काशी के ही हैं ?

—जी नहीं।

—तो फिर कौन जिले में घर है ? पूरब के तो नहीं लगते।

—जी नहीं उज्जैन का रहने वाला हूँ।

—वाह, कालिदासस्य उज्जयिनी। कालिदास बाणभट्ट भोज ने तो आपके प्रदेश को अमर कर दिया है। क्या है वह कण्ठहार का श्लोक मेरे ठठ नहीं पड़ा है

—कोई बात नहीं।

—हाँ क्या नाम है ? ब्राह्मण हैं न ?

—जी हाँ श्रीधर ठाकुर।

—क्या आप लोग नाम के पूर्व पंडित नहीं लगाते ? मुझे पंडित उदय भानु मिश्र शास्त्री कहते हैं। इधर बलिया का रहने वाला हूँ। आपने महामहोपाध्याय पंडित रामदीन शर्मा का नाम सुना है ?

—जी हाँ।

—वे हमारे मामा होते हैं। क्या यहाँ विश्वविद्यालय में आये हैं ?

—नहीं यों ही चला आया हूँ।

—मालूम होता है संस्कृत पर ज्ञान काफी अच्छा है। क्या आचार्य हैं ?

—ऐसे ही। घर पर ही कुछ पढ़ा-लिखा था।

—तो आजकल क्या कर रहे हैं यहाँ ? पत्रकार हैं क्या ?

—अभी तो काशी आए ज्यादा दिन नहीं हुए। प्रयास में हूँ कि कहीं कुछ हो जाए।

—तो भले आदमी बाबू शिवप्रसाद जी गुप्त से क्यों नहीं मिलते ? "आज

अखबार तो जानते हैं न? सम्पादकीय विभाग में हो जाएगी। अंग्रेजी पढ़ी है?
—साधारण
—और हिन्दी?
—साहित्य तक पढ़ी है।
—बस तो ठीक है। यहाँ कहीं रहने की जगह मिली?
—हाँ 'ब्रह्मनाल' पर एक कमरा मिल गया है।
—कहाँ? किधर? घाट के पास? वहीं न जहाँ काव्यतीर्थ पंडित शिवनाथ त्रिपाठी रहते हैं?
—जी उसके भी आगे।
—बस बस ठीक है। उन त्रिपाठी जी के यहाँ तो प्रायः आना होता है हमारा।—बाबू शिव प्रसाद जी के यहाँ कोशिश करिए। अपने वहाँ क्या करते थे।
—अध्यापक था।
—अध्यापक? कौन विषय का?
—गणित और इतिहास का।
—अच्छा अच्छा। त्रिपाठी जी की गणित में भी काफी गति है। क्या 'सभा' रोज नहीं आते?
—कभी-कभी आ जाता हूँ।
—क्या यहाँ बैठिएगा या चलिएगा?
—क्या आप जा रहे हैं?
—आइए चौक तक साथ चलूँगा। मैं तो अस्सी पर रहता हूँ। जानते हैं न?
—क्या?
—अस्सी घाट नहीं जानते? किसी से पूछ लीजिएगा कि यहाँ श्री श्री ज्योतिर्मय पीठ कहाँ है। उसी गली में एक उदासी मठ है। उस मठ में ही एक कमरा मिला हुआ है। एक दम गंगा का किनारा है।

श्रीधर और शास्त्री जी बाहर आये। शास्त्री जी धोती और कुरता पहने थे। चन्दन का तिलक। बड़ी सी चुटिया सिर के पीछे झूल रही थी और नंगे पैर थे। बड़ा सुहावना वेश था। पतली मूँछ तथा भरा सा मुँह। श्रीधर को शास्त्री जी पूरे स्वभाव के लगे। कोई भी उनसे बात-चीत के बाद उन्हें अपना ही समझता।

उनकी आँखें देखने की अपेक्षा सोचने का काम करती थीं। इसलिए प्रायः भाल पर त्रिपुण्ड्र ही खिंचा रहता। लेकिन कुल मिलाकर आत्मतुष्ट ही कहा जाएगा। रास्ते भर वे यही बताते आये कि पूर्णिमा एकादशी आदि के दिन वे रुद्रपाठ चण्डीपाठ गीता आदि का पाठ करने 'अन्नपूर्णा' के मन्दिर जाते हैं तथा उससे कुछ आय हो जाती है। इसी काशी में विद्याध्ययन के लिए उन्हें क्या कुछ कष्ट न भुगतना पड़ा है। आज भी जब कभी प्रकाशक से कुछ झगड़ा हो जाता है तब उन्हें अन्नक्षेत्रों की शरण लेनी पड़ती है। उदासी मठ वालों ने उन्हें रहने की जगह दे रखी है। कमरा क्या दालान ही है। जिसे शास्त्री जी ने टाट का पर्दा टाँग कर कमरा बना लिया है। देहात में उनका पूरा परिवार है बाल बच्चे भी हैं। यहाँ जीविका का प्रबन्ध ठीक से नहीं होने के कारण परिवार ला नहीं सकते। किसी का छुआ खा नहीं सकते इसलिए हाथ से ही बनाते हैं। जिन दिनों अन्नक्षेत्रों की शरण लेनी पड़ती है उन दिनों बड़ा धर्म-संकट उत्पन्न हो जाता है लेकिन 'आपत्ति काले मर्यादा नास्ति' के शास्त्र वचन का पालन कर लेते हैं। बाद में प्रायश्चित्त स्वरूप 'पुरश्चरण' कर लेते हैं। नित्य गंगा-स्नान हो जाता है। आवश्यकताएँ अधिक हैं नहीं। व्यसन के नाम पर पान अवश्य खा लेते हैं—और काशी में तो पान को व्यसन माना ही नहीं जा सकता। हाँ कभी-कभी भाँग-बूटी जरूर हो जाती है। संस्कृत की अन्तिम परीक्षा पास हैं। वैसे साहित्य से अभिरुचि है। संस्कृत में कविताएँ तो बहुत बाल्यकाल से करते आ रहे हैं। आजकल 'भ्रमर-शतक' के ढंग पर 'सुग्रीव-शतक' लिख रहे हैं। पंडित शिवनाथ त्रिपाठी को दिखाया था—कहते थे कि छन्द एकदम निर्दोष है।

इस प्रकार शास्त्री जी आकण्ठ ब्राह्मण व्यक्ति थे। बल्कि इतने स्पष्ट कि किसी सीमा तक मूर्ख लेकिन सह्य।

शास्त्री जी ने ही उन्हें बताया कि बाबू शिवप्रसाद जी सवेरे गली में घूमने निकलते हैं उस समय अनेक गरीब विद्यार्थी सभा-सोसाइटी के चन्दे माँगने वाले विधवाएँ आदि पहुँच जाते हैं और सभी का कुछ हो ही जाता है। गुप्त जी

कांग्रेस के कोषाध्यक्ष भी हैं। मालवीय जी को बहुत मानते हैं। काशी के रईस हैं काशी-नरेश के बाद रईसों में गुप्त जी का ही नाम तथा सम्मान है।

बड़े सवेरे उठकर श्रीधर बाबू गुप्त जी की गंगा स्थित कोठी पर पहुँचे तो उस समय द्वार पर मिलने वालों की खासी भीड़ थी। काफी मोटरें तथा बग्घियाँ खड़ी थीं। कुछ लोग कानाफूसी कर रहे थे कि कोई कांग्रेसी नेता आये हैं इसीलिए इतनी भीड़ है। श्रीधर बाबू ने देखा कि एक बड़े से बगीचे में हरी खिड़कियों तथा रोगन खंभोंवाली यह कोठी वैभव को बतला रही थी। दालानों में लोगों के आने-जाने की भीड़ थी। दरबान माँगने वाले सभी लोगों को बाहर वाले काठ के फाटक के पास भगाने में लगा था

—आज मालिक किसी से नहीं मिलेंगे। देखते नहीं बड़े-बड़े सुराजी आये हैं। अरे वे अभी इलाहाबाद जा रहे हैं।—ठीक है चन्दा माँगना हो तो मनीजर साहेब से मिलना।

और इस प्रकार श्रीधरबाबू उदास ग्लानि लिये घाटों की तरफ से निकले। गर्मियाँ आ गयी थीं। धूप तेज हो गयी थी। गंगा की बालू झिलमिलाती दूर तक बिछी थी। रामनगर का किला उस पार की कछार की एकान्तिकता को भग करता धूप में गरम होता लग रहा था। फिर भी हवा में अभी ठण्डक थी। मिट्टी की पगडंडियाँ खेतों में यहाँ-वहाँ बिछी पड़ी थीं। बालू भरी नावें खींचते मल्लाह कन्धे पर डोरी खींचते किनारे पर ऊँचे-नीचे चल रहे थे। नाव में नीचे की मंजिल में से धुआँ उठ रहा था। शहर के गंदे नालों से किनारे कटे हुए थे जिनमें काई पर से फिसलता दुर्गन्धित पानी बह रहा था। 'अस्सी-घाट' पर किसी साधु-महाराज की बड़ी सी नौका खड़ी थी जिस पर धूनी धुँधुआ रही थी और भक्तजन एक सीढ़ी से आ-जा रहे थे। नाव की बड़ी सी पताका हवा में कबूतरों की तरह फड़फड़ा रही थी। 'तुलसी-घाट' उदास पड़ा था। श्रीधर बाबू 'केदार-घाट' पर आकर गंगा में पैर डाल सुस्ताने लगे। विधान की दी हुई पूँजी अब समाप्त ही सी थी। अगले चार-आठ दिनों में यदि कुछ प्रबन्ध न हुआ तो क्या होगा? इस इतने अपरिचित नगर में तब क्या होगा? क्या यह वही काशी है जिसका नाम बचपन से सुनते आ रहे थे? प्रत्येक ब्राह्मण का बालक यज्ञोपवीत संस्कार के समय यहीं काशी-अध्ययन का कहकर भागता है और मामा तब उसे रोकते हैं भोजन देकर? आज जबकि वे उसी काशी में यहाँ आते समय किसी मामा ने नहीं रोका—यहाँ चार-आठ दिन बाद क्या होगा? घाट पर नहाने वाले दो-एक आ ही जाते थे। दयालु बंगाली विधवा से लेकर गमछा पेट के

नीचे कसे जिसमें से श्यामली झलकती हुई रहती तथा गले में सोने की सिकड़ी बाल साहू तक धँस कर या तैर कर गंगा स्नान कर रहे थे। 'केदार-घाट' के एकदम ऊपर पेड़ों की घनी छाया में जाती हुई 'केदार-घाट' की गली में तरकारी-मछली खरीदती भीड़ का हल्का शोर गुनगुना रहा था। थोड़ी ही देर में रेत के बगूले उठने लगेंगे धूप में सब जलने लगेगा। अभी ही कितना तप उठा है वे उठ क्यों नहीं रहे हैं? 'केदार-घाट' की इतनी अधिक सीढ़ियों में कैसा मध्य-कालीनत्व लग रहा है जैसे इतिहास हो और बार बार चढ़ती-उतरती कुछ बंगालिनें छोटी मोटी घटनाएँ लग रही थीं। तो—शास्त्री जी ने आज अपने बुकसेलर प्रकाशक के यहाँ ले जाकर कोई अनुवाद दिलाने की बात कही है।
संभव है कोई अनुवाद मिल ही जाए।

शाम का जिस समय श्रीधर शास्त्री जी के प्रकाशक के यहाँ पहुँचे उस समय 'कचौड़ी-गली' में खूब भीड़ थी। हलवाइयों की दुकानों से पूड़ी-कचौड़ी की अजीब गन्ध उस पूरी गली में भरी हुई थी जिसमें कि सांड 'युग' सन्यासी अत्यन्त निश्चिन्तता से घूम रहे थे। गाव तकिये के सहारे एक मोटा सा व्यक्ति जामीवार बनियाइन तथा चिकन के कुरते में पलथी मारे बैठा था। जिस समय श्रीधर पहुँचे वह व्यक्ति 'बीड़ा' जमा कर अँगुली से चूना चाट रहा था। फर्शियों पर कुछ कई व्यक्ति मुनीमगीरी में व्यस्त थे। किताबों के बण्डल बाँधे जा रहे थे। पंचांग जंत्री पुराण रामायण-गीता दुर्गा-सप्तशती हनुमान-चालीसा के ढेर सामने पड़े हुए थे।
—कहिए बाबू साहेब?
पान खाये ऊँचे मुँह से सभी शब्दों को ओष्ठ्यान्त करते हुए उस मोटे व्यक्ति ने श्रीधर से पूछा।
—शास्त्री जी हैं न?
—ऐ बनवारी! तनि सासतरी जी के बुलाय द हो।
और सबरी की सीढ़ियों पर खड़े एक व्यक्ति ने कोई किताब ढूँढते हुए बिना किसी ओर देखे वहीं से चिल्लाया
—सासतरी जी! स्कन्द पुराण तो खतम हो गया मुरारी से मंगाना होगा बटमर बाबू!

और हम सारे गुल-गपाड़े में यह समझ ही में नहीं आ रहा था कि क्या हो रहा है। जब काफी देर हो गयी और बनवारी तथा मोटे व्यक्ति ने फिर कोई सुध नहीं ली तो फिर श्रीधर ने याद कराया।
—ए मास्टरी जी... अरे आप इस दाहिनी सीढ़ी से ऊपर चले जाइए सब से पीछे वाले कमरवा में पूछ लीजिएगा—अंजी कितनी ? बस ??
और अँधेरी सीढ़ियाँ चढ़कर चौकोर खास ढंग के बनारसी ठेठ-अँधेरे घर में प्रवेश किया जहाँ सीलन और लेई की मिश्रित गंध आ रही थी। किताबों की जिल्दें बाँधी जा रही थीं। कई लड़के गमछे में लपेटे बतियाते काम कर रहे थे। सबसे अँधेरे कमरे में दस नम्बर के बल्ब के प्रकाश में फर्शीमिल पर मुझे शास्त्री जी किसी संस्कृत के ग्रन्थ पर काम कर रहे थे। सामने बीड़े की पुड़िया रखी थी। चौंकते हुए बोले
—अरे आ गये ? बैठिए, आप तब तक पान खाइए, बस ये श्लोक जरा और हो जाए। अच्छा तो बनवारी ने इसीलिए पुकारा था? हम समझे—होगा कुछ।

चौकीपाटी के एक पटरे कोने पर श्रीधर भी बैठ गये। शास्त्री जी ने कुरता तथा बंडी दोनों ही उतार रखे थे। यज्ञोपवीत युक्त गौर पुष्ट देह बताती थी कि सुखी ब्राह्मण की देह है। छाती के बालों में पसीने की बूँदें अटकी हुई थीं। हाथ का पंखा वे रह-रह कर झल लिया करते होंगे। श्रीधर ने पंखा उठा लिया अपने को तथा शास्त्री जी को झलने लगे।
शायद श्लोक हो गया था। माथे का पसीना धोती से पोंछते हुए बोले
—कितना इन लोगों से कहता हूँ कि भाई, एक पंखा यहाँ भी लगवा दो पर—अरे पान खाइए न ?
—आपको तो मालूम है कि मैं पान नहीं खाता।
—अरे भाई बनारसी बनने के लिए दाँत नहीं तुड़वाना होगा। महज उन्हें रँगना होगा।

और शीशा पोंछते हुए हँसने लगे। पान खोलकर श्रीधर को दिया और दो अपने में जमाये। सुरती और चूना खाकर बंडी पहनते हुए विशिष्ट बनारसी पनवा-स्या ध्वनि में बोले
—गदाधर बाबू नीचे रहे न ?
—कौन गदाधर बाबू ?
—अरे, ओ ही जौन मोटे मोटे से हैंय। —अच्छा आइए।

और सभी में ही वे श्रीधर को लेकर नीचे उतरे। पान खाने के बाद उनकी नाक से साँस बहुत स्पष्ट सुनायी पड़ रही थी। नीचे पहुँच कर शास्त्री जी ने एक मिनिट सोचा और बहुत धीमे से कहा

—पहिले इस कमबखत से मुलाकात कराया जाय।

और एक मुनीम महाशय के सामने जाकर दोनों बैठ गये। शायद यह केशव प्रसाद ही लड़कों का हिसाब किताब देखते रह होंगे।

—केशव बाबू[1] ई पंडित श्रीधर ठाकुर हैं। हिन्दी के बड़े विद्वान हैं। चाहते रहे कि हिन्दी का कानू काम-काज मिल जाई तो ठीक रहे। हम से कहा तो हम कहिन कि केशव बाबू से हम मिलाय दई।

और केशव बाबू ने श्रीधर बाबू को घूरा और फिर पूछा

—कौनो किताब विताब लिखे हैं?

—जी नहीं।

—कहीं पढ़ाते हैं क्या?

श्रीधर बाबू उत्तर दें इसके पूर्व ही शास्त्री जी ने बात सम्हाल ली। क्योंकि वे समझ गये कि श्रीधर के बोलने से बात बिगड़ सकती है।

—अब बात ई है केशव बाबू! आप तो जानते ही हैं—कालिदास की उज्जयिनी विद्या का केन्द्र श्रीधर बाबू वहीं से आये हैं।

—अच्छा!! तो काशी के नहीं हैं?—समझ में शास्त्री जी! आजकल सारा कारोबार गजाधर बाबू ही करते हैं। अब आप तो जानते हैं बड़े मालिक बाबू महावीर प्रसाद की बात और रही।

शास्त्री जी ताड़ गये कि कड़ेमन पुट्ठे पर हाथ नहीं रखने दे रहा है। पता नहीं क्यों भड़क गया। कहीं यह सुनकर तो नहीं कि श्रीधर बाबू काशी के नहीं हैं?—गजाधर बाबू से जब शास्त्री जी ने बातें कीं तो पहले तो चुप रहे, लेकिन जब थोड़ी बातें श्रीधर से कीं तो वे इस बात पर राजी हुए कि प्रूफ-रीडिंग का काम दे सकते हैं और इसलिए वे पहले दो महीने तक साठ रुपए महीने देंगे। श्रीधर बाबू के सामने कोई चारा नहीं था और उन्होंने स्वीकार कर लिया।

शास्त्री जी ने दुकान से निकल कर पानवाले की दुकान पर बताया कि चिन्ता की कोई बात नहीं। सभा में प्रूफ-रीडिंग की हिन्दी में पुस्तकें हैं वे पढ़ लें बस।

अँधेरा हो चला था। दोनों 'ब्रह्मनाल' वाली गली में पहुँचे।
शास्त्री जी को पंडित शिवनाथ त्रिपाठी काव्यतीर्थ के यहाँ जाना था जो कि कविराज भी थे। शास्त्री जी ने रोका कि आइए, शास्त्री जी के यहाँ चलें लेकिन श्रीधर बाबू इस समय बिल्कुल एकान्त चाहते थे।
गंगाजी की तरफ निकल आये। 'मणिकर्णिका' पर इस समय भी कई तरह की चिताएँ जल रही थीं। हवा में चिरांयध थी। वे 'सिंधिया-घाट' की तरफ बढ़े जहाँ बिल्कुल शान्त था। बजरों पर काशी के रईस आमोद-प्रमोद में व्यस्त थे। हण्डों की रोशनी में कहीं-कहीं मुजरा भी हो रहा था। वे जल में पैर डाल कर हल्की ठण्डक अनुभव करते अस्पष्ट सोचते रहे।

पता नहीं क्यों श्रीमरवाबू में कभी असन्तोष ऊपर उभर कर नहीं आ पाता। वे स्वयं ही कभी नहीं समझ पाते कि आखिर वे चाहते क्या हैं? जब उन्हें प्रश्न करना होता है या उत्तर देना होता है—वे बस देखते रहते हैं। कहीं किसी चीज के प्रति कोई जिज्ञासा नहीं जगती—केवल अवकाश के समय पुस्तकें पढ़ते हैं। काशी में आये उन्हें छह महीने से भी अधिक हो चले थे लेकिन जिस निर्लिप्त भाव से वे 'ब्रह्मनाल' से निकल कर 'कचौड़ी-गली' में गुम सुम में निमग्न थे उसमें आज भी कोई परिवर्तन नहीं हुआ है। एक क्रम बन गया है कि सबेरे उठकर गंगा-स्नान कर आये। पाठ-पूजन के बाद भोजन बनाया और नौ बजे सबेरे प्रकाशक के यहाँ पहुँच गये। नीचे ही दालान में एक शीतलपाटी तथा एक पलंगिया उन्हें भी मिल गयी है। दिन भर बिना सिर उठाये प्रूफ पढ़ते रहना। उसके बाद चौक, बुलानाला होते हुए टाउनहाल के बीच से निकल कर 'सभा' में पत्र-पत्रिकाएँ, किताबें आदि पढ़ना। शास्त्रीजी का साथ प्रायः होता ही। ऐसी स्थिति में कभी उनके साथ पंडित शिवनाथ त्रिपाठी भी यहीं हो आये या 'मदौमिया' तक निकल आये या फिर गंगाजी।

पंडित शिवनाथ त्रिपाठी कविराज के साथ-साथ ब्रजभाषा के बड़े पण्डित तथा सुकवि भी थे। उनके यहाँ काशी के सभी प्रसिद्ध लेखक तक आया करते थे। वो एक बार तो बाबू जगन्नाथ दास 'रत्नाकर जी' भी आये हैं। श्रीधर बाबू ने "उद्धव-शतक" के अनेक अंश उन्हीं से सुने हैं। पंडित शिवनाथ त्रिपाठी के पिता पंडित काशीनाथ त्रिपाठी तो भारतेन्दु जी के घनिष्ट मित्रों में से रहे हैं तथा अपने समय के प्रसिद्ध आलोचक भी माने जाते थे। "पश्चिम मान-मर्दन" के नाम से उन्होंने पश्चिमी साहित्यिक सिद्धान्तों पर तुलनात्मक आलोचना की थी। जिसमें कालिदास-शेक्सपीयर की तुलना से लेकर देव-टेनीसन तक सोदाहरण आलोचना थी। सम्भवतः अपने पिता का दबंगपन पंडित शिवनाथ त्रिपाठी में भी था। वे अंग्रेजी की अपेक्षा ब्रजभाषा को अधिक सक्षम भाषा मानते थे। उनकी एक अप्रकाशित पुस्तक की उस अंतरंग बैठक में प्रायः चर्चा होती थी जिसका नाम था—राजा शिव प्रसाद 'सितारे हिन्द' उर्फ हत्यारे-हिन्द'—जिसे अंग्रेज सरकार ने प्रकाशित नहीं होने दिया।

श्यामल वर्ण की दुहरी देह के पंडित शिवनाथ त्रिपाठी अपनी चौकी पर गाव तकिये के सहारे बैठे किताबों तथा धूम-अवलेहों की मिश्र गंधों से घिरे चार बीड़ा जमाये चन्दन का गोल तिलक लगाये सदा प्रसन्न रहने वाले व्यक्ति थे। उनके अपने इस विशिष्ट बनारसी निवास में सन्तुष्ट। आज वे साठ वर्ष के हो रहे थे लेकिन अपने प्रण के अनुसार उन्होंने विश्वनाथ-दरबार कभी नहीं छोड़ा न गंगा का किनारा छोड़ा न 'काशिका' का अपना लहजा छोड़ा। दिन में पचासों बार "राम नाम सत्य है या "हरि बोल" सुनने पर भी जीवन के प्रति उन्हें कोई वितृष्णा नहीं हुई। उनकी खिड़की के नीचे से गुजरने वाले अधिकांश 'का काशी पंडिज्जी' कहते निकल जाते। 'पानी पीना ऽऽ के बाद दोने में खायी गयी मिठाई से लेकर 'पलवा न ऽऽ हो' तक में वे आकण्ठ काशी के नागरिक थे। वे कहा भी करते थे कि काशी का कोई नगर नहीं है यह तो जनता है। 'पंचकोसी-मुहाल' के बाहर काशी नहीं बल्कि काशी-क्षेत्र है। काशी के बाहर के हिन्दी साहित्य को वे साहित्य ही नहीं मानते थे। श्रीधर बाबू को लगा कि व्यक्ति के रूप में वे अत्यन्त सरल सीधे ब्राह्मण थे लेकिन काशी के नागरिक के रूप में वे दम्भी ही कहे जा सकते थे। वे काशी की रामनगरी से लेकर मुर्दे तक पर अभिमान करते थे क्योंकि वे काशी की परम्परा संस्कृति के प्रतीक में से है। शास्त्रीजी ने एक दिन मजाक में पूछा भी था कि पंडिज्जी ! रांड साँड सीढ़ी संन्यासी अगर ये काशी में न रहें तो ? पण्डित शिवनाथ त्रिपाठी ने बड़े ही हँसते हुए कहा कि

पंडित शिवनाथ त्रिपाठी कविराज के साथ-साथ ब्रजभाषा के बड़े पण्डित तथा सुकवि भी थे। उनके यहाँ काशी के सभी प्रसिद्ध लेखक तक आया करते थे। श्री एक बार तो बाबू जगन्नाथ दास 'रत्नाकर' जी भी आये हैं। श्रीधर बाबू ने 'उद्धव-शतक' के अनेक अंश उन्हीं से सुने हैं। पंडित शिवनाथ त्रिपाठी के पिता पंडित काशीनाथ त्रिपाठी तो भारतेन्दु जी के घनिष्ठ मित्रों में से रहे हैं तथा अपने समय के प्रसिद्ध आलोचक भी माने जाते थे। 'पश्चिम मान-मर्दन' के नाम से उन्होंने पश्चिमी साहित्यिक सिद्धान्तों पर तुलनात्मक आलोचना की थी। जिसमें कालिदास-शेक्सपीयर की तुलना से लेकर देव-टेनीसन तक सोदाहरण आलोचना थी। सम्भवतः अपने पिता का ब्रजपन पंडित शिवनाथ त्रिपाठी में भी था। वे अंग्रेजी की अपेक्षा ब्रजभाषा को अधिक सक्षम भाषा मानते थे। उनकी एक अप्रकाशित पुस्तक की उस अंतरंग बैठक में प्रायः चर्चा होती थी जिसका नाम था—राजा शिव प्रसाद 'सितारे-हिन्द' उर्फ 'हत्यारे-हिन्द'—जिसे अंग्रेज सरकार ने प्रकाशित नहीं होने दिया।

श्यामल वर्ण की दुहरी देह के पंडित शिवनाथ त्रिपाठी अपनी चौकी पर गाव तकिये के सहारे बैठे किताबों तथा चूर्ण-अवलेहों की भिन्न गंधों से घिरे चार बीड़ा जमाये चन्दन का गोल तिलक लगाये सदा प्रसन्न रहने वाले व्यक्ति थे। उनके अपने इस विशिष्ट बनारसी निवास में सन्तुष्ट। आज वे साठ वर्ष के हो रहे थे लेकिन अपने प्रण के अनुसार उन्होंने विश्वनाथ-दरबार कभी नहीं छोड़ा न गंगा का किनारा छोड़ा न 'कालिका' का अपना मुहल्ला छोड़ा। दिन में पचासों बार 'राम नाम सत्य है' या 'हरि बोल' सुनने पर भी जीवन के प्रति उन्हें कोई वितृष्णा नहीं हुई। उनकी खिड़की के नीचे से गुजरने वाले अधिकांश 'पा लागी पंडिज्जी' कहते निकल जाते। 'पानी पीब ऽऽ' के बाद दोने में लायी गयी मिठाई से लेकर 'पनवा ले ऽऽ हो' तक में वे आकण्ठ काशी के नागरिक थे। वे कहा भी करते थे कि काशी का कोई बनता नहीं है वह तो जन्मता है। 'पक्के-मुहाल' के बाहर काशी नहीं बल्कि काशी-क्षेत्र है। काशी के बाहर के हिन्दी साहित्य को वे साहित्य ही नहीं मानते थे। श्रीधर बाबू को लगा कि व्यक्ति के रूप में वे अत्यन्त सरल सीधे ब्राह्मण थे लेकिन काशी के नागरिक के रूप में वे दम्भी ही कहे जा सकते थे। वे काशी की दालमंडी से लेकर मुड़ तक पर अभिमान करते थे क्योंकि वे काशी की परम्परा संस्कृति के प्रतीकों में से हैं। शास्त्रीजी ने एक दिन मजाक में पूछा भी था कि पंडिज्जी! रांड सांड सीढ़ी संन्यासी अगर ये काशी में न रहें तो? पंडित शिवनाथ त्रिपाठी ने बड़े ही हँसते हुए कहा कि,

ए बबुआ, क हुआई ? अब मुसलमान नाहीं कर सकिल अंग्रेजी के हिम्मत नाहीं रहल तब तुहें बताबा क हुआई ?—बकरे के वे बड़े शौकीन थे। पचकौड़ी पर उनका अपना निज का एक छोटा सा बकरा था जो कि उन्हें कार्माइकल ने भेंट किया था। गर्मियों की संध्याएँ कभी-कभी 'मौज-यानी' में बीता करतीं थीं। जब वे घर से निकलते तो बुर्राक धोती-कुरता में बनारसी सुंघनी के व्यापारी ही अधिक लगते। यह बनारस की ही विशेषता है कि किसी भी अवसर पर आप नितान्त धोती में ही उपवस्त्रहीन चले जा रहे हों तो भी लोगों को कोई आश्चर्य नहीं होगा बल्कि वे आप को तब भी 'पा लागीं पण्डिज्जी' वैसे ही कहेंगे जैसे कि बढ़िया वस्त्र पहने होने पर भी आप को कहेंगे।

अब तो प्रायः श्रीधर बाबू त्रिपाठीजी के इस बनारसी दरबार में उपस्थित रहते। त्रिपाठीजी की अंतरंग मंडली ने 'हिन्दी-हितकारिणी' के नाम से एक पत्रिका की योजना बनायी थी। और शास्त्रीजी ने कह-सुनकर श्रीधर बाबू को उसका सहायक बनवा दिया था। इस प्रकार अब उन्हें नियमतः दस पाँच तक बैठ कर हिन्दी-सेवा करनी पड़ती थी। प्रायः काशी के प्रसिद्ध लेखकों के यहाँ कविता इत्यादि के लिए जाना पड़ता। यदि राय विभूति कृष्ण की कोठी 'पंचकोसी' पर थी तो महामहोपाध्याय अयोध्यानाथ वाजपेयी की बगीची 'सिगरा' में थी। वे समूर्य लब्ध ईश्वरीदीन यदि अपनी सारनाथ वाली कोठी में मिल सकते थे तो खड़ीबोली काव्य के नये कवि बाबू शिवशंकर 'निर्मलेन्दु' कोतवाली के पीछे अपने पैतृक निवास में मिल सकते थे। इस प्रकार आचार्यप्रवर बाबू कार्तिक नन्दन सहाय के लिए श्रीधर बाबू को 'संकटमोचन' स्थित उनकी हवेली काशी के चक्कर लगाने पड़ते। इस का फल यह हुआ कि कभी तो सबेरे सात बजे ही घर से निकल जाते और कविता इत्यादि के लिए पूरी काशी नापनी पड़ती। अब वे 'कचौड़ी-गली' वाले अपने प्रकाशक के यहाँ से 'नमो' जाने के स्थान पर लोगों के यहाँ पत्रिका की सामग्री के लिए निकल पड़ते। बाबू गोकुल चन्द्र शर्मा के 'भारत-माता प्रेस' में छपाई का प्रबन्ध हुआ था इसलिए 'गायघाट' जाना पड़ता और वहाँ से लौटते रात के ग्यारह-बारह से कम न बजता। राजा पञ्चदेव राम बिड़ला के टावर-क्लाक में उस समय इतना ही कुछ बज रहा होता। दिन भर की गलियों और की इस पैदल यात्रा धूप रौंदने में वे इतने थक गये होते कि किसी तरह 'विश्वेश्वरगंज' की मंडी पार कर टाउन-हाल के सामने वाले पार्क में पहुँच कर दूब पर लेट जाते। रात की हवा में तब भी मरसा के ढेर की गंध विश्वेश्वर गंज की मंडी की अजीब तिरछी तथा गल्ले की गंध आती रहती लेकिन तारा

भरा स्निग्ध आकाश देखकर श्रीधर बाबू को दूर अपने उस देहात की रेल की छोटी लाइन के इंजिन की, तालाब की, सरों की, बच्चों की, माता-पिता की और जाने किन-किन की याद आ जाती। जाने कैसी विवशता लगती कि जैसे किसी ने जादू कर दिया था और वे बाध्य थे इस बनारस में इतनी दूर, इस प्रकार काम में खटने के लिए, नहीं बल्कि टूटने के लिए। वे अपने टूटने को क्रमगत देख पाते थे। वे अपनी मिट्टी से उखड़ी जड़ थे जो न गमलों में पनप पा रही थी और न ही अन्य स्थान में। वे देख रहे थे कि वही धूप जो कभी फूलों को जन्म देती है अब उनकी जड़ों की बारीक नसों को खोखला कर रही थी। मिट्टी के माध्यम से आने वाली धूपधूप रस होती है, रूप होती है, गंध होती है लेकिन धीमी-धीमी धूप धीमे धीमे समाप्त कर देती है। 'समाप्त' का ध्यान आते ही वे चौंक उठते कि नहीं उनके बच्चे उनके पुरुषार्थ की प्रतीक्षा में जाने कहाँ दूर मालवा में एक घर की उस छोटी खिड़की से राह देख रहे हैं। नहीं वे पुरुषार्थ को लज्जित नहीं करेंगे। और वे थकी देह को टूटे पैरों पर घसीटते बुलानाला की तरफ बढ़ते होंगे।

पत्रिका के प्रवेशांक के लिए धीमर बाबू बाबू शिव प्रसाद गुप्त के संदेश के लिए चला जा रहे थे। शास्त्रीजी ने अन्ततः उन्हें पान खाना सिखा ही दिया था। मदैसिया में अपने पानवाले की दूकान पर पान खाया और मदनपुरा की ओर बढ़े। अभी वे 'तारा-रेस्तरां' के फुटपाथ पर आ ही रहे थे कि रेस्तरां में भीतर एक कोने में टेबल पर सिर झुकाये सुधांशु राय जैसा व्यक्ति दिखलायी दिया।—लगा हाँ सुधांशु ही थे—किसी से बातें कर रहे थे। एक क्षण रुके। सोचा बुलाया जाए कि नहीं ? और वे ऊपर चढ़ गये। सुधांशु ने भी देख लिया। रेस्तरां में काफी शोर था। अधिकांश बंगाली ही थे। बनारस में अब एक बरस से अधिक हो गया था इतनी बँगला बूझने लगे थे। वे लोग राजनीति पर बहस कर रहे थे। गांधीजी की राजनीति की कड़ी आलोचना हो रही थी। विदेशी वस्त्रों की जलायी जाने वाली होलियों की व्यर्थता पर वे लोग जूझे हुए थे—'गांधी देश को नपुंसक बना रहे थे लेकिन बंगाल कभी इस भीख माँगनेवाली राजनीति को स्वीकार नहीं करेगा। बनारस में भी इन दिनों विदेशी वस्त्रों के बहिष्कार की भावना पनप रही थी और इसमें अनेक बड़े लोगों का हाथ है यह धीमर बाबू

का त्रिपाठी जी के यहाँ की अंतरंग गोष्ठी में कभी-कभी सुनायी पड़ जाता था। सुधांशु उन्हें देखते ही उठा और एक तरफ ले जाकर धीमे से बोला
—हमने आपको बहुत खोजा था—एक बार आपकी बाड़ी भी गया भेंटये नहीं किया।
—हाँ सुधांशु बाबू ! बड़ी सबेरे निकल जाता हूँ।
—अच्छा अच्छा आप दो मिनिट रुकें आप से बहुत जरूरी बात करना हय।
हाँ ! !

सीनेमा के आगे बाँये हाथ वाली गली में 'बंगाली-टोले' की गलियों से होते हुए सुधांशु के साथ वे उसकी किसी मासी माँ के घर में घुसे। घर में एकदम अँधेरा था। मासी माँ ने दरवाजा खोला और सुधांशु रास्ते भर की चुप्पी यहाँ भी बनाये रख ऊपर के रास्ते की ओर बढ़ा। चौकोर सहन में सब से कम पावर का एक पीला-पीला सा बल्ब जल रहा था। ताजी छौंकी गयी माछ की गंध भरी हुई थी।
—झीने पर सम्हलकर आइएगा।—रतना ! !
और अँधेरे जीने के सिरे पर कमरे से प्रकाश आ रहा था तथा ड्योढ़ी पर एक बंगाली महिला खड़ी थी। पीछे से आते प्रकाश में महिला का मुख अस्पष्ट था।
—दुबुदा ! तोमार संगे ए
—आमार बन्धु, श्रीधर बाबू ! !
और श्रीधर बाबू आश्चर्य में आ गये कि यह तो रत्ना है। उस दिन जिसे देखा था वह कितनी अप्रतिम थी लेकिन आज इस समय कत्थई रंग की साड़ी में लम्बी धारियाँ थीं और जिसे उसने बँगला ढंग से पहन रखा था। ढीला जूड़ा उदास आँखों में श्रीधर बाबू को लगा कि यह वह रत्ना नहीं है।
—कहाँ मिल गये ये दुबुदा ?
—मैं तो यहीं तारा में था
—तो श्रीधर बाबू ! आप ही इन्हें मिल गये ?
श्रीधर बाबू ने देखा कि कमरे की खिड़कियाँ खोल दी गयी हैं। थोड़ी थोड़ी हवा आने लगी थी। पड़ोस के मकानों का शोर, किसी के बँगला-गान का मधुर कण्ठ सुनायी दे रहा था।
—असल में रत्ना जी.

—मुझे मात्र रतना ही कहिए न ? बड़ी थोड़ी ही हूँ ?

श्रीधर बाबू बहुत अप्रतिभ थे। उस रत्ना जैसा न स्वर था न हास्यप्रियता न वह मुक्तात्मा जो उस दिन मालती दीदी के यहाँ देखी थी।

—असल में रतना ! मैं जा रहा था कि 'तारा' में सुधांशु बाबू दिखलायी दिये। विपिन उस दिन परिचय करा गये थे उसके बाद ये साहब कभी दिखलायी ही नहीं दिये।

—आपका सारा कारोबार जम गया न ?

—क्या जमना था ?

—क्यों ? कहीं कुछ नौकरी नहीं मिली क्या ?

—बस ऐसे ही है। एक प्रकाशक के यहाँ थोड़ा सा काम करता हूँ उसके बाद वहाँ से एक साहित्यिक पत्रिका निकल रही है उसमें अवैतनिक सहायक हूँ। उसीके सिलसिले में तो इस समय लंका जा रहा था।

—क्यों ?

—बाबू शिव प्रसाद गुप्त का संदेश के लिए। दो चार दिन में पत्रिका निकलने वाली है न ?

—तो आप इस समय भी किसी काम से जा रहे थे ?

—क्यों ? कुछ काम है आपका ?

—आपका नहीं तुम्हारा कहिए न ?

और रतना ने जिस मोहक ढंग से यह कहा कि उन्हें याद नहीं आ रहा था कि कभी भी किसी ने भी ऐसे कहा हो। उपरान्त वह हँस दी।

—तुम अभी भी इन्दौर में उसी गर्ल्स-स्कूल में हो न ?

—क्या आपका 'लंका' जाना आवश्यक है इस समय ?

—हाँऽ है तो लेकिन क्यों ?

—फिर कब आ सकोगे ?

—कितने दिन तुम यहाँ हो ?

—क्या कह सकती हूँ ?

—विपिन के क्या हाल हैं ? उसने तो कोई खोज-खबर ही नहीं ली। तुम कब से नहीं मिली हो उससे ?

—श्रीधर बाबू ! क्या सचमुच 'लंका' जाना जरूरी है अब इस समय ?

—असल में रतना ! सवेरे उस सम्पादक का प्रेस में देखा है और इस समय आठ बजे का समय दिया था।

श्रीधर बाबू ने हड़बड़ाकर अपनी नन्ही जेबघड़ी निकाली और देखा तो पौने आठ था।

—तो कल आ सकते हैं?

—क्या … तीन चार दिनों के बाद ठीक नहीं रहेगा? पत्रिका का उद्घाटन हो जाए तो जरा निश्चिन्तता से आ सकूँगा।

—अच्छी बात है आज मंगल है न? तो

—शनिवार को पत्रिका का उद्घाटन होगा इसका मतलब हुआ कि रविवार को आ सकता हूँ।

—अच्छी बात है। रविवार को फिर कोई झंझट मत लाइएगा साथ में।—और हाँ सुनिए, यहाँ नहीं उस दिन 'सारनाथ' चला जाएगा। कभी आप वहाँ गये हैं?

—वहाँ तो नहीं लेकिन वहाँ तक ही समझ लो।

—जी ठीक घुघूरा।

और श्रीधर बाबू को यह ध्यान ही नहीं रहा कि सुधांशु राय भी इसी कमरे में हैं। सुधांशु कोने में रखी टेबल पर पीठ किये एक किताब पढ़ने में लगा हुआ था।

—हाँ भाभी जी?

—श्रीधर बाबू तुम्हें रविवार को तुम्हारे उसी 'तारा' में सवेरे दस बजे मिलेंगे।

—अच्छा।

—तो अब चलूँ न? रत्ना! तुम कुछ उदास सी क्यों रही हो?

रत्ना ने मात्र हँस दिया अपने अन्तर में खूब गहरे, बाहर जिसकी मात्र प्रतिध्वनि आयी मुस्कान में। उसने बँगला में अपने घुघूरा को आदेश दिया कि गली के मुहाने तक छोड़ आये।

बाबू शिव प्रसाद गुप्त की कोठी के लिए वे चलते हुए बारम्बार यही सोचते रहे कि रत्ना क्यों इतनी बदली हुई लग रही थी। उसने किसी बात का भी तो कोई उत्तर नहीं दिया था। क्यों वह चुप रह जाती थी? क्या बात हो सकती थी? यही सब सोचते जब गुप्त जी की कोठी पर पहुँचे तो साढ़े आठ बज रहा था। गुप्त जी टहलने निकल गये थे। उनके सक्रेटरी ने फिर भी यह सन्देशा दे दिया।

भी प्रसन्न हो लेकिन सन्त ईश्वरीदीन जो कि प्रसिद्ध दर्शनवेत्ता के साथ-साथ समाज-सुधारक भी थे के कारण ऐसा न हो सका। भाड़ों की नकलें भी नव युवक कवि शिवशंकर 'निर्माल्य' जो कि काशी के प्रसिद्ध खानदानी व्यक्ति के साथ-साथ स्वयं बड़े गंभीर एवं प्रभावशाली व्यक्ति थे के कारण काशी के ये दोनों कलात्मक अंग सम्मिलित न किये जा सके। काशी नरेश स्वयं उपस्थित न हो सके लेकिन पत्रिका के लिए सौ रुपए की सहायता भिजवा दी। शास्त्री जी ने गीता के 'कालिदासजयन्ती कीर्तनगान' से अपना भाषण आरम्भ किया। भारतीय परम्परा में दर्शन धर्म साहित्य सबको ईश्वरोन्मुखी माना गया है इसीलिए ऐसे साहित्य का लक्ष्य यश जैसी लौकिक एवं नाशवान वस्तु कभी नहीं हो सकती थी बल्कि मोक्ष ही समस्त जीवधारियों का एवं उनके समस्त कार्यों का लक्ष्य है।

पण्डित शिवनाथ त्रिपाठी ने काशी की साहित्यिक परम्परा का वेदों से सम्बन्ध स्थापित करते हुए भारतेन्दु तक उसकी अक्षुण्णता स्थापित की। अपने भाषण में वे नवयुवक-कवि श्री शिवशंकर 'निर्माल्य' की नवीन काव्य की कृतियों पर फब्तियाँ कसने में नहीं चूके क्योंकि इन कृतियों का आदि स्रोत इसाई सन्तों में था जो कि रवीन्द्र नाथ के द्वारा भारतीय सांस्कृतिक चेतना का अंग बनना चाहती है। बंगाल के साहित्य में वह क्षमता नहीं थी लेकिन काशी इस विदेशी प्रभाव का भलीभाँति समझती है तथा सक्षम है कि उसका उत्तर दे सके।

उत्सव का आरंभ भारतेन्दु बाबू एवम् रत्नाकर जी की कविताओं से हुआ था। कवि "निर्माल्य' जी ने अत्यन्त असम्पृक्त भाव से नयी भावधारा की एक कविता सुनायी। शास्त्रीजी को यह भार दिया गया था कि वे उपस्थितों को 'हिन्दी-हितकारिणी' की एक-एक प्रति भेंट करें। पेट्रोमैक्स की रोशनी में जगमगाते बजरों पर आसीन यह साहित्यिक मण्डली जब अपनी शुभ्र 'कालिका' में बोलने लगी तब डूबे हुए काशी के कलात्मक मंचों की कोई कमी नहीं अखरी। घाटों पर कहीं-कहीं प्रकाश था। साँझ को अवश्य 'दशाश्वमेध' पर कीर्तन आदि हो रहे थे। लोगों की खासी भीड़ भी थी। प्रवाहित दीपों की पंक्तियाँ भी थीं तथा गंगा में बीच धारा में ठहराये गये बजरों पर कबूतरों आदि की भीड़ भी थी। लेकिन रात के भीगने के साथ-साथ घाटों पर भी निर्जनता बढ़ती गयी थी।

अँधेरा पाख था। गर्मियों के आकाश में 'माधोराम का धरहरा' अस्पष्ट था। कई घाटों पर एकान्त जल छरछन करता प्रवाहित था। 'मणिकर्णिका' पर अवश्य चिताएँ सुलगती हुई थीं। काफी रात हो जाने पर भी कहकहे-किस्से गूँज रहे थे और अधिकांश लोग घूम रहे थे। इस सारी भीड़भाड़ में श्रीधर बाबू कहाँ थे कुछ पता ही नहीं था। संभवतः किसी ने भी उनकी शारीरिक दौड़-धूप के लिए एक धन्यवाद तक देना आवश्यक न समझा।

'दशाश्वमेध' पर लोगों की अपनी बग्घियाँ पालकियाँ शिकरमें खड़ी थीं। हाथ से खींचे जानेवाले रिक्शों का प्रचलन हो चला था। श्रीधर बाबू पर सारा खाने-पीने का प्रबन्ध तथा देख-रेख करने का संपूर्ण भार था इसीलिए कहारों के सिर पर सारे बर्तन-भाँड़े फर्श-तकिये वगैरा लदवा कर तथा त्रिपाठी जी के घर पहुँचवा कर जब वे अपने घर पहुँचे तो रात के दो बज रहे थे।

आज का दिन सवेरे छह बजे से प्रेस में आरंभ होकर रात के दो बजे तक सामान पहुँचवा कर थके-मांदे श्रीधर बाबू को पूरी तरह तोड़ गया था। पूरा बनारस उनकी पलकों में नाच रहा था। वे सोना चाहते थे लेकिन तन्द्रा में वे जैसे 'मिसरा' से 'गायघाट' और 'गायघाट' से 'लंका' चले जा रहे हैं। थके पैर जैसे उनके दिमाग में भर गये थे। जैसे वे सिर्फ चल सकते हैं। वे एक लम्बे आवेग के सामान थे जिसे कोई न होने पर स्वयं ही या कोई और बराबर आवेग दे देता है और वे चल पड़ते हैं। पैरों में थकान इतनी थी कि वे पैर पकड़ कर बैठ गये जैसे कि वे पैर अब भी चल रहे हों।

भी प्रयत्न हुआ लेकिन सन्त ईश्वरीदीन जो कि प्रसिद्ध धर्मवेत्ता के साथ-साथ समाज-सुधारक भी थे के कारण ऐसा न हो सका। भाड़ों की नकलें भी नव युवक कवि शिवशंकर 'निर्मोही' जो कि काशी के प्रसिद्ध शानवाली व्यक्ति के साथ-साथ स्वयं बड़े अमीर एवं प्रभावशाली व्यक्ति थे के कारण काशी के ये दोनों कलात्मक अंग सम्मिलित न किये जा सके। काशी नरेश स्वयं उपस्थित न हो सके लेकिन पत्रिका के लिए सौ रुपए की सहायता भिजवा दी। शास्त्री जी ने गीता के 'काशिराजश्च वीर्यवान्' से अपना भाषण आरम्भ किया। भारतीय परम्परा में दर्शन धर्म साहित्य सबको ईश्वरोन्मुखी माना गया है इसीलिए इस साहित्य का लक्ष्य यश जैसी लौकिक एवं नाशवान वस्तु कभी नहीं हो सकती थी बल्कि मात्र ही समस्त जीवधारियों का एवं उनके समस्त कार्यों का लक्ष्य है।

पंडित शिवनाथ त्रिपाठी ने काशी की साहित्यिक परम्परा का वेदों से सम्बन्ध स्थापित करते हुए भारतेन्दु तक उसकी अक्षुण्णता स्थापित की। अपने भाषण में वे नवयुवक कवि श्री शिवशंकर 'निर्मोही' की नवीन काव्य की कृतियों पर फब्तियाँ कसने में नहीं चूके क्योंकि इन कृतियों का आदि स्रोत ईसाई मन्त्रों में था जो कि रवीन्द्र नाथ के द्वारा जातीय सांस्कृतिक चेतना का अंग बनना चाहती है। बंगाल के साहित्य में यह क्षमता नहीं थी लेकिन काशी इस विरोधी प्रभाव को भलीभाँति समझती है तथा सक्षम है कि उसका उत्तर दे सके।

उत्सव का आरंभ भारतेन्दु बाबू एवम् रत्नाकर जी की कविताओं से हुआ था। कवि 'निर्मोही' जी ने अस्पष्ट असम्पृक्त भाव से नयी भावधारा की एक कविता सुनायी। शास्त्रीजी को यह भार दिया गया था कि वे उपस्थितों को 'हिन्दी-हितकारिणी' की एक-एक प्रति भेंट करें। पेट्रोमेक्स की रोशनी में जगमगाते बजरा पर आसीन यह साहित्यिक मण्डली जब अपनी गुड़ 'कालिका' में डोलने लगी तब छूते हुए काशी के कलात्मक अंगों की कोई कमी नहीं अखरी। घाटों पर कहीं-कहीं प्रकाश था। भोज की अवश्य 'दशाश्वमेध' पर कीर्तन आदि हो रहे थ। घाटों की खासी भीड़ भी थी। प्रवाहित दीपों की पंक्तियाँ भी थीं तथा गंगा में बीच धारा में ठहराये गये बजरों पर कबूतरों आदि की भीड़ भी थी। लेकिन रात के भीगन के साथ-साथ घाटों पर भी निर्जनता बढ़ती गयी थी।

अँधेरा घना था। गर्मियों के आकाश में आकाशगंगा का धरहरा अस्पष्ट था। कई घाटों पर एकान्त जल छरछर करता प्रवाहित था। 'मणिकर्णिका' पर अवश्य चिताएँ सुलगती हुई थीं। काफी रात हो जाने पर भी कहकहे-किस्से गूँज रहे थे और अधिकांश लोग घूम रहे थे। इस सारी भीड़भाड़ में श्रीधर बाबू कहाँ थे कुछ पता ही नहीं था। संभवतः किसी ने भी उनकी शारीरिक दौड़-धूप के लिए एक धन्यवाद तक देना आवश्यक न समझा।

'दशाश्वमेध' पर लोगों की अपनी बग्घियाँ पालकियाँ जिनमें आयी थीं। हाथ से खींचे जानेवाले रिक्शों का प्रचलन हो चला था। श्रीधर बाबू पर सारा खाने-पीने का प्रबन्ध तथा देख-रेख करने का संभवतः भार था इसीलिए कहारों के सिर पर सारे बर्तन-भाँडे फर्श-तकिये वगैरा लदवा कर तथा त्रिपाठी जी के घर पहुँचवा कर जब वे अपने घर पहुँचे तो रात के दो बज रहे थे।

आज का दिन सवेरे छह बजे से प्रेस में आरम्भ होकर रात के दो बजे तक सामान पहुँचवा कर थके-माँदे श्रीधर बाबू को पूरी तरह तोड़ गया था। पूरा बनारस उनकी पलकों में नाच रहा था। वे सोना चाहते थे लेकिन तन्द्रा में वे जैसे 'सिगरा' से 'गायघाट' और 'गायघाट' से 'लंका' चले जा रहे हैं। थके पैर जैसे उनके दिमाग में भर गये थे। जैसे वे सिर्फ चल सकते हैं। वे एक ऐसे आवेग के मातहत थे जिसे कोई न होने पर स्वयं ही या कोई और बराबर आदेश दे देता है और वे चल पड़ते हैं। पैरों में थकान इतनी थी कि वे पैर पकड़ कर बैठ गये जैसे कि वे पैर अब भी चल रहे हों।

हुए वहाँ भीजेगा। उसको बोल देना कि हेम या नहीं आयेगा। होम भी अच्छा आपको लगे लेकिन—अच्छा तो आप जाएँ। वो ओमाने रास्ता देखता होगा।

और श्रीधर बाबू बाहर निकले। काशी में इतने दिनों से रह रहे थे लेकिन एकाध बार किसी के साथ मड़ुवाडीह के अलावा कभी कोई सवारी नहीं की थी। आज चूँकि देरी हो रही थी इसलिए हाथ-रिक्शा किया और वरुणा के पुल की ओर चले। बरसों बाद किसी सवारी पर चढ़ कर निश्चिन्त मन से बिना किसी काम की झंझट या आपाधापी के सड़क के दोनों ओर के मकानों लोगों को देखते जाना—इसमें भी एक बड़ा अजीब सुख होता है। वे सोचने लगे कि बग्घियों में तथा मोटरों में बैठकर कितना ऊँचा-ऊँचा सा और कैसा-कैसा सा लगता होगा? बड़ा अच्छा लग रहा था जैसे खूब साफ सुराही का पानी पीने को मिल गया हो। धूप चढ़ने लगी थी। धूप के बगूले गोल-गोल यहाँ-वहाँ घमने लगे थे। 'क्वीन्स कालेज' के आगे तो बड़ा उजाड़ सा था। लम्बी सूनी सड़क की कोलतार पर धूप गरम पानी सी लहराने लगी थी। टीलों पर खड़े मुकाहों खिलौने बनानेवाले कुम्हारों के छप्पर भूरे-भूरे से तपने लगे थे। कभी किसी मकान के सामने एकाध उदास साइनबोर्ड किसी मौड़ उस्ताद का दिख जाता कि 'बनारस के असली उस्ताद मास्टर... मौ— का मकान इसी गली में है। श्रीधर बाबू पुल पर पहुँचते ही बाँयें हाथ पर नीम खोजने लगे। दिन की प्रारंभिक लू में लिपटी रत्ना पीठ टिकाये बैठी थी। बिना कुछ विभय बोले-चाले रत्ना भी रिक्शा में आ गयी और कचहरी की ओर रिक्शा बढ़ गया।

सिर से पैर तक सफेद साड़ी-ब्लाउज में रत्ना अतिरिक्त लगती लग रही थी। दिन में उसे देखने का संभवतः यह पहला अवसर था क्योंकि उस दिन इन्दौर में वर्षा के यहाँ जो देखा था तो एक तो वह बहुत दूर से देखा था दूसरे रत्ना से अधिक वह रोगी शेषमन का ही स्वरूप था। ताम्र-गेहुएँ वर्ण की रत्ना को उसके स्वास्थ्य ने सुन्दर बना रखा था। बंगाली मातृमुखी सौम्य था उसका। मालवी बीरी के घर यही मुख निश्चिन्त लगा था। लेकिन आज चिन्ता ने मुख को गंभीर के साथ-साथ आयु का बड़प्पन भी दे दिया था। अनेक बार

हमारे अपने ही देखे हुए व्यक्ति मुख कभी छोटे तो कभी बड़े लगने लगते हैं। और यह भी कि प्रत्येक मुख यद्यपि बोलता है लेकिन हमारे लिए नहीं। जब हम एक मुख को बोलता सुन लेते हैं आँखों से तो फिर और कुछ सुनने को मन ही नहीं करता। ठीक ऐसा ही रत्ना-मुख बोल रहा था और वे सुन रहे थे। कब गाजिक पैनी की वह कचहरी निकल गयी पता नहीं चला और अब तो उनका रिक्शा बनारस के रईसों की बगीचियों के बीच से चला जा रहा था। कालभार की सड़क पीछे छूट गयी थी। धूल भरी सड़क पर रिक्शावाला दौड़ता जा रहा था। वह पसीने से लथपथ हो रहा था। जिस समय वे लोग सारनाथ पहुँचे। दोपहर हो गयी थी। रिक्शेवाले को वहीं सड़क पर छोड़ वे लोग 'स्तूप' की ओर निकल गये। सिर पर सूर्य आ गया था इसलिए कोई छाया नहीं थी। 'मूलगन्ध कुटी-विहार' की नींव पर मजदूर लोग काम कर रहे थे। छायातप लग रहा था। वे लोग 'अशोक-स्तम्भ' की तरफ निकल आये और एक प्राचीन तोरण द्वार के स्तम्भ की छाया में बैठ गये। लू अवश्य थी लेकिन चारों ओर के हरियाले लानों के कारण उष्णता कम थी।

—मनोरम स्थान है।

दूर दूर तक देखते हुए धीवर बाबू बोले।

—हाँ जब 'मूलगन्ध-कुटी-विहार' बन जाएगा तब और अच्छा हो जाएगा।

—तुम भी कई दिनों बाद आयी होगी यहाँ?

—नहीं तो मैं तो हमेशा ही आती रहती हूँ यहाँ। क्रान्तिकारियों के छिपने के लिए भला इससे अच्छी जगह और क्या हो सकती है?

—क्या?

और रत्ना ने देखा कि धीवर बाबू आश्चर्य में आँखें फैलाये विचित्र डरे-से लग रहे थे।

—क्या आप डर गये?

—नहीं सोचने लगा।

और वे सचमुच डरे नहीं थे बल्कि वहीं खो गये थे।

रत्ना ने समझाने में भूल की थी। दूर अमराई में किसी कोयल का स्वर सुनायी पड़ रहा था जैसे दोपहर बोल रही हो।

—क्या सोचने लगे धीवर बाबू?

—यही कि वह कौन सी बात हो सकती है जिसे सुनाने के लिए तुम मुझे इतनी दूर लायी हो।

—अच्छा बताइए, क्या बात हो सकती है ?
धाम तथा गर्मी में तपकर रतना अधिक आरक्त हो उठी थी। बाबा की भवों में शायद पसीना था।
—विवाह की बात हो सकती है, 'मालवा-हाउस' वाली हो सकती है—
—और. ?
—और ऐसी ही कुछ क्रान्तिकारी संबंधी बात हो सकती है।
—क्या क्रान्तिकारी बातें करने के लिए आपको बुलाऊँगी ?
—नहीं रतना ! इतना बड़ा न तो व्यक्तित्व है मेरा और न पुरुषत्व ही।
—लगता है आप स्वयं को कोस रहे हैं।
—मैं तो अपने को कुछ भी नहीं कर पाता। कभी-कभी तो यह भी नहीं अनुभव हो पाता कि मैं हूँ और तब मुझे क्या करना चाहिए ? खैर, यह बताओ क्या बात थी ?
—लगता है बात सुनकर लौट जाने के लिए आकुल हैं।
—नहीं मेरी कोई उपादेयता नहीं है—कहीं भी और कभी भी।
श्रीधर को तो बोल गये लेकिन स्वयं ही लगा कि आज यह उन्हें क्या हो गया ? ऐसा तो वे कभी नहीं बोलते थे। रतना एक बार उन्हें और फिर दूर देखते हुए बोली
—लगता है आपका मालवा से इधर कोई सम्पर्क नहीं रहा।
—हाँऽऽ।
—क्यों ?
—क्यों क्या ? बस नहीं रहा और क्या ? जब बना था तब क्यों नहीं था तब भला न रहने पर क्यों का क्या प्रश्न ?
—आपको मालूम है कि किशन बाबू नहीं रहे।
—मालूम तो नहीं था लेकिन आश्चर्य नहीं हुआ।
—क्यों ?
—इसलिए कि इतना कैंसर न तो कोई प्रारम्भ ही कर सकता है और न सहन ही।
—आपको छोड़कर जब वे वापस इन्दौर पहुँचे तब तक कमल न पुलिस के साहब के दबाव में आकर झूठा बयान मजिस्ट्रेट के सामने दे दिया था कि किशन बाबू ने तथा श्रीधर बाबू के दबाव में आकर यह विवाह किया था। आप दोनों के नाम तो वारण्ट यहाँ जौहरी के नाम भी वारन्ट निकलवा दिया।

बहुत गंभीर थी। खून काफी से ज्यादा जा चुका था। सवेरा होने के पूर्व ही विमल ने आँखें मूँद ली। लक्ष्मण और जौहरी ने मिलकर शवदाह का प्रबन्ध किया और सवेरा होते-होते विमल का कहीं नाम निशान तक नहीं रहा।

मैं अपने हास्टल में यथावत सवेरे कमरे में पायी गयी। पुलिस कान्स्टेबल बड़ी सवेरे हास्टल पहुँचे थे कि रोजी सेक्सेना कहाँ है? हास्टल की मैट्रन जब उन्हें लेकर मेरे कमरे पर आयी मैं सोयी हुई थी। लेकिन मैं समझ गयी कि यह बात दो-एक दिन ही पुलिस को भुलावे में डाल सकती थी। इससे अधिक नहीं। म उसके बाद दूसरे दिन कमरे में ही रही। मैं जानती थी कि आज रात को कभी भी मेरे कमरे में उपस्थिति को परखा जाएगा और यही हुआ। इस बीच मैं जाने की सारी तैयारी कर चुकी थी। कागजों के अलावा और कुछ लेना ही क्या था? जाने के पूर्व मैं दीदी से मिलना चाहती थी। स्कूल के बाद जब मैं वहाँ पहुँची वे अपने कमरे में चुपचाप बैठी थीं। शारदा और लक्ष्मण से मालूम हुआ कि वे कल से निराहार हैं। मेरे पास समय नहीं था कि मैं समझाती। मैं उनका दुःख समझ रही थी लेकिन इससे क्या? उनके पास दुःख पर सोचने का समय था जबकि मेरे पास नहीं। लक्ष्मण से ही मालूम हुआ कि वे दो एक-दिन में चारों-धाम की यात्रा पर जा रही हैं शारदा और लक्ष्मण को लेकर।

मैंने उनके चरण छुए। वे फटी आँखों से बस देखती रहीं। ओठों में ही जाने क्या बुदबुदायीं और रोने लगीं। मैं बहुत कड़े मन से वहाँ से निकली। जौहरी भागकर नागपुर चला गया और श्रीधर बाबू! आज आठ दिन हुए जाने कहाँ-कहाँ पुलिस को झाँसा देती बनारस पहुँची हूँ।

जब रत्ना ने 'श्रीधर बाबू' कहा तब श्रीधर बाबू को भी भान हुआ कि अरे ये ही वे जो सुन रहे थे जिन्हें सुनाया जा रहा था और सुनाने वाली रत्ना थी। सुनते-सुनते श्रीधर बाबू जैसे स्वयं वहीं नहीं रह गये थे। ठीक अपनी आदत के अनुसार कि जब वे कुछ करते हैं या सुनते हैं तब बिल्कुल अनासक्त विरक्त बने बस कर रहे होते या सुन रहे होते हैं। जैसे उनसे कोई संबंध नहीं है। शायद इसीलिए उन्हें किसी बात का दुःख नहीं होता या व्यक्त नहीं हो

पाता। अनेक बार ऐसी स्थिति होती है कि कोई भी आक्षेप कर सकता है अपमान अनुभव कर सकता है। लेकिन वे हैं कि बस फटी आँखों से देखते रहते हैं—निर्भाव से। उस समय उनकी आँखें आपको नहीं आपका छोर कर दूर कहीं होती हैं। और यही श्रीधर बाबू का अवचेतन पलायन है जहाँ उन्हें न दुःख होता है न अपमान होता है न परिताप होता—बस वे केवल उन सबको एकान्त में भोगते हैं वैसे ही जैसे कि नारी अपने में पुरुष के सहवास को भोगती है।

श्रीधर बाबू ने चौंक कर अस्पष्ट गहरी साँस ली। उन्होंने अपनी उसी परिचित धँसी आँखों से रत्ना को देखा जो पथरी आँखियों को देख रही थीं।

—क्या कहूँ रत्ना! विनय को मालती दीदी को तुमको? एक और था दूसरी करुणा है और तुम

रत्ना ने इस बीच श्रीधर बाबू की ओर देखना शुरू कर दिया था।

—और तुम जिज्ञासित!! —रत्ना! तुम लोग कैसा होते हो। कोई मन नहीं सकता तुम लोगों की तरह। हम लोग तो अपने ही को लेकर यहाँ-वहाँ जाने क्या-क्या करते रहते हैं।

रत्ना बड़े ध्यान से इस व्यक्ति को देखने लगी जो अपने मोटे शीशे आँखें झपका कर ऐसे बोल रहा था मानो बड़े दर्द व कष्ट के साथ बोल रहा हो।

—रत्ना! पता नहीं तुम्हें देखकर बोलने को मन करता है। बड़ा अजीब सा लगता है कि जैसे बरसों से नहीं बोला हूँ। बचपन में कभी बोलता था इन्दु दीदी के सामने—उसके बाद उसके बाद जाने कितने युग हो गये अजीब सा हुआ कि बोलना ही छूट गया। शायद कभी बोलने की आवश्यकता भी तो नहीं हुई। देखो न अभी तो बोलना ही नहीं आता। बस चलना आता है। तुम्हारा बनारस एक सिरे से दूसरे सिरे तक पचासों बार नाप चुका हूँगा लेकिन बोलना नहीं हुआ?—और रत्ना! कैसा अजीब सा लगता है न कि सामने वाले को जब आप से भी अधिक बोलना है तब आप भला क्या बोलेंगे? इसलिए जब मैं प्रेस में होता हूँ प्रूफ-रीडिंग करता हूँ भला बताओ स्वयं को बोलने का अवसर ही कब आता है? लेकिन पता नहीं तुमको देखकर लगा कि कुछ बोला जाए। लेकिन अब सोच रहा हूँ कि क्या बोला जाए? अभी तुमने कितना अच्छा बोलकर समझाया। विनय के प्रति श्रद्धा हुई मालती दीदी के लिए अजीब तरह से मन घुमड़ा। समय की विवशता दयनीयता समझ में आयी। चौहद्दी का मौन समझ में आया। तुम समर्थ। तुम जैसे लोगों को देखकर विश्वास नहीं होता रत्ना!

—श्रीधर बाबू ! मालती दीदी तथा विपिन बाबू से आपके बारे में काफी कुछ जानती हूँ। कई बार तब भी सोचा कि पूछूँ कि आप घर से क्यों चले आये?

—तब समझता था कि घर में मेरी कोई विशेष उपादेयता नहीं है शायद किसी बड़ी सीमा में कुछ सम्भव हो। लेकिन अब

और नीचे का ओठ दाब कुछ क्षण रत्ना की ओर देख वे फिर मुंडेर में देखने लगे। धूप ढल चुकी थी। गरम-भूरा वातावरण अब कुछ ठण्डाने लगा था।

—लेकिन अब क्या ?

—कितना छोटा होता है व्यक्ति रत्ना ! कि मकड़ी के जाले की भांति अपने ही चारों ओर सब कुछ को देखना चाहता है। तुम लोगों को देखकर कभी-कभी लालच लगता रहा है। बड़ा अच्छा लगता था कि विपिन है तुम हो। जीवन किसी महत्व के लिए सौंप कर जी रहे हो। जब तक जिया जाएगा, जी लिया जाएगा अन्यथा कर्म तो अजर-अमर बनकर रहेगा ही। सच रत्ना! तुम लोगों को देखता हूँ तो बड़ी श्रद्धा उत्पन्न होती है कि देखो कैसे जीवट के लोग हैं आग से खेलते हैं। कितना बड़ा ध्येय है इन लोगों के सामने। हम लोगों से तो अपना परिवार भी नहीं चलता और भाग खड़े होते हैं। कैसे-कैसे लोगों से जीविका के लिए समझौता करना पड़ता है। उसके बाद भी तो रत्ना ! विपिन नहीं रहे ?

—श्रीधर बाबू ! आप यहाँ क्या करते हैं ?

—बताया तो कि कुछ लोग एक बड़ा काम कर रहे हैं उसी बड़े काम में मुझे भी छोटा-मोटा काम मिल ही गया है। कुछ प्रूफ-रीडिंग हो जाती है। उसी प्रकाशक के लिए अनुवाद भी कर रहा हूँ।

—उसी 'चैतन्य-वचनामृत' का ?

—हाँऽ, हो जाए तब है।

—क्यों ? आप इतने हताश भाव से क्यों कह रहे हैं कि हो जाए तब है ?

—इसलिए कि कभी-कभी मन करता है कि इन सब कामों से बड़ी है माँ की पुकार, देश की पुकार। एक आवाज बड़ी सी सम्मिलित गूँज सुनायी पड़ती है।

—तो क्या आप राजनीति में जाना चाहते हैं ?

—क्यों ? साधारण रहकर भी तो राजनीति में योग दिया जा सकता है ?

—लेकिन आप इन्दौर में देख तो चुके कि राजनीति आपका क्षेत्र नहीं है।

—क्षेत्र-अक्षेत्र की बात साधारण लोगों के लिए थोड़े ही है रत्ना ! हम तो

माध्यम है। अच्छा है कि किसी शुभ काम के निमित्त बनें। भीड़ में पहुँचकर साहस आ जाता है रत्ना! तुम लोगों की भाँति ऐकान्तिक साहस के लिए बड़ा पुण्य चाहिए।

—तो आप गांधी जी की राजनीति में विश्वास करना चाहते हैं?

—मैंने तो एक बात कही। टूटे हुए पत्ते को आँधी में भी सड़ना है और गंगा में भी।

—मैं यह नहीं समझ पा रही हूँ कि आपको कौन सी चीज कचोटे हुए है?

—किसी चीज के कचोटे जाने का उतना महत्त्व नहीं जितना कि उसके प्रभाव का। क्या अब चला जाए। हम अपनी स्थितियों एवं मिट्टी से लाख विद्रोह करें लेकिन ऊपर उठना नहीं हो पाता। खैर, छोड़ो तुम कहोगी कि यह बड़ा नियतिवादी निराशावादी व्यक्ति है। अच्छा यह बताओ यहाँ कितने दिन हो? क्या ये तुम्हारी मौसी-माँ हैं?

श्रीधर बाबू ने देखा कि रत्ना अत्यन्त उदास हो आयी थी। उसकी आँखें हल्की छलछला आयी थीं।

—अरे? बड़ी पागल हो तुम? क्या मैंने कुछ ऐसा वैसा कह दिया?

और रत्ना ने वैसी ही आँखों से अस्वीकार वाला यह बड़ा सा सिर हिला दिया। धूप सोना हो गयी थी।

—छोटा सा सुख छोटा सा सौभाग्य छाँगी की छाँह—कैसे याद आते हैं इस बड़े से पूरे जीवन में। इस बौद्धकालीन तोरणद्वार के स्तम्भ का सार्वजनिक एतिहासिक महत्त्व है। व्यक्ति के लिए भी कई बार ये चीजें महत्त्वपूर्ण हो जाती हैं। एक आँधियों भरी दोपहरी तपती हवा उसमें तोरणद्वार के इस स्तम्भ के साथ टिका तुम्हारा यह मुख रत्ना! ये सुख ये सुख बहुत अच्छे होते हैं न? और.

रत्ना को आगे बढ़ गये श्रीधर बाबू के पीछे हो लेना पड़ा। कैसा टूटा टूटा सा बोलने वाला यह व्यक्ति—अस्पष्ट, लेकिन ईमानदार, सीधा चुप। जाने कब फिर—पास आते हुए बोली

—आपने फिर नहीं पूछा कि मैं कब तक हूँ यहाँ?

—बताना होगा तो अवश्य बताओगी। अच्छा बताओ?

सामने के उस स्तूप पर पीली-नीली पताका हवा में लहरा रही थी।

—दो-चार आठ दिन तो हूँ। उस रात जिन्हें आपने देखा था न? वो मेरी मौसी माँ ही हैं। सुधांशु हमारी पार्टी का है दूर का भाई भी है।

रिक्शेवाला एक अशोक के नीचे सो रहा था।

—तो आप घर तो आएँगे न ?

—क्या मुझे यहाँ छोड़कर जाना चाहती हो ?

—मेरा बस चले तो मैं कभी भी

और रत्ना ने अपनी जीभ काट ली। श्रीधर बाबू ने किंचित भी आश्चर्य प्रकट नहीं किया। सामने की सड़क पर छायादार गाछों से होती हुई अंतिम धूप बड़ी तिरस्करिणीवत बिछी थी।

रास्ते भर कोई नहीं बोला। जब उसी वरुणा के पुल पर पहुँचे तो श्रीधर बाबू वहीं उतर गये। अँधेरा हो गया था। एक बार उन्होंने रत्ना को देखा भी जो कुछ भी सुनने को उत्सुक सी लगी लेकिन श्रीधर बाबू वैसे ही अबोले देखने लगे। रिक्शा चला गया।

दूसरे दिन जब श्रीधर बाबू प्रकाशक के यहाँ से निकले तो देखा कि कोठ वाली के सामने बड़ी भीड़ जमा है। एक इक्के पर कोई कांग्रेसी नवयुवक गांधीजी का बिल्ला जैकेट में लगाये भोंपू से कुछ एलान कर रहा था। शायद कल 'बेनिया-बाग' में शाम को कोई सार्वजनिक मीटिंग की सूचना थी। लोगों में बड़ी उत्तेजना थी कि कल विदेशी कपड़ों के बहिष्कार पर सभा होगी। सभा में जब पहुँचे तो देखा कि शास्त्री जी उनकी प्रतीक्षा में बैठे थे। मालूम कि पंडित जी बहुत नाराज हो रहे थे कि पत्रिका की बाकी प्रतियाँ अभी तक प्रेस से नहीं लायी गयीं। पण्डित जी के पास बहुत से स्थानीय तथा बाहर के पत्र हैं। पत्रिका जल्द भेजी जानी चाहिए थी। कल आपके डेरे पर भी आदमी भेजा गया था लेकिन पता नहीं चला। शायद पण्डित जी के सम्पादकीय में कुछ भूल रह गयी थी और वे बड़े नाराज थे। श्रीधर बाबू किंचित हँस दिये। श्रीधर बाबू मन ही मन पण्डित शिवनाथ त्रिपाठी को पहचान गये थे कि यह व्यक्ति आत्म प्रशंसा का कितना भूखा है। जिस व्यक्ति ने उस दिन मीटिंग में और उसके बाद एक शब्द भी प्रशंसा का न कहा हो उसके निकट वैसे ही काम का अर्थ नहीं

हो सकता। श्रीधर बाबू शास्त्री जी को वहीं छोड़ कर 'गायघाट' पहुँचे और सारी प्रतियाँ इक्के पर लदवा कर पंडित जी के घर पहुँचे। पंडित जी कुछ कहना अवश्य चाहते थे लेकिन श्रीधर बाबू की मुद्रा देख के भी टाल गये। रात बारह बजे तक बैठ कर पैम्फ्लेट बनाये पते लिखे और दूसरे दिन डाक से भेजने तथा स्थानीय बाँटे जाने वाली प्रतियाँ तैयार कर वे घर लौटे।

सवेरे मात्र स्नान-ध्यान कर ही वे निकल पड़े और दस बजे काफी से अधिक प्रतियाँ बाँट आये क्योंकि शाम को उन्हें 'बेनियाबाग' की मीटिंग में जाना था। दोपहर में काम करते हुए दो-एक बार भूख सी लगी थी लेकिन पान खा लिया गया और फिर काम में लगे रहे।

शाम को जब वे 'बेनियाबाग' पहुँचे तो मैदान लोगों से खचाखच भरा हुआ था। बीच में कांग्रेसी तिरंगा फहरा रहा था। धूप और गर्मी काफी थी उस पर इतनी भीड़। 'वन्देमातरम' के गायन के बाद सभा आरम्भ हुई। सभापति बाबू शिवप्रसाद जी गुप्त थे। दो-एक वक्ता शुरू में बोल गये तब तक भीड़ में शोर हुआ कि 'मालवीय जी महाराज आ गये'—और सब ने देखा कि गौर वर्ण के अत्यन्त प्रभावशाली एक व्यक्ति ने उपस्थित हो कर सबको प्रणाम किया। सिर से पैर तक धवल खादी की भूषा चन्दन का भाल तिलक तथा साफा और दुपट्टा। भीड़ ने बड़ी जोर से नारे लगाने शुरू किये—

—वन्दे मातरम ।।

—भारत माता की जय ।।

—*महात्मा गाँधी की जय* ।।

—पंडित मदन मोहन मालवीय की जय ।।

और मालवीय जी महाराज ने बोलना शुरू किया। देश की स्वतंत्रता अंग्रेजों के शासन आदि पर बोलते हुए बताया कि गाँधी बाबा ने निरस्त्र रहकर भी अंग्रेजों को चुनौती देने का यह जो नया रास्ता बताया है वह है विदेशी माल का बहिष्कार। जिस प्रकार जर्मन अपने देश का माल खरीदता है स्वयं अंग्रेज इंगलैंड

के माल के अलावा दूसरा माल नहीं खरीदेगा चाहे सस्ता ही क्यों न हो तब हम भारतीयों को भी चाहिए कि अपने ही देश का माल खरीदें। सबसे ज्यादा जो माल बाहर से आता है वह है—कपड़ा। विदेशी कपड़े का व्यवहार करना छोड़ देना चाहिए। देश का कपड़ा पहनने से देश के कारीगरों को रोजी-रोटी मिलेगी। देश का पैसा देश में ही रहेगा। ऐसी हालत में हमारी आर्थिक स्थिति सुधरेगी। आप देखते ही हैं कि इंगलैंड कितना छोटा सा देश है वह अपना माल सस्ते में बनाकर महँगे में बेच कर मुनाफा कमाता है और अंग्रेज इस प्रकार शासन किये हुए हैं। यदि हम उनकी चीजों का बहिष्कार करेंगे तो उनके देश की मिलें कल-कारखाने बन्द हो जाएँगे। अगर उनका उद्योग फेल हो जाएगा तो वहाँ के लोग अंग्रेज सत्ता को नीति बदलने के लिए बाध्य करेंगे।

अभी भाषण चल ही रहा था कि पुलिस के दस्तों ने घुस कर लाठी चार्ज कर दिया। लोग भागने लगे। नारे यहाँ-वहाँ टुकड़ों में सुनायी देने लगे जैसे चिड़ियाँ उड़ रही हों। पुलिस की सीटियाँ चारों तरफ सुनायी देने लगीं। पुलिस ने धर पकड़ शुरू कर दी। लाग पकड़-पकड़ कर ट्रकों पर, लारियों पर लाद जाने लगे। श्रीधर बाबू मालवीय जी को पास से देखने के लिए भीड़ में धक्का खाते बढ़ रहे थे। तभी पुलिस की एक लाठी उनके बायें कंधे पर पड़ी। वे तिलमिला गये। तब उन्हें भान हुआ। मंच पर मालवीय जी को घेर कर पुलिस खड़ी थी। बड़े जोर का धक्का आया और वे गिर पड़े। देखते-देखते सारा मैदान खाली हो गया। पता नहीं कौन उन्हें घसीट कर बाग की दीवार के पास बनी एक गुमटी तक ले आया। उन्हें याद आया कि आज वे निराहार थे। लाठी कसकर बाँह में लगी थी। मैदान एकदम खाली पड़ा था। बाँस का मंच भी टूटा पड़ा था। शाम की हवा में लोगों के फटे वस्त्रों की चिंदियाँ कागज के टुकड़े आवारा उड़ रहे थे।

—बहुत चोट आयी भगत जी ?

और श्रीधर बाबू ने देखा कि रामदाने के लड्डू बेचने वाले उस व्यक्ति ने पता नहीं क्या सोचकर दो लड्डू दिये।

—खाओ तो !

और किसी तरह लड्डू खाकर पानी पिया और बाँह थाम के उठे। चौक तक आते-आते हाथ में बड़ी पीड़ा होने लगी थी। एक छोटे से क्लीनिक में जाकर दिखाया। हड्डी पर चोट थी लेकिन टूटी नहीं थी। लगाने और सेंकने की दवा लेकर श्रीधर बाबू घर लौटे।

बैठा भक्त समुदाय तन्मय विमुग्ध होकर सुन रहा था। श्रोताओं में अधिकतर वृद्धा बंगालिनें थीं लेकिन कुछ अन्य पुरुष भी वहाँ थे। श्रीधर बाबू को वे सरत बाबू की नायिकाएँ लगीं। उन्हें लगा कि यह कितनी विभिन्न काशी है—बंगीय काशी!! यहाँ कीर्तन है अप्रतिम सुख है समाज प्रताड़ित विधवाएँ हैं अवकाश प्राप्त बंगाली बुद्धिजीवी हैं क्रान्तिकारी हैं और पता नहीं काठ ईंटों तथा पत्थरदार टूटी खिड़कियों वाले इन बंगाली मकानों में जाने कौन-कौन होगा। सभी संकीर्ण बंगालियों ने अपने को कितना पृथक कर लिया है। कितने पृथक हैं ये फिर भी इन सीढ़ियों पर बैठ हुए यह वैष्णव-कीर्तन मृदंग की थापें तथा बाँसी का बाकापता करुन-स्वर जाने कहाँ जाने किन काल्पनिक राधा-कृष्ण मधुबन-वृन्दावन में ले जाता है। जैसे पौराणिक इतिहास के पृष्ठों पर राधा के नूपुर मन्द-मन्द बज रहे हैं और वे प्रत्येक के मनकुण्डा में गूँज उठते हैं। राधा और कृष्ण नारी और पुरुष देश हीन कालहीन जातिहीन दो व्यक्तित्व तदाकार होने के लिए आकुल—और प्रत्येक हृदय में यह रंग-मिलन अनुभव होता है—फिर भी हाय रे, ये कैसा वियोग है कि तादात्म्य नहीं हो पाता। अनन्त दीवारें खड़ी हो जाती हैं। भगवान और भगवती के बीच भी यह अभेद्य दीवार है जिसे न भक्ति से न ज्ञान से न कीर्तन से न पूजा-अर्चना से कोई भी न तोड़ सका। सब आ गये यह विरह गाथा लेकिन आज की इस कीर्तन संध्या में भी हृदय आकुल ही रहा पिपासित ही। वे जाने कहाँ बह गये थे। चेत हुआ तो देखा कि एक वृद्धा बंगालिन उनके पास खड़ी थी।

—की आपनी श्रीधर बाबू आसेन ?

—जी हाँ! मैं श्रीधर ही हूँ।

और उस धुँधलके में पहचाना कि यह तो रंजना की मासीमाँ ही हैं।

—अरे मासीमाँ!

हठात् ही श्रीधर बाबू के मुँह से यह सम्बोधन निकला था।

—आरे बाबा कोई रोजना क ता आज चार दीन से भीषण ताप रे बाबा। मो बाबा जे कौनो के पाठा क श्रीधर बाबू को बालाना मांगता। मो दादू का ता पाताई नेई। तुम आमार चिठा पा लिया ?

—नहीं।

—होम उसी को देखा जो तुम आई जन हय अथवा कानू पूछर जन।

—क्या आप घर जा रही हैं ?

—तुम जायेगा तो होम जाएगा सकता।

सफेद साड़ी में एकस्वस्था मासीमाँ हाथ में पीतल का कमण्डलु लिये आगे-आ
चल रही थीं। घाट चढ़ते ही सामने की गली में घुस गयीं। दो एक मोड़ के बा
ही घर आ गया। गलियों में रात अपेक्षाकृत अधिक थी। मासीमाँ ने दरवाज
बजाया तो किसी ने डोरी से नीचे वाले खाना अवरोध ऊपर से ही हटाया।
लोग भीतर पहुँचे।

उस दिन और आज में कोई अन्तर नहीं था। घर में नीरव एकान्त था। पत्थर के खंभों पर शांति जैसे टँगी हुई थी। श्रीधर बाबू जीना चढ़ते ऊपर पहुँचे। रतना के कमरे में अंधकार था।

—मासीमाँ ?

—नहीं मैं श्रीधर।

—अरे, आप ?

रतना के बिस्तरे के पास ही नीचे का दरवाजा खोलने वाली रस्सी झूल रही थी।

—हाँ मासीमाँ नीचे हैं। स्विच कहाँ है ?

—ओऽऽ, दरवाजे के पास।

और अँधेरा कमरा सहसा चौंक उठा। जैसे सोते में किसी ने चुम्बन लिया हो। रतना पलँग पर उठने की कोशिश करती रही। श्रीधर ने उसे बरज दिया। टेबल के साथ वाली कुर्सी लेकर पास ही बैठ गया।

—तो— ?

—तुम बीमार हो गयी हैं न ?

श्रीधर के कहने की नकल में रतना बोली और दोनों हँस दिये।

—अच्छा तो तुम नकल करना भी जानती हो ?

—जनाब नकल करते हुए मैट्रिक में एक बार पकड़ी गयी थी।

र दोनों फिर हँस दिये।

बीमार कैसे हो गयीं ?

बीमार कम होता है कोई ?

—मतलब

—मतलब बीमार कैसे हुई ?

और इस बार श्रीधर खूब ही जोरों से हँसा। सम्भवतः बरसों बाद नहीं बल्कि जीवन में पहली बार इतनी जोरों से हँसा। रत्ना अजीब दृष्टि के साथ हँसते श्रीधर बाबू को देख रही थी जैसे वह बालिका हो एकदम निश्छल निर्दोष।

—आप चाय तो पीते हैं न ?

—कभी पीता था विराम के कारण।

—बिना किसी के कारण अब नहीं पीते हैं न ?

—किसे इतना अवकाश है रत्ना ?

—माधीमाँ ! श्रीधर बाबू चाय पियेंगे।

रत्ना ने बीच पुकारते हुए कहा। माधीमाँ ने वहीं से 'अच्छा' कहा।

—क्या तुम भी चाय पिलाओगी ? मैं तो चाय खाऊँगा।

दोनों फिर हँस दिये।

—बुखार क्यों हो आया ?

—आप ही पूछिए इससे।

—कैसे पूछूँ ?

पता नहीं कैसी सरलता से श्रीधर बाबू ने अजाने ही पूछा कि रत्ना भीग उठी।

—यह भी नहीं मालूम ? अरे माथा छूकर पूछिए, फौरन बताएगा।

और श्रीधर बाबू ने माथा छूकर किंचित शैतानी से पूछा

—अच्छा भाई, अब बतला तो कैसे हो आये तुम ?

—उस दिन सारनाथ में लू के साथ मैं आया था। इस महिला को देखकर मैं रुक गया इसने मेरी उपेक्षा की थी और यह तुमसे बातें कर रही थी इस लिए मैं इसे हो आया।

बड़े अजीब ढंग से मुँह बनाकर रत्ना बोल रही थी और हँस पड़ी।

—अच्छा मजाक छोड़ो तुम्हें तो लू लग गयी उस दिन। आम का पना खाया था ?

—जी हाँ साहब इतनी दवाइयाँ पी गयी हूँ कि अब डाक्टरी की बातें सुनते ही मार बैठने की तबियत होती है।

—तो मुझे ही मार दो यहीं से।

—हे भगवान ! भला आपको मारूँगी तो नरक में भी स्थान नहीं मिलेगा।

—तुम तो काफी नरक भगी रहने में ही।

—अच्छा ये भाभीजी आपको कहाँ मिल गयीं ?
—यहीं घाट पर । कीर्तन सुन रहा था तभी मुझे पहचान कर आ गयीं ।
—क्या आप रोज कीर्तन सुनने आते हैं ?
—नहीं आज—बस मन बड़ा वैसा हो रहा था सोचा घाट पर ही चलूँ ।
—लेकिन आपने तो दो-एक दिन के बाद आने के लिए कहा था ।
—हाँ असल में मैं भी अस्वस्थ था इस बीच ।
—हे भगवान ! क्या हुआ था ? और बताया नहीं अभी तक ?
—कुछ खास नहीं वैसे ही ।
—फिर भी ।
—वो उस दिन 'बेनियाबाग' वाली मीटिंग में चला गया था ।
—वहाँ तो सुना लाठी-चार्ज हो गया था ।
—हाँ दाहिने कंधे पर थोड़ी सी चोट आ गयी थी ।
—पुलिस की लाठी की ? देखूँ ?
—अरे नहीं सरला ! अब तो सब ठीक हो गया ।
—अरे वाह, दिखाओ दिखाओ ।
और उसने कुरते के बटन खुलवाकर चोट वाली जगह देखी । चोट तो नहीं रह गयी थी लेकिन हल्का निशान शेष था ।
—तो राजनीति का प्रसाद मिल गया न ?—भाभीजी !
भाभीजी को पुकारा । "लिये आयी"—उत्तर मिला ।
—आ रही होंगी ऐसी क्या जल्दी है ?
तब तक भाभीजी चाय ले आयीं । बँगला में उन्होंने भाभीजी को बताया कि श्रीधर बाबू के हाथ में पीड़ा है । थोड़ा सा तेल गरमा कर ला दें तो मल दिया जाएगा । भाभीजी ने जब सुना तो उन्होंने भी चोट देखी और वे नीचे चली गयीं । श्रीधर बाबू को इतनी चिन्ता बड़ी असुविधाजनक लग रही थी । चाय और दवा-दारू में काफी देर हो गयी । चलने को हुए कि सरला ने आग्रह किया कि खाना खाकर जाना होगा । जब श्रीधर आनाकानी करने लगे तो वह बोली
—मैं जानती हूँ आप क्या खाते हैं और क्या नहीं । आज खिलाकर आपकी कच्ची नहीं छोड़ूँगी ।
शायद उस रात बरसों बाद उन्हें बहुत अच्छा लगा । कम पावर का पीला-पीला सा बल्ब और लोनोने रंग की दीवारें, उस पर काफी ऊँची छत काफी भली लग रही

सारे रास्ते में कोई रिक्शा भी नहीं दिख रहा था। उनके सामने पहला प्रश्न था कि वे अब कहाँ जाएँ? क्या करें? जेल जाते समय शास्त्रीजी से कह दिया था कि वे सामान अपने घर ले जाएँ। दस वर्ष तक बनारस में रहते हुए भी जैसे बनारस में नहीं थे। किसी तरह भीगते हुए वे शहर की ओर बढ़े। एक इमली के पेड़ के नीचे एक रिक्शा दिखा लेकिन इसमें तो साइकिल थी। तो क्या साइकिल रिक्शा बन गये थे? और वे अब रिक्शा में शास्त्री जी के घर की ओर रवाना हो गये।

रविवार था इसलिए शास्त्रीजी घर पर ही मिल गये। पहले तो वे चौंके। मन में कदाचित आशंकित हुए कि यदि श्रीधर बाबू को पुलिस उनके घर में देख ले तो पता नहीं वे किस मुसीबत में फँस जाएँ। शास्त्रीजी काशी की 'पंडित-सभा' के सदस्य थे और जो कि राजभक्तों की संस्था थी। भला राजनीतिक लोगों से उन्हें क्या लेना-देना? लेकिन स्पष्टतः वे कुछ भी न कह सके। भोजनोपरान्त शास्त्रीजी ने श्रीधर बाबू का कार्यक्रम जानना चाहा कि अब वे क्या करेंगे? क्योंकि 'हिन्दी-हितकारिणी' को बन्द हुए तो बरसों हो गये थे। कांग्रेस में वे अब जा भी नहीं सकते थे और मान लो जाएँ तो ठाकुर सकलदीप नारायण सिंह का अब बहुत बोलबाला था। कांग्रेस अंग्रेजों के साथ समझौता करके कुछ प्रान्तों में मन्त्रिमंडल बनाने वाली थी। ठाकुर सकलदीप नारायण सिंह मन्त्री बनने के सपने देख रहे थे। भला इतना प्रभावशाली व्यक्ति विरोधी हो तो कोई कैसे कांग्रेसी राजनीति में टिक सकता था? सिवाय कहीं नौकरी तलाशने के और कोई रास्ता शेष नहीं था।

इस बीच विश्व की राजनीति में बड़ा परिवर्तन हो गया था। जर्मनी का हिटलर आये दिन यूरोप के राष्ट्रों को युद्ध की धमकियाँ दे रहा था। देश में हिन्दू-मुसलिम तनाव काफी बढ़ गया था। आये दिन कहीं न कहीं दंगे हो जाते थे। बनारस में थोड़े दिन पहले दंगा हुआ था इसलिए काफी तनाव था। श्रीधर बाबू के मन में रह-रहकर एक ही बात घुमड़ती थी कि काश वे किसी तरह साप्ताहिक निकाल पाते तो वे अपने सारे विचारों को पूर्ण रूप दे पाते। लेकिन साप्ताहिक किस प्रकार निकाला जा सकता था? शास्त्रीजी के प्रयत्न से 'अस्सी' पर उन्हें गंगा किनारे एक मठ में रहने की जगह मिल गयी। काशी में रहते उन्हें ग्यारह वर्ष होने आये थे लेकिन लगता था कि जैसे पहला दिन हो और कामकाज तलाशना है।

कहते कि विचार बड़ा अच्छा है देश को राष्ट्रीय पत्रों की बड़ी आवश्यकता भी है लेकिन जैसे ही उन्हें मालूम होता कि वे दण्डभोगी क्रान्तिकारी रहे हैं तो उनके चेहरे पर हवाइयाँ उड़ने लगती। रात को मठ में पहुँच लालटेन की रोशनी में रात रात भर बैठे अनुवाद किया करते। कई बार मन करता कि वे सरो को एक पत्र लिखें लेकिन पिछले बीस वर्षों में वे ऐसे ही प्रत्येक बार साहस कर पत्र लिखते रहे हैं और अधूरे ही ल्फाफिया फाड़ देते रहे हैं। जब वे अपनी ही दृष्टि में असफल व्यक्ति रहे हैं तब भला सरो क्या सोचेगी ? प्रत्येक दिन हमारे स्पर्श के संकोच के कारण संबंधों से दूर करता जाता है। हम यह भूल जाते हैं कि किसी दिन तो यह संकोच तोड़ना ही होता है तब क्यों नहीं आज ही बल्कि अभी ही तोड़ दिया जाए ? लेकिन ऐसा होता तो नहीं है न ? और हम जाने कितने समय के व्यवधान के पार खड़े सामने वाले को विश्वास दिलाना चाहते होते हैं कि नहीं हमारे मन में तो कोई पर भाव नहीं था।

और एक दिन—

दिन के बाद दिन—

और असंख्य दिन हमारे चारों ओर फैल जाते हैं। श्रीधर बाबू चाहते थे कि सरो या इन्दु दीदी या मालती दीदी को किसी को पुकार लें। बाधा रखना ही होगी। लेकिन रात के उस गहरे सन्नाटे में गंगा के प्रवाह का अजीब सा स्वर, लालटेन की जलती बत्ती का धीमा-धीमा मौन स्वर और अपनी ही गहरी साँस की आवाज से वे चौंक उठते। कहीं तो सरो, इन्दु दीदी या मालती दीदी नहीं है। ख्याल आता कि क्या पता सरो पर कितनी और कैसी-कैसी विपत्तियाँ आयी होंगी और चिमनी के आलोक में रात्रि के गहरे ऐसे ही सन्नाटे में क्या उसने नहीं पुकारा होगा ? जब कि उसकी पुकार एक वास्तविक सहारे के लिए हो सकती थी। माना कि आज भी यदि वे पत्र लिख कर सरो को पुकारें तो वह अपने पति का नाम लज्जित रोगी पराजित, अपरूप देखने पर भी अपने में समेट लेगी लेकिन तब उनका क्या मुँह रह जाएगा ? और लालटेन बुझा पीठ में चुभती चौंकियाती पर धोती का तकिया बना लेटे हुए सोने की चेष्टा करते। नींद प्रायः उनके लिए सफलता की तरह अप्राप्य ही होती।

आज वे बहुत प्रसन्न हैं। इसीको तो तिल की ओट पहाड़ कहा जाता है। आज वे "नागरी प्रचारिणी सभा" से जैसे ही निकले सोचा कि चलो "भारत-माता प्रेस" से "हिन्दी हितकारिणी" के वे अंक ले लें जो उनके जेल जाने के बाद निकले। मनन हुआ था उनकी पूरी लिस्ट बनवा ली जाएगी। वे पत्रिका के अंक पंडित जी से नहीं माँगना चाहते थे। पंडित जी ने उनके जेल से आने के बाद कोई ऐसा व्यवहार नहीं किया जिसमें यह लगता कि वे कभी उनके इतने निकट भी रहे हैं। बड़ा ही ठंडा-ठंडा सा व्यवहार था। जिसका स्पष्ट अर्थ था कि वे क्रान्तिकारियों से कोई सम्पर्क नहीं रखना चाहते।

वे जैसे ही गायघाट पहुँचे प्रेस के मालिक बाबू रामनन्दन गुप्ता अपनी उसी परिचित ढंग से मेजों पर झुके हुए कुछ प्रूफ वगैरह पढ़ रहे थे। प्रेस में जहाँ पहले आठ-दस आदमी काम करते थे अब वहाँ एक कम्पोजिटर और एक लड़का सा ही दिखायी दिया। दरवाजे पर मटमैली सी फटी चिक पड़ी थी।

—रामनन्दन बाबू !

—कौन ?

टेबल-लैम्प जलाये प्रूफ में डूबे रामलोचन बाबू की मूँछें अब खिचड़ी हो गयी थीं। उन्होंने उसी तरह डूबे हुए फिर कहा
—चले आइए अन्दर।

धीरज बाबू उनके सामने जाकर खड़े हो गये। बड़ी गंदी हालत थी टेबल की। बरसों से प्लास्टिक-पेपर नहीं बदला गया था जिस पर कि जाने कितनों ने नाम फोन नम्बर, अवकाश के समय बनायी गयी चित्रकला सब पर धूल ही धूल थी। बाबा आदम के जमाने का वही कलमदान बिना स्याही के वैसा ही लग रहा था जैसा कि आज से दस-ग्यारह वर्ष पूर्व जब वे यहाँ आया करते थे। एक कुर्सी जिसकी कि बेंत बैठने की जगह से टूटी हुई थी सामने रखी थी। रामलोचन बाबू ने आगन्तुक की ओर देखने की आवश्यकता नहीं समझी और बोले
—बैठ जाइए साहब।

धीरज बाबू बैठ गये। कुछ देर प्रतीक्षा के बाद रामलोचन बाबू ने पहले बत्ती बुझायी फिर चश्मा उतारा और उन्हें घूर कर बोले
—कहिए क्या छपवाना है आपको?
—जी आपने मुझे नहीं पहचाना रामलोचन बाबू! मैं
रामलोचन बाबू ने अपनी कुर्सी पर दोनों पैर उठाकर टेबल पर आगे झुक कर देखा और बोले
—कौन धीरज बाबू?
—जी हाँ।
—कहाँ थे जनाब आप?
—जेल चला गया था न?
—वो तो हमको सब मालूम है। लीजिए, पान खाइए। लेकिन आपके तो एकदम ही बाल सफेद हो गये। बहुत बीमार रहे क्या?
—अब आप तो जानते ही हैं कि जेल में
—अरे हाँ साहब! जेल कोई ससुराल थोड़े है कि बिस्तर उठाया और चल दिये। अरे हाँ भाई, "हिन्दी-हितकारिणी" तो बैठ गयी।
—जी हाँ।
—असल में आपके जाने के बाद त्रिपाठी जी का साला उसमें काम करता रहा। आपको कुछ मालूम हुआ?
—क्या? मुझे कुछ नहीं मालूम।
—अरे वाह गुरु! अरे वो कौन उनका साला रहा न? हमारे छह महीने का

पैसवा त्रिपाठी जी से लेइ के भाग गया रहा अपने देहात। त्रिपाठी जी कहिन के ऊ कहता रहा कि हम रामसेवावन बाबू को पैसा अपने हाथों से दिया। अरे श्रीधर बाबू! इस पर जो झगड़ा हुआ कि कोर्ट-कचहरी हो जाता लेकिन लाख बीच-बचाव किये तब हमको पैसा मिला। सुना हमारे यहाँ से पत्रिका गयी तो फिर दो महीने ही 'पावगी-प्रेस' में छपी लेकिन ठप्प हो गयी। अरे, आप जितना दौड़ते-धूपते रहे कौन सरका करेगा इतना? कहिए, आप आजकल क्या कर रहे हैं? अरे हाँ कैसे आये थे?

—यों ही चला आया था सोचा आपसे मिले बहुत बरस हो गये। यदि पत्रिका की कुछ प्रतियाँ हों तो ले लूँ।

—अरे साहब! अब उस पत्रिका की प्रतियाँ? किसी साहु की दूकान में पुड़ियाँ बाँधने के काम आ रही होंगी।

और अजीब सन्तोष के साथ वे हँसे। श्रीधर बाबू उठने को हुए कि रामसेवावन बाबू बोले

—अरे बैठिए बैठिए। ऐसी क्या जल्दी है। कब आये जेल से?

—काफी महीने हो गये।

—अच्छा?? तो अब फिर राजनीति

—मैं तो पहले भी राजनीति में कुछ खास था ही नहीं बस वैसे ही।

—उस पर दो-दो बार जेल जाना पड़ा? वाह श्रीधर बाबू! निरे सीधे आदमी रहे। अच्छा यह बताइए क्या कर रहे हैं आजकल?

—यही थोड़ा-बहुत अनुवाद कर लिया करता हूँ।

—बस?? क्यों नहीं आप पत्रकारी में चले जाते?

—इतना आसान है क्या?

—हाँ ऽऽ भाई, आसान तो नहीं है। "आज" में ही कुछ जुगाड़ लगाइए न?

—हाँ ऽऽ देखिए।

—वो ऽऽ आप तो एक बार कोई साप्ताहिक निकालने वाले थे।

श्रीधर बाबू बड़ा फीका-फीका सा हँस दिये। रामसेवावन बाबू कुछ हतप्रभ हो गये।

—आप हँसे क्यों?

—रामसेवावन बाबू! साप्ताहिक के लिए दो-तीन हजार रुपया तो शुरू में चाहिए ही। और वह रुपया कहाँ से आये?

—यह तो बात है ठीक वहीं आपने लड़ाई सि— पर आ गयी है। जान बँधी-

कैसी अफवाहें फैल रही हैं कि चीजों के दाम बढ़ेंगे। लड़ाई हुई तो बाहर से चीजें आना बन्द हो जाएँगी। और आजकल बाजार में बड़ी मन्दी आ गयी है।

—क्या आपने आदमी कम कर दिये अपने यहाँ ?

—क्या करें धीवर बाबू ! इतनी पूँजी नहीं कि बड़ी मशीनें लगा सकें। बड़ी और अच्छी मशीनें नहीं होने से काम मिलने में परेशानी हो गयी है। अब बस एक ही कम्पोजिटर रखा है। जाब-वर्क आता ही कितना है ? बहुत हुआ शादी-ब्याह के कार्ड छाप दिये। किसी की रसीदें था गयीं बस। भला इतने से काम पर आठ आदमियों को कोई कैसे रख सकता है ? असल में हम दिनों सोच रहा था कि कोई कहानी की मासिक पत्रिका निकाली जाए। कहिए, आपका क्या विचार है ?

—साहित्यिक पत्रिका की बड़ी आवश्यकता है।

—साहित्यिक पत्रिका का चलना तो कठिन ही है। वैसे कहानी की पत्रिका की बड़ी आवश्यकता है।

—अच्छा है आप जरूर निकालें।

—निकालना इतना आसान काम नहीं है धीवर बाबू ! पचास झंझटें हैं। आप तो जानते ही हैं कि विश्वासपात्र आदमी का मिलना कठिन है। अकेला आदमी क्या-क्या करे ? अच्छा,यह बताइए कि साप्ताहिक निकाला जा सकता है ?

—क्यों नहीं निकाला जा सकता है।

—मैंने यह नहीं पूछा। मैं यह पूछ रहा हूँ कि चल जाएगा ?

—जैसे आप यह नहीं कह सकते कि मासिक चल जाएगा वैसे ही मैं साप्ताहिक के चल जाने के बारे में क्या कह सकता हूँ ?

—लेकिन धीवर बाबू ! मैं समझता हूँ कि हिन्दी में आज कोई साप्ताहिक नहीं है। राष्ट्रीय विचारधारा का हो   निर्भीक हो तो जनता अवश्य पढ़ेगी।

—तो फिर आप यही निकालिए।

—एक तो भाई, पैसों का प्रश्न है दूसरे आप जैसा कोई विश्वासपात्र मिल जाए तो काम बने। आप जैसा ही कोई कर्मठ हो कि जो सारी दौड़-धूप कर सके। अब आप जानते ही हैं कि मुझसे कभी दौड़धूप हुई नहीं। और जो पत्र को अपना पत्र समझ। वर्ना उसमें की पूँजी लागत से भी हाथ धोना पड़े। है मेहनत का काम जरूर लेकिन एक बार चल निकला तो फिर मजे की बात है, क्यों ठीक कह रहा हूँ न धीवर बाबू ?

पोजीटर तथा मशीनें यों ही भारी पड़ रही थीं। काम कुछ था ही नहीं। जभी इसी बहाने प्रेस का नाम होगा और अब वे बाहरी जाब-वर्क ला सकेंगे। उतनी ही तनख्वाह में तथा एक ही कम्पोजीटर से यदि पत्र निकल सकता था तो भला उन्हें क्या आपत्ति हो सकती थी? एक कम्पोजीटर के कारण श्रीधर बाबू को हर सप्ताह दो-तीन रातें भी प्रेस में बितानी पड़ती। वे अब आये दिन रामसेलावन बाबू से कहने लगे कि एक आदमी से काम नहीं चलेगा। अभी श्रीधर बाबू का वाक्य भी पूरा न होता कि रामसेलावन अखबारी कागज की महँगाई, टाइप की कठिनाई, स्याही की तंगी आदि का रोना लेकर बैठ जाते।

—श्रीधर बाबू! प्रेस में काम करने वाले को सब काम आने चाहिए।

—जी।

श्रीधर बाबू ने 'जी' कुछ इस तरह कहा कि रामसेलावन बाबू का साहस नहीं हुआ कि कुछ कहें। जब कि वे कहना चाह रहे थे कि क्यों नहीं फुर्सत के समय वे कम्पोजीटर का हाथ बँटा दिया करते? लेकिन चुप रह गये क्योंकि "शंखनाद" चल निकला था। खासी बिक्री होने लगी थी। अब उसमें विज्ञापन भी आने लगे। दो-एक बार पुलिस जाँच-पड़ताल कर गयी थी लेकिन पत्र पर इन सब बातों का कोई प्रभाव नहीं पड़ रहा था। एक प्रकार से शुरू दिन से ही दोनों का अलिखित मन ही मन यह समझौता सा था कि पत्र की सामग्री आदि के बारे में रामसेलावन बाबू का विशेष हाथ नहीं होगा और पत्र के आर्थिक पक्ष के बारे में श्रीधर बाबू की कोई जिम्मेदारी न होगी।

इस बीच ठाकुर सत्यदीप नारायण सिंह ने दो-एक आदमियों के द्वारा रामसेलावन पर जोर डाला कि वे श्रीधर बाबू को हटा दें। क्योंकि "शंखनाद" को निकलते हुए एक बरस हो गया था और ठाकुर साहब इतने बड़े अस्त्र को अपने विरोधी के हाथों में नहीं देख सकते थे। बनारस में उन दिनों हिन्दू-मुसलिम काफी तनाव था। 'शंखनाद' आये दिन चेतावनी दे रहा था कि नगर के कुछ राजनीतिक व्यक्ति इस तनाव को बनाये रखने में सहयोग दे रहे हैं। गनीमत यही थी कि

श्रीधर बाबू ने किसी का नाम नहीं लिया था लेकिन उनका संकेत ठीक जगह जाकर निशाने पर बैठा।

बनारस उन दिनों अफवाहों पर चल रहा था, मैं भी रहा था। और एक शाम सबने सुना कि मदनपुरा में किसी हिन्दू जुलाहे पर किसी ने छुरे से वार किया। और बनारस की सारी दुकानें, सारे बाजार, सारे वाहन एकदम ठप्प हो गये। पूरे शहर को जैसे साँप सूँघ गया। कल "अवकाश" को निकलना था और श्रीधर बाबू रात भर प्रेस में काम करते रहे। वैसे भी शहर में कर्फ्यू लगा था, कैसे निकलते? करीब पाँच बज रहा होगा कि वे प्रेस से बाहर निकले और गली से होकर सड़क की ओर बढ़े। पूरी सड़क पर सन्नाटा छाया था। जाड़े की इतनी भोर में खूब कुहरा था। बिजली-टावर की बत्ती कुहरे में डूबी थी। वे चले जा रहे थे कि कुछ पैरों की आहट उन्हें सुनायी दी। उन्हें पता नहीं क्यों कुछ शक हुआ और वे लपक कर एक दुकान पर पड़ी भट्ठी के पीछे छुप गये। तभी उन्हें वहीं शहर-भण्डार वाले मुरारी की आवाज सुनायी दी।

—क्यों बे बेचू! कहाँ गया वह? साला आज प्रेस में रहा मालूम होता है।

—अरे गुरू मैंने उसे अभी अभी प्रेस से निकलते देखा और तुम्हें खबर देने गया।

—नहीं बे, वो इस कर्फ्यू में नहीं निकलेगा। ठीक से देखा था?

—अरे अब उस श्रीधर को नहीं पहचानूँगा? ठाकुर साहब के एक-एक दुश्मन को पहचानता हूँ।

और तभी पुलिस की तेज सीटी दूर सुनायी दी।

श्रीधर बाबू उस जाड़े में काँप उठे। उन्होंने वहीं छुपे अनुभव किया कि उनके पीछे ठाकुर मदन वीर नारायण सिंह ने गुण्डे छोड़ रखे हैं। मौका भी अच्छा चुना था कि बात दब जाएगी कि दंगे में किसी ने मार दिया। एक क्षण को था उनकी आँखों के आगे अँधेरा छा गया और वे पसीने से भीग उठे।

कुछ देर बाद वे वापस प्रेस में लौट आये। कुर्सी पर बैठ टेबल पर सिर रख कर सोचते हुए अपने में खोये रहे।

बाहर भोर फूटने को था।

दिन भर प्रेस में काम था ही और रात में कर्फ्यू लग जाता। इसके 'गामघाट' से 'मस्सी' काफी दूर पड़ता था इसलिए वे दंगे के दिनों में प्रेस लगे। करीब सात दिनों तक दंगे का प्रभाव रहा। उस दिन ठाकुर र नारायण सिंह के गुप्तों से वह विस्थित अवश्य हो गये लेकिन भय म कांग्रेसी मन्त्रिमंडल बनने की बात लगभग निश्चित हो चुकी थी कि त विश्वयुद्ध की घोषणा जर्मनी ने कर दी। दंगे युद्ध मंत्रिमंडल बनने की आदि ने मिलकर छात्रों पर जीवन पर अजीब प्रतिक्रिया कर दी। के द्वारा श्रीधर बाबू दंगों के सामाजिक तथा राजनीतिक कारणों पर प्रका कांग्रेस को उसके अपने अवसरवादी तत्त्वों से सावधान करवाया जाता र शासन को इस बात की चेतावनी दी जाती कि यह द्वितीय विश्वयुद्ध अपनी समस्या है इसे भारत पर यहाँ की जनता पर, तथा आर्थिक नहीं लादा जाए। भारत की ओर से यदि अंग्रेज कुछ भी जिम्मेदा उसकी पूर्ति का भार भारत अपने सिर पर नहीं लेगा।

रोज उनके पास दूर-दूर से चिट्ठियाँ आतीं। जिलों के समाचार होते धमकियाँ होतीं और एक दिन अपने ही कस्बे की मुहर वाली चिट्ठी अजीब उत्साह के साथ खोलने लगे। जाने किस रामचन्द्र तिवारी का खासा बड़ा पत्र था कि वह उनका विद्यार्थी रह चुका है और आजम में काम करता है। 'सपनाम' में कस्बे की खबरें छपनी चाहिए। और वह समय-समय पर खबरें भेजा करेगा। पत्र के साथ ही स्थानीय पुलि की बदली की माँग करते हुए एक खबर भेजी गयी थी। अब आये के समाचार आते। बीस-बाइस वर्ष पूर्व के नाम पढ़ने को मिलते लेकि क्यों बड़ी आत्मीयता लगती। खबर होती कि मोहन सिंह ने बदचलनी अपनी पत्नी की नाक काट ली। हालाँकि इस तरह की खबरों में आत्म अब करने की क्या बात हो सकती थी? लेकिन कभी-कभी तो घंटे कुर्सी पर बैठे हुए सोचते रहते। पर, सभी लोगों के चेहरे, धूप त तो और चिड़ियों की चहचहाहट तक सुन पड़ती। तालाब के पास का स्वामी' के कैथकों की गंध नाक में अनुभव होने लगती। जैसे अभी-अभी के उजाड़ आगे आगे में दर दास उन्हें पुकार रही थी। सरा के मीरे चैन फर्श पर या कुर्सियों पर जाए देखे हों ये लगता है कि पता भी आवाज है।

ऐसे ही समय रामगोपाल बाबू उन्हें चौंका देत

—श्रीधर बाबू ! पता नहीं आप क्यों ठाकुर सकल दीप नारायण सिंह जैसे बड़े नेता के पीछे हाथ धोकर पड़े हैं ?

—क्यों क्या हुआ ?

—क्या नहीं हुआ ? आपने तो कलम उठायी और लिख दिया। लीजिए पढ़िए क्या लिखा है आपने कि पंडित गोविन्दवल्लभ पंत अपना मंत्रिमंडल पहली बार बनाने जा रहे हैं। भारत के अतीत में कभी मंत्रिमंडल बनते रहे हों लेकिन निकट विगत में कभी ऐसा नहीं हुआ इसलिए हमारे राष्ट्रीय जीवन में यह महान घटना पहली बार होने जा रही है। पंत जी चुनाव करते समय, व्यक्तियों की सामाजिकता के स्थान पर सेवाओं का ध्यान रखें। आप जमींदार हो सकते हैं बड़े धनी हो सकते हैं लेकिन वे ही बड़े देशसेवक भी हैं इसकी पूरी जाँच पड़ताल की जानी चाहिए। क्योंकि अवसरवादियों को यदि इस पहले मौके पर ही घुसने का मौका मिल गया तो जनता का कांग्रेस पर से विश्वास उठ जाएगा। स्वाधीनता के संघर्ष में करोड़ों लोग जो प्राण निछावर करने पर आतुर हैं उनकी आस्था उठ जाएगी।—यह सब क्या है ?

—तो आपके ठाकुर साहब यह क्यों मानते हैं कि यह उन पर ही लिखा गया है।

—वाह जनाब ! आप दिन-रात उनके पीछे हाथ धोकर पड़े रहें उनके मुँह से संगीत का और छिनवा दें तो भी वे चुप नहीं माने हैं न ?

—तो क्या वे मंत्री नहीं बनाये जा रहे हैं।

—जी नहीं।

—रामसेवक बाबू ! आपको इसकी प्रसन्नता होनी चाहिए।

—किस बात की ? क्या इस बात की कि ठाकुर साहब जल्द ही यह पत्र और प्रेस दोनों ही बन्द करवा देंगे ?

—भला यह कैसे हो सकता है ?

—कैसे नहीं हो सकता है ? उनके भाई ठाकुर मधुसूदन सिंह डी॰ आई॰ जी॰ पुलिस हैं। किसी भी धारा में आपके साथ जनाब ! सभी इस पत्र और इस प्रेस सबको बन्द कर सकते हैं।

—तब तो हमारी नैतिक विजय होगी। यह सिद्ध हो जाएगा कि ये जमींदार लोग पूँजीपति जनता के बल पर नहीं सरकार के बल पर बने हुए हैं।

—अरे आपकी नैतिक विजय जाए भाड़ में। रोटियों के लाले पड़ जाएँगे हमारे आपके। और आपको क्या ? ढूँढ़ना तो मैं न ? सा बारा हमारी तो किसी

से लड़ाई नहीं है। 'लोकनाद" मैंने नौकरी करने के लिए नहीं निकाला है साहब!

—मैं आपका मतलब नहीं समझा।

—मतलब साफ है श्रीधर बाबू! मैं ठाकुर साहब को नाराज कर अपने प्रेस में ताला नहीं डलवाना चाहता। आप क्रान्तिकारी हैं जानते हुए भी मैंने आपके साथ सहानुभूति बरती है। यह आप सोच लीजिए कि 'लोकनाद' किसीका विरोध नहीं करेगा।

श्रीधर बाबू को गुस्सा तो बहुत आया कि वे अभी सब फेंक-फांक कर चल दें लेकिन जाने क्या सोच कर चुप हो गये शायद एक कारण यह भी रहा हो कि छह महीने का वेतन रामधनावन बाबू अपने कब्जे में किये रहते थे।

हिस्सेदार हूँ, कैसे निकाल सकता हूँ?—लेकिन असली बात यह थी कि इतने कम वेतन में इतनी मेहनत वाला दूसरा आदमी नहीं मिल सकता था। दिल में जानते थे कि आदमी विद्वान के साथ-साथ धारदार कलम रखता है। 'शंखनाद' की सारी लोकप्रियता श्रीधर बाबू के कारण थी और यह बात रामसेखावन बाबू खूब अच्छी तरह समझते थे। बस श्रीधर बाबू की बेलाग बातों, टिप्पणियों एवम् सम्पादकीयों से कभी कानूनन कोई कठिनाई आ सकती थी और उन्हें यही एकमात्र बात सताती थी। लेकिन श्रीधर बाबू को अपने पंजे में दाब रखने के लिए हमेशा वह लोगों से यही प्रचार करते कि श्रीधर बाबू क्रान्तिकारी हैं। ताकि जरूरत होने पर वे कहीं दूसरी जगह काम न कर सकें।

द्वितीय विश्वयुद्ध में जब अंग्रेजों ने भारत को भी घसीटा तो कांग्रेस ने इसका विरोध किया। कांग्रेस के इस विरोध को 'शंखनाद' ने समझौतावादी विरोध कहा क्योंकि कांग्रेस मूलतः वकीलों, जमींदारों तथा बड़े लोगों की संस्था है। इन वर्गों को क्या मालूम कि किस प्रकार मार-जबरदस्ती करके देश के सारे अच्छे नवजवान रेजीमेन्ट बनाकर यूरोप की इस लड़ाई में ईंधन की भाँति झोंक देने के लिए भेजे जा रहे हैं। अंग्रेजों ने इस देश की जनता का विश्वास पूरी तरह खो दिया है इसलिए वे अब इस देश के शासक नहीं हैं। देश में इस समय आग लगी हुई थी। इस प्रश्न पर कांग्रेस मंत्रिमंडलों ने त्यागपत्र दे दिया था और बम्बई में जोरों पर कांग्रेस-अधिवेशन की तैयारियाँ हो रही थीं। पूरे राष्ट्रीय जीवन में अजीब भगदड़ मची हुई थी। देश की आँखें गाँधीजी पर लगी थीं। अपने पाँच अगस्त के अंक में "शंखनाद" ने देश के नेताओं से अपील की थी कि वे अंग्रेजों के साथ किसी भी तरह का यदि सहयोग करते हैं तो वह देश व जनता के साथ गद्दारी होगी क्योंकि अंग्रेजों के साथ सहयोग का अर्थ होगा इन साम्राज्यवादियों के युद्ध में अपने देश के नौजवानों को झोंकना। और ९ अगस्त की सबेरे रेडियो पर जैसे ही समाचार आया कि बम्बई में "भारत-छोड़ो" का नारा दिया गया और सारे नेता एक साथ पकड़ लिये गये, पूरे देश में तहलका मच गया। "शंखनाद" कार्यालय में बैठे हुए वे और रामनारायण बाबू दोनों ही रेडियो सुन रहे थे। थोड़ी देर में उन्हें वायुमण्डल में अजीब शोर सुनायी पड़ने लगा। श्रीधर बाबू यह जानने के लिए कि भीड़ में लोगों की क्या प्रतिक्रिया

हुए लिखा नजर आये। रास्ते भर लोगों की भीड़ सड़क पर आग और जल में डूबी घूम रही थी। अभी वे मुसलाबाद ही पहुँचे होंगे कि कोतवाली की तरफ से पुलिस की लारियों की दौड़ चारों तरफ के लिए शुरू हुई। चौक तक पहुँचते-पहुँचते तक तो आदमियों की भीड़ के मारे रास्ता नहीं मिलता था। रिक्शे से उतर पान खाया और जिस समय चौक पहुँचे भीड़ सारे जमाती एकत्र हो रही थी!!

—भारत-छोड़ो!!

—भारत-माता की जय!!

—नहीं रखना नहीं रखना
सरकार जालिम नहीं रखना!!
नहीं रखना नहीं रखना
यह बूढ़ा बन्दर नहीं रखना!!

—इन्कलाब-जिन्दाबाद!!

—महात्मा गाँधी की जय!!

अनन्त जनसमुद्र बढ़ रहा था। दिशाहीन। असंख्य स्वरों की आवाज घुटी-घुटी सी उठ रही थी। लाखों नर-नारी बच्चे-बूढ़े स्कूली छात्र व्यापारी ठेलेवाले—जन ऐतिहासिक अभिव्यक्ति की महान शक्ति-जनता—धोती में पायजामे में कुर्ते में कमीज में नंगे सिर, टोपियों में पान खाये सिगरेट पीते—दम साधे गुस्से में मुट्ठियाँ तान बढ़ रही थीं। कहाँ किधर, कौन जानता था? और की कोतवाली के सामने पुलिस की टुकड़ियाँ तैयार खड़ी थीं। असंख्य सिरों के बीच राष्ट्रीय तिरंगा धीमे-धीमे चल रहा था। लोगों के गान गाये जा रहे थे—

—भारत-छोड़ो!!

—दूर हटो ऐ दुनिया वालो
हिन्दुस्तान हमारा है!!

—भारत-माता की जय!!

पुलिस की सीटियाँ। जन समुद्र का गीत भरा कण्ठ। सागर की तरह उफने लहर मारते। नेतृत्वहीन ऐतिहासिक जन। दिशाहीन संगीत।

—भारत-माता की जय!!

और देखते-देखते गिरफ्तारियाँ। लाठी चार्ज। भीड़। भाग-दौड़। राष्ट्रीय झण्डा।

—हिन्दुस्तान हमारा है।

—भारत-छोड़ो !!

—भारत माता की जय !!

—महात्मा गांधी की जय !!

—इन्कलाब जिन्दाबाद !!

व्यक्ति था तथा मध्यवर्ग ही उसका नेतृत्व कर रहा था। इतने बड़े ज्वार को मुट्ठी भर पुलिस या फौज से रोकना कठिन था। एक हिलोर उठती और एक जिला मुक्त उगता। और इस प्रकार आन्दोलन अनन्त लहरों में हिलोरें ले रहा था। बलिया बिहार में एक प्रकार से अंग्रेजी सत्ता का प्रभुत्व नष्ट हो गया था। दमन गिरफ्तारियों व शासक वर्ग मध्य वर्ग एवम निम्न मध्य वर्ग की इस ऐतिहासिक अभिव्यक्ति को कुचल देने पर तुला हुआ था। राजनीति कांग्रेस के हाथों से निकल कर जनता के हाथों में आ गयी थी और इसलिए अंग्रेज सत्ता कांप उठी थी। शासक वर्ग को यह भलीभांति विदित हो चुका था कि इस देश का केवल उच्च वर्ग ही ऐसा है जिससे समझौता किया जा सकता है और 'क्रिप्स-मिशन' आदि पहले भी ही लौट गये थे अब उन्हें कौन सा नया रूप दिया जाए, यही शासकों के सामने प्रश्न था। अंग्रेज सरकार इस देश से डर गयी थी लेकिन चौकसी नेता उसे अपने निकट करें।

जीवन में संभवतः कभी इतना उत्साह चकित विश्वास जीवर बाबू को नहीं अनुभव हुआ जितना कि इन दिनों हो रहा था। वे पूरे बनारस में कार्यों के भाव के बीच घूमते हुए अपार हर्षित अनुभव कर रहे थे। उन्हें लगा कि अंग्रेजों का अविजय शासन-तन्त्र सदा के लिए भरभरा कर टूट पड़ना चाह रहा है। और जिस समय वे तीसरे प्रहर 'संसार' के कार्यालय पहुँचे तो गली में ही पानवाले ने बताया कि जीवर बाबू उधर न जाइए प्रेस में ताला लग गया है पुलिस बैठी हुई है। भागिए, पुलिस आपकी तलाश में है। एक क्षण तो समझ न सके कि क्या करें? क्योंकि प्रेस पर ताला लग जाने का अर्थ हुआ जैसे किसी ने मुंह सी दिया हो।

तो अब उन्हें क्या करना चाहिए?

क्या दूसरों की भांति गिरफ्तार होकर जेल चले जाएं या फिर—गांधीजी की यह बात मानें कि जेल में गिरफ्तार होकर निष्क्रिय हो जाने से कहीं अच्छा है कि बाहर रह कर काम करें।

लेकिन कौन सा काम?

क्या गांधीजी ने उसी काम की ओर संकेत किया है जो देश का नवयुवक कर रहा है? पुलों का तोड़ा जाना तारों का काटा जाना थानों का जलाया जाना? —क्या गांधीजी का मौन—फिर अहिंसा? वे अस्पष्ट थे।

वे धूँधीमार के एक बुर्ज में बैठे हुए सोच रहे थे कि क्या करें ? यदि गिरफ्तारी से आजादी आती है तो गाँधी प्रतीक रूप में जेल जा चुके थे। देश के शीर्षस्थ नेता आगाखाँ महल में कैद थे। और, क्या आज सारा देश कारागार नहीं है ? उन्हें बाहर रह कर ही काम करना चाहिए।

लेकिन कौन सा काम ?

जो इतिहास की माँग है वह काम ? चाहे वह लूट हो पुल तोड़ना हो थाने जलाना हो ? उन्हें सबको इतिहास में समर्पित होना है। 'पंचनामा' तो अब नहीं निकाला जा सकता। यदि गुप्त भाग रह कर काम किया जाएगा तो सरकार उन्हें फौरन गिरफ्तार करेगी। मुकदमे का नाटक करेगी। उनके सथों के लिए, तथाकथित क्रान्तिकारी होने के नाते उन्हें बड़ी से बड़ी सजा मिलेगी क्योंकि सरकार के विरुद्ध काफी कठोर लिखा गया था। इसलिए ज्यादा अच्छा होगा कि जो मध्य वर्ग की जीवनी शक्ति इस महान आन्दोलन को छोटे-छोटे रूप में संचालित करके महान हो रही है उसी में सम्मिलित हुआ जाए।

जिस तेजी से ज्वार उठा दमन उससे भी तेजी से बढ़ा। सरकार यह बात जान चुकी थी कि इस सबके पीछे कोई व्यवस्थित नियोजित केन्द्रित शक्ति नहीं थी इसलिए इसमें आवेग होते हुए भी दीर्घकाल तक चल सकने की क्षमता नहीं थी। सरकार ने अत्यन्त निर्मम होकर सभी संदिग्ध व्यक्तियों को जेलों में ठूँस दिया। सम्भवतः इतनी संख्या में गिरफ्तारियाँ किसी भी देश में किसी भी आन्दोलन में नहीं हुई होंगी। सम्भवतः इसी का नतीजा हुआ कि आन्दोलन एक पुच्छल तारे की भाँति उगा, दिपा चमका और फिर अंधकार उसे खा सकने में सफल हुआ। यद्यपि अंधकार ने दीन तथा अपने सभी सुमन दिए। अंधकार को उस पुच्छल को मुक्त करना पड़ा लेकिन धूमकेतु का स्वरूप बदल चुका था।

यहाँ से वहाँ श्रीधर बाबू मारे-मारे घूम रहे थे। देश के सारे मध्यवर्ग में विद्रोह कर रखा था। पुल उड़ाये जा रहे थे। रेल की पटरियाँ उखाड़ी जा रही थीं। थाने जलाये जा रहे थे। सरकारी शब्दों में "पूर्ण अराजकता" फैल गयी थी। वे नवयुवक तो थे नहीं जो बिना किसी आस्था के भी विश्वास के साथ यह सब कार्य करते। उनके सामने क्रान्ति का 'आज' न होकर, जीवन का कटु 'कल' उपस्थित हो जाता। कल जब ज्वार-जल भाटा बन जाएगा तब क्या होगा? सरकार इस क्रांति को दमन करने में लगी थी। पूरे पूरे गाँवों पर, मुहल्लों पर, कुनबों पर सामूहिक-कर वसूल कर रही थी। युद्ध की महँगाई यों ही लोगों को मारे डाल रही थी उस पर अंग्रेजी राज ने इस नृशंस दमन से साधारण जन जीवन को झकझोर डाला। पूरा देश अंग्रेजों को विद्रोही लग रहा था। श्रीधर बाबू बनारस लौट आये। 'अस्सी' वाले अपने मठ पर मालूम हुआ कि पुलिस उनका सारा सामान उठा कर ले गयी। मठ में छुप कर रहने का सवाल ही नहीं था। छह महीने बलिया गाज़ीपुर रह कर लौटने के बाद भी बनारस जोखिम जस था। उन्होंने दो एक बार तलाश करवाया कि रामलोचन बाबू और 'जागरण' का ही कुछ पता चले। 'जागरण' आफिस और प्रेस पर तो ताला पड़ा हुआ था तथा रामलोचन बाबू को 'जागरण' के प्रकाशक होने के नाते दो साल की सजा तथा दो हजार रुपया जुर्माना हुआ था। श्रीधर बाबू के सामने सवाल था कि वे अब क्या करें? जिस प्रेस वाले के यहाँ जाते कि कुछ काम मिल जाए दूसरे दिन वही प्रेस वाला कहने के बाद भी अहाते में घुसने के साथ ही बोल पड़ता कि नहीं साहब आप जैसों के लिए हमारे यहाँ कोई काम नहीं है। असल में हुआ यह था कि पुलिस वालों ने इस तरह के सारे कामों के पीछे अपने जासूस लगा रखे थे ताकि उन्हें कहीं काम न मिल सके। श्रीधर बाबू मकान बदलते बदलते भी परेशान हो गये थे। मकान वाले तक घर देने में आनाकानी करते कि नहीं बाबू जी पुलिस हमें परेशान करेगी। बिना नौकरी और बिना मकान के रहना असम्भव हो रहा था। [illegible] ग्रहण करीब एक बरस हो रहा था। आज इसके यहाँ जा लिया तो कल उसके यहाँ जा लिया। लेकिन कब तक ऐसा चलता? रात-बेरात यहाँ-वहाँ जा लिये। अन्तिम पेट न रोगी। भला इतनी आयु में कब तक ऐसे चल सकता था।

आज-कल वे विश्वनाथ गली में एक मारवाड़ी पाठशाला के पीछे वाले कमरे में दिन रात बन्द रह कर अनुवाद करने में लगे हुए थे। जिस तरह से श्रीधर बाबू ने नौकरियों की यहाँ-वहाँ पूछ-ताछ की थी उससे पुलिस को सुराग मिल गया था कि इसी शहर में हैं। जहाँ-जहाँ भी पुलिस का पता चलता कि यहाँ रहते हैं या रहते थे या यहाँ नौकरी खोजने आये थे—पुलिस तलाश कर आती। आय दिन मकान बदलते घूमते श्रीधर बाबू खासे परेशान हो चुके थे। अगत्या उन्हें इस गली में पीछे वाला यह कमरा मिला। कमरा क्या था एक दम काल-कोठरी थी। दिन में भी अँधेरा रहता। नीचे शिवाला था और बायीं तरफ पाठशाला लगा करती थी। जब काफ़ी रात हो जाती तो वे थोड़ा टहलने निकलते। महीनों हो गये थे उन्मुक्त होकर घूमने को। जब घूमने निकलते तो अधिकांश दुकानें बन्द हो गयी रहतीं। 'विश्वनाथ गली' के मुहाने पर दो-चार हलवाइयों की दुकानें उस समय भी खुली होतीं। 'दशाश्वमेध' वाली सड़क पर साँड़ जुगाली करते या तो टहलते होते या फिर नन्दी मुद्रा में "भुग्ग" लगाये बैठे होते। 'दशाश्वमेध' घाट सुनसान होता। दिन में जो सड़क-बाज़ार आदमियों से भरे रहते हैं तब सब निकट लगता है लेकिन इतनी रात में निर्जन होने तो कैसा फैला सा ऊँचा-ऊँचा सा लगता। अनेक बार तो मोह हो आता कि चलें ज़रा इन्दु के घर की तरफ जाकर देखा जाए। कितनी बार मन में आता कि क्या इन्दु दीदी से कभी यहाँ ऐसे ही भेंट हो सकती है ? जाने कब व यहाँ काशीवास किया करती थीं। क्या पता अब वे कहाँ होंगी ?

ऐसे ही विगत के प्रति मोह में डूबे थोड़ी देर तक घाटों पर बैठे ठण्डी ठण्डी हवा में खोये रहते। कैसे सारा जीवन बिना कुछ अर्जन या प्राप्ति के बीत गया ? इन्दु दीदी से लेकर सन ४२ के आन्दोलन तक कैसे जीवन में कौन कौन सी स्थितियाँ आयीं। वे क्या करते तो क्या हो सकता था। और क्या किया तो क्या हो गये—सब समूचा जीवन अनुगत आँखों के आगे घूम जाता। अपने घर-परिवार के प्रति जो उपेक्षा या निर्ममता अपनी उम्र में कभी क्षमा नहीं कर पाते थे। क्या घर वाले सरो भी बाबू कभी सोच सकेंगे कि श्रीधर जीवन भर विवश ही रहे वर्ना उनके मन में कितना प्यार ममत्व सब सबके प्रति रहा है ? भला अपनी विवशता को वे कैसे बाँटेंगे ? और कब तक ? वे तो जीवन भर अक्षम ही बने रहे।

कभी-कभी वे सवेरे वाली विश्वनाथजी की आरती में पहुँच जाते और वहीं बैठे रहते। प्रायः वहीं बैठकर गायत्री का पुरश्चरण किया करते। गिनती के ही भक्त उस समय वहाँ होते। बड़े-बड़े चाँदी के घड़ों में पात्रों में गंगाजल लाया जाता और विश्वनाथ जी का अभिषेक किया जाता। दो-एक बार जब वे गये तो देखा कि कोई साठ वर्ष की एक महिला नौकरानी के साथ नित्य आरती के समय आती है तथा पुजारी लोग— "रानी साब अब आप पूजन कर लें" कहकर अन्दर मन्दिर में ले जाते और रुद्रपाठ के साथ वे सांगोपांग पूजन करतीं। देखने में गौर वर्ण की वृद्धा लगने वाली यह महिला पुजारियों को ब्राह्मणों को दान दक्षिणा देकर तुरन्त चली जाती। मंदिर के गोपुर पर ही पालकी होती और वह उसमें बैठकर चली जाती। लगता था कि जैसे महिला बहुत बड़े घर की स्त्री थी। बंगाली वह हो नहीं सकती थी। जिस तरह मलमल के धवल परिवेश में होती उससे यही पता चलता था कि विधवा है। रंग नेपालियों जैसा साफ़ था लेकिन नाक-नक्शा उत्तर भारत का न लग कर दक्षिण भारत के अधिक निकट का लगता।

पता नहीं किसलिए अब वे नित्य मंदिर जाने लगे। उस महिला ने भी दो-एक बार श्रीधर बाबू को देखा अवश्य। सम्भवतः जिज्ञासा से देखने वाले इस व्यक्ति को दृष्ट हारकर ही वितृष्णा के भाव से उन्होंने देखा। एक दिन जिस समय वे पूजन करती रही थीं श्रीधर बाबू भी पास ही में खड़े उस समय पुजारियों के साथ मन में बुदबुदाते हुए दुहरा रहे थे—

—अप्रमाना लोकः किमथव बलस्तापि जगतः-

कि तभी महिला ने अपनी नौकरानी से बिल्वपत्र लेते हुए कुछ कहा। श्रीधर बाबू चौंके कि वह तो मराठी थी। तो यह महिला महाराष्ट्रीय है? पूजन समाप्त हुआ। पालकी चली गयी। देर तक सोचते रहे कि यह महिला कौन है? किसी बड़े घर की है। काशी में अनेक महाराष्ट्रीय परिवार रहते हैं। इस महिला को देखकर अत्यन्त शान्ति होती है मन में।

दो-चार दिन वे सवेरे की पूजा में न जा सके। अनुष्ठान करते रात में काफ़ी देर हो जाती। दूसरे, रात भर पेट में दर्द हुआ करता। पैसों की कमी थी इसलिए अनुष्ठान जल्द पूरा करना था। आज भी जब वे पहुँचे तो पालकी 'पक्के-मुहाल' की

तरफ लौटी आ रही थी। कुछ देर हो गयी थी। इसलिए जल्दी से परिक्रमा लगा गोपुर की साँकल को माथों से छुला के बाहर निकल ही रहे थे कि किसी ने पुकारा

—जरा सुनिए पंडितजी !

श्रीधर बाबू लौटे। बोले

—कहिए।

—आपको रुद्रपाठ आता है ?

—जी हाँ आता तो है। क्यों क्या बात है ?

बात करने वाला पुजारी था बाबा

—असल में कल शिवरात्रि है न कल सौ रुद्रपाठियों की आवश्यकता है।

—लेकिन मैं इस प्रकार का पूजावृत्ति वाला ब्राह्मण नहीं हूँ।

—कौनू बात नहीं। बात दरअसल ई है कि उ जौन सबेरे रानी साहिब आयी हैं न कल शिवरात्रि के दिन सौ ब्राह्मणों का भोजन दान दक्षिणा देना चाहती हैं।

—कहाँ की रानी हैं ?

—सुनते हैं पूना की हैं।

—पूना की ? क्या नाम है।

—अब नाम तो नाहीं मालूम हमका।

—क्या बहुत दिनों से हैं यहाँ ?

—नाहीं बीच-बीच में आती रहती हैं। इस बार तो काफी बरसों बाद आयी हैं।

श्रीधर बाबू के सामने जैसे बिजली कौंध गयी। क्या यह संभव था कि ये इन्दू दीदी ही हों ? संभवतः चालीस बरस पूर्व जिसे देखा था क्या यह वही दीदी हो सकती हैं ?

दूसरे दिन विश्वनाथ जी के प्रांगण में ब्राह्मण बैठे रुद्रपाठ कर रहे थे। श्रीधर बाबू एक तरफ बैठे बराबर पहचानने की चेष्टा कर रहे थे। मंदिर में आज अपेक्षाकृत ज्यादा भीड़ थी। संगमरमर के फर्श पर जड़े रुपयों पर सैकड़ों आदमियों के पैर—आते हुए, जाते हुए परिक्रमा करते हुए फिर रहे थे। बड़ा घंटा झनझना रहा था। आरती के समय विराट घंटियाँ घनघनाती घूमती होंगी और सम्पूर्ण शिव-स्तुति होगी। श्रीधर बाबू ने लगा कि एक बार काल में ध्यानस्थ वही महिमा बैठी हुई थी। आज वे उस पहचानने की पूरी चेष्टा कर रहे थे। वे आश्वस्त होते जा रहे थे कि यह उनकी इन्दू दीदी ही है। पाठ समाप्त हुआ। मंदिर के

बाहर सामने एक प्रांगण में खीर-पूड़ी का प्रबंध था। ब्रह्मभोज के उपरान्त दान दक्षिणा दी गयी। सारा लेने-देने का काम एक पुरुष कर रहा था जो निश्चय ही महाराष्ट्रीय था। श्रीधर बाबू बहुत देर तक सोचते रहे कि किस प्रकार पूछें कि आप कौन हैं? इस प्रश्न पर वे क्या सोच सकती हैं? मान लो दीदी न हुईं तो? और तब तक सब लोग जा चुके थे। प्रांगण में केवल श्रीधर बाबू को खड़े देखकर उस महिला ने उस पुरुष से मराठी में कुछ कहा और उस पुरुष ने पूछा,

—पंडितजी! आपको दक्षिणा आदि तो मिल गयी न?

श्रीधर बाबू ने प्रश्न सुना ही नहीं वे उस महिला को ही घूरने में लगे थे। वे थोड़े आगे बढ़े और एकदम सामने बढ़ आये। वह महिला कुछ चौंकी। सकपकायी सी और किंचित असुविधा अनुभव करते हुए उस पुरुष की ओर देखने लगी। वह पुरुष कुछ बोलने को ही था कि वे बोले

—क्या मैं जान सकता हूँ कि आप कौन हैं?

—जी?

—क्या आप ?

—आप किसे चाहते हैं?

यह प्रश्न इस बार उस पुरुष ने किया। श्रीधर बाबू ने फिर उसी तरह पूछा,

—क्या आप इन्दु दीदी हैं?

वह महिला एकदम ऐसी हो गयी जैसे हरसिंगार का गाछ हो। हवा का ऐसा झोंका आया कि निःशब्द सारे फूल मौन चू पड़े। वे अपने में सिमटने लगीं जैसे अतीत बन ही तो जाएँगी। वह सचमुच ही इन्दु दीदी थीं।

—कौन श्रीधर?

—हाँ दीदी!

दोनों उच्छ्वसित हो गये। दोनों विद्युतवेग से विगत में लौटे जा रहे थे।

वे ठठेरी गली चले जा रहे थे। गणपति मन्दिर के पास कहीं इन्दु दीदी की हवेली है। मन में यही विचार आ रहा था कि क्या इन्दु दीदी भी इस बीच काशी में

रही थी ? क्या यह अच्छा न होता कि बहुत पूर्व ही मालूम हो गया होता कि दीदी यहीं पर हैं ? तो    तो क्या होता ? और पूछते हुए वे हवेली के सामने पहुँचे । बड़ा सा मध्ययुगीन दरवाजा खुला हुआ था जिसके ठीक सामने झँझरीदार दीवार थी । लोगबाग आ-जा रहे थे । वे पसोपेश में थे कि किस नाम से पूछें तभी वही व्यक्ति दिखायी दिया जो कि मौत के समय दीदी के पास खड़ा था । महाराष्ट्रीय उच्चारण में हिन्दी बोल रहा था

—आइए, भीतर ही चले आइए । मातुश्री आप ही की प्रतीक्षा कर रही हैं ।

और वह व्यक्ति भीतर लिवा ले चला । झँझरी वाली दीवार के बायीं तरफ द्वार रास्ता था और सामने प्रशस्त चिकने पत्थरों का आँगन । जिसके तीनों ओर खंभों वाला बरामदा । बरामदे से सटे ढेर सारे कमरे थे । अधिकांश बन्द थे । दो-एक खुले हुए थे । एक बड़े से कमरे में चाँदनी गाव-तकिये आदि लगे थे । छोटी मेजों पर दो-एक मुनीम लोग काम कर रहे थे । फानूस और पंखे लाल कपड़ों में लिपटे हुए थे । आँगन के ठीक ऊपर लोहे का बड़ा सा   जंगला यहाँ से वहाँ तक तना था अत्यन्त वैभव का अनुभव हो रहा था । व्यक्ति उन्हें लेकर सामने वाले जीने से ऊपर लिवा ले गया । ऊपर भी वैसा ही   चौकोर बरामदा तथा कमरे । सब कुछ प्रशस्त खुला तथा धूप-भरा लग रहा था । एक बड़े कमरे में व्यक्ति ने बिठा दिया और बोला

—आप बैठिए मैं मातुश्री को खबर दे आऊँ ।

कई धार्मिक चित्र लगे थे । कुछ तैलचित्र भी थे । पुराने ढंग का सोफा सेट पड़ा था । सामने कोने में एक दीवान था जिस पर बाघम्बर बिछा था । कमरे में एकदम निस्तब्ध शान्ति थी । लकड़ी की छत तेल के कारण चमक रही थी । वह व्यक्ति लौट आया और बोला

—मातुश्री ने आपको वहीं अपने कमरे में ही बुलाया है । चलिए ।

और वे लोग फिर कमरों की भूल-भुलैया में होकर चलने लगे । बरामदे से सटे आँगन में नीचे रेलिंग पर धूप का आभास होता । नीचे लोग आ-जा रहे थे । इतनी बार इस मकान में घूमना पड़ा कि दिग्भ्रम हो गया । वे अब एक कमरे में पहुँचे जो अपेक्षाकृत अत्यन्त शान्त था । कमरे में से धूप-दीप की गंध आ रही थी । भगवान का विशाल सिंहासन बना था जिस पर शिवलिंग स्थापित था । गंगाजी की ताजी मिट्टी लगी हुई थी इससे स्पष्ट था कि पार्थिव की पूजा होती होगी । एक छोटी सी चौकी पर बाघम्बर यहाँ भी बिछा था । इससे स्पष्ट था कि जहाँ भी दीदी जाकर बैठती हैं वहीं बाघम्बर ही बिछता है । वहीं दिव्य शान्ति थी ।

इस कमरे से सटा एक प्रशस्त बारजा था। व्यक्ति उन्हें उधर ही ले गया। पर्दा हटाकर जैसे ही वे लोग बारजे में पहुँचे एक सुन्दर सी चौकी पर अत्यन्त प्रसन्न सादे परिवेश में दीदी बैठी थीं उस व्यक्ति से बोलीं
—अता काही काम नाहीं आहे। तुम्ही जाऊ शकता।
और व्यक्ति शिष्टतापूर्वक विनम्रित होकर धीवर बाबू को छोड़कर चला गया।
—धीवर!
और धीवर ने देखा कि सच ही यह तो उसी की दीदी है। देह और आयु अवश्य ढल गयी है लेकिन वे पुरानी आँखें आज भी वैसी ही बालिका-सुलभ थीं। धीवर बाबू तब भी खड़े थे। दीदी उन्हें इस तरह देख रही थीं जैसे जितने दिनों नहीं देखा था उसकी पूर्ति कर लें। जाने कितना स्नेह जिज्ञासा आश्चर्य सब छलक रहा था।
—तुम बिल्कुल वैसे ही हो धीवर!
—क्यों ?
—और क्या कहा नहीं जाएगा तो बैठोगे भी नहीं।
और धीवर सामने रखी कुर्सी पर बैठ गये। बारजे से गंगाजी दिख रही थीं। नेपाली मंदिर का शिखर दूरी पर दिख रहा था। बीच धार सी नावें बँधी हिल रही थी।
—तुम्हें जितना स्वस्थ होना चाहिए उतने नहीं हो क्या बीमार हो ?
—नहीं तो।
—आँखों के नीचे झुर्रियाँ आ गयीं अभी से।
—झुर्रियाँ कब तक नहीं आएँगी दीदी ?
—अभी उमर ही कितनी हुई होगी ? कितना तुमसे मिलना चाहती थी धीवर! कितने दिन हो गये न ?
—हाँ और क्या लगभग चालीस वर्ष।
—पूरी आयु। काशी में तुम कैसे ?
—चला आया।
—मैंने कई बार तुम्हें देखा विश्वनाथ जी के मन्दिर में। सच कहूँ तो एक बार जब तुम रूठते थे तो बड़ा बुरा लगता था। लेकिन देखो न   अपने गोमी छोटे भाई को कैसे पाया ? भगवान ने कैसा मिलाया। इस बार मैं पाँच बरस के बाद आ रही हूँ काशी जी। अरे हाँ यह बताओ बहू कहाँ है ? कितने बच्चे हैं ? यहाँ कब से हो ? घर पर कौन-कौन है ?

पायी वह ऐसा नहीं हुआ कि जिसे नारी जब पा जाती है तो प्रायः जीवन भर बाँधे रहती है । ब्याह के दूसरे दिन ही वह समझ गयी कि उसे विधवा होना ही है । ब्याह का छल दो बरस से अधिक नहीं चला श्रीधर !—और फिर उसके बाद सामन्ती मर्दों की अपनी नीचताएँ जोड़-तोड़ उठा-पटक ताड़न-प्रहार ! ! क्या करोगे सुनकर उसे ? सब बीत गया रे अब उसका स्मरण क्या करना ? बाला साहब ने आत्महत्या कर ली । वामन ने एक प्रकार से बाला साहब से विद्रोह कर रखा था । सब छिन्न-भिन्न हो गया श्रीधर ! अपने शाप म जितना ही कम करना चाहती थी उतना ही बोझ बढ़ता जाता था । साल में चार महीने ही काशी में रह पाती और बाकी आठ महीने उतनी बड़ी जमींदारी की सम्हाल करनी होती थी । सुना वामन एक दिन अपनी बन्दूक साफ कर रहा था कहते हैं भरी थी । जाने कैसे घोड़ा दबा और देखते-देखते गोली कनपटी में लगी और तुरन्त उसका प्राणान्त हो गया । मेरे तो हाथ ही उड़ गये । वामन को उसकी विलायती पत्नी से एक लड़का है—आनन्द । पहले तो वह आनन्द को देने के लिए राजी ही नहीं थी । वह उसे अपने साथ ले जाना चाहती थी । बड़ी मुश्किल से वह मानी । मेरे पास भी कोई बाल-बच्चा नहीं था । उस आनन्द को मैंने भी अपना उत्तराधिकारी बना दिया । अपने कस्बे की सारी जायदाद बेच दी श्रीधर ! यह काठी बाग सब बेच दिये । बेचारा आनन्द पूना और यहाँ की दो-दो जायदादें कैसे सम्हाल पाता न ? आनन्द एकदम अपनी माँ पर पड़ा है अंग्रेज लगता है एकदम । तुमने तो खैर देखा ही नहीं है उसे । अब तो वह तीस बरस को होने आया । पिछले बरस उसका ब्याह कर दिया और इस बार सारी लिखा-पढ़ी उसके नाम अन्तिम रूप से कर आयी हूँ । यह घर असल में पैंतीस बरस पहले खरीदा था । इसे भी बेचना चाहती हूँ और जल्द ही उत्तरकाशी या कहीं ऐसी ही शान्त जगह में जाना चाहती हूँ । अरे जब भगवान ने ही दुनिया की झंझटों से मुक्त रखा तब भला कितने दिन सधूँगी ? आनन्द की बहू को सब समझा आयी हूँ और उन लोगों से हमेशा के लिए विदा ले आयी हूँ । दो-एक महीने में यह काठी बिक जाए तो थोड़ा-बहुत पैसा लेकर मैं चली जाऊँ । जिज्जी जा जाने है न ? भला श्रीधर बाबू क्या कहते ? जिसने संसार न होते हुए भी सांसारिकता निबाही भला उससे क्या कहते कि वह अब जीवन के उत्तरकाल में मोह त्याग कर हिमालय की शरण न जाए ? दीदी से इतना कुछ छला गये कि उन्हें मूढ़ बोलना ही कहा जायगा । काशी तो वे कुछ समय से ही है । बाकी सब ठीक ही है । बहुत जल्द वे घर जाने वाले हैं । जाने क्यों अपनी कथा सुनाते उन्हें हिचक हुई इसलिए

अधिकांश मूक ही रहा। एक तो दीदी को दुःख होता। मान लो दीदी सब सुनकर कुछ कहने-सुनने पर माती या किसी बात के लिए उद्यत हो जातीं तो क्या होता ? जीवन भर जब किसी के सामने हाथ नहीं फैलाया तब भला ऐसी ममतामयी दीदी को सुनाकर किसी बात के लिए बाध्य करना न होता ? दीदी ने अनेक बार कहा पूछा कि श्रीधर ! अपनी दीदी से कुछ छुपा तो नहीं रहा है ? लेकिन श्रीधर बाबू ने इतने सहज भाव से हर बार आश्वस्त किया कि दीदी चुप रह गयी। जाने क्या-क्या मन में होता रहा कि एक बार चीख पड़ें कि दीदी ! तुम्हारा श्रीधर सम्पूर्ण पराजित व्यक्ति रहा। अनिर्णय जेल और प्रयाग इसी में सारा जीवन खो दिया। तुम नहीं जानतीं कि तुम्हारे इस श्रीधर ने सत्र बीस-बाइस वर्षों में एक बार भी घर पत्र नहीं लिखा तो फिर सोचने का प्रश्न ही क्या। लेकिन पूछा कि किस लिए ? क्या अर्जित किया ? किस महत् की उपलब्धि की ? एकदम मूक है दीदी ! उस दिन ट्रेन में पूज्यमाताओं वाले चित्र को देखते हुए तुम्हें जो विदा दी थी और तब जितना एकाकी निरवलंबित था आज भी वैसा ही हूँ। बल्कि उससे भी कहीं अधिक। तब टूटा हुआ नहीं था लेकिन आज
लेकिन श्रीधर बाबू ने न ओठों से न मुद्रा से किसी के भी द्वारा दीदी पर कुछ भी अभिव्यक्त न होने दिया।

अब वे दीदी के कामों से उनकी ही हवेली में रहने लगे थे। तभी दीदी को मालूम हुआ कि यह तो पेट का भयंकर रोगी है। परमिंदो निपट आ रही थी और वे जन्द से जल्द सब कुछ हिसाब-किताब पूरा कर बद्रीनाथ जाने की तैयारी में थीं। दो माह तक दीदी ने श्रीधर बाबू की कारी दवा-दारू करवायी। यद्यपि कुछ भी लाभ नहीं हुआ था लेकिन कहीं दीदी के जाने पर इसका प्रभाव न गिरे इसलिए वे स्वस्थ होने का बहाना किए हुए थे।
हवेली बेच दी गयी थी। रुपया-पैसा सब आनन्द राय के नाम पर कर अपनी एक नौकरानी का सफर के हथियार की तैयारी करने में लगी थी। उस दिन सबेरे से बड़ी चहल-पहल थी। दीदी ने आनन्द के बहुत आग्रह करने पर उस हथियार

में डुबाया था। दीदी अब हमेशा के लिए संसार से विरक्त संबंधहीन होकर जा रही थी। स्टेशन पर ट्रेन में जब दीदी चढ़ गयी तो बाकी

—श्रीधर ! मैं जानती हूँ तुमने मुझसे सब कुछ झूठ कहा है।

—हाँ झूठ ही कई बार सच से अधिक रुचिकर होता है।

—तुम सोचते थे कि मैं कुछ करके तुम्हें तुम्हारे पुरुषार्थ का अपमानित करती ?

श्रीधर बाबू हँस दिये।

—मैं भी जानता था कि तुम जानती हो कि मैं झूठ बोल रहा हूँ।

—श्रीधर ! मैं यह तो नहीं जानती कि तुम क्यों और कब से काशी में हो लेकिन अच्छा हो कि घर लौट जाओ। अपनी मिट्टी अपनी मिट्टी होती है—रोगा माटी मामामाटी। अपना परिवार, अपना रक्त-मांस चाहे कैसा ही हो श्रीधर ! उससे घिरे होने से बड़ा सुख और कोई नहीं। कुल कदम्ब होता है रे !

—तो फिर तुम कहाँ जा रही हो दीदी ?

—जब अपना रक्त-मांस का परिवार न हो तो व्यक्ति को विश्व के निमग्न के महापरिवार में समर्पित हो जाना चाहिए।

और खिड़की से कुछ दूर अस्पष्ट करुणामय दीदीमुख सारे परिवेश में दिखता रहा जो महापरिवार में समर्पित होने के लिए हिमालय की ओर जा रहा था। वह मुख स्वयं की नियति को तो संबंधहीनता में बना गया। लेकिन सामने वाले का रक्तमांस के कदम्ब की छाया के नीचे लौट जाने को कह गया।

एक धूमकेतु की भाँति इन्दु दीदी आयीं और चली गयीं। विश्वास नहीं हुआ कि वे फिर मिलीं। ट्रेन पर छोड़ आने के बाद अपने कमरे में पड़े-पड़े सोचने लगा कि दीदी के मुख पर विराग कितना स्पष्ट था। जब मन में संबंधहीनता हो वैराग्य हो तो मुख कितना निस्पृह एकान्त तारे सा शान्त लगता है। आप जैसे किसी उर्मिहीन झील में झाँक रहे हों। जल अथाहतर में जल केवल जल। कामनाहीन मनुष्य आकाश बन जाता है। भला ऐसी आकाश—दीदी को भीतर क्या सुझाव? क्या सुझाकर यह नहीं लगता कि वे उनकी महानता नाप रहे हैं? चाहे दीदी ऐसा न भी सोचतीं लेकिन उन्हें कितना लगता कि वे बिना किसी की सहायता के अपना भरण-पोषण तक नहीं कर सकते। दीदी उन्हें कितना बूझती है कि वह झूठ बोल रहे हैं इस जानते हुए भी चुप हो जाती रहीं। अच्छा हुआ न? किसी का स्वत्व नहीं छीना जाना चाहिए।

मनीष अब वे सम्पूर्ण रूप से मानो निरवलम्बित अनुभव कर रहे थे। जब तक धर्म पर विश्वास था वे धीम-धाम वर्षों तक जूझते रह सपना रचते रहे। लेकिन अब तो मन टूट गया था। बीमार रहने का अनवरत अनशन करने पर

भी जब प्रकाशक ने आज उन्हें दो सौ पृष्ठों की पुस्तक पर पचास रुपये दिये तो वे अन्दर से टूट गये ।

—लेकिन महादेव बाबू ! आपने तो एक रुपया पृष्ठ अनुवाद का देने के लिए कहा था ।

—हाँ साहब कहा था, लेकिन आप जानते हैं कि लड़ाई के मारे कागज नहीं आ रहा है स्याही नहीं मिलती । मिलमालिक लोगों ने भाव बढ़ा दिये हैं । छपाई कितनी महँगी होती जा रही है । अब बताइए अगर मैं आपको दो सौ रुपये दे दूँ तो मैं क्या करूँगा ? और फिर इस तरह की धार्मिक किताबों को कौन पढ़ता है साहब ?

—लेकिन मुझे कितनी मेहनत करनी पड़ी है आप नहीं जानते ।

—देखिए साहब बहस करने की मेरी आदत नहीं । आपको चालीस रुपये नहीं चाहिए तो पुस्तक वापस ले जाइए ।

—देखिए महादेव बाबू ! आपके लिए मैंने कई किताबें अनुवाद की हैं । अच्छा आप आठ आने पृष्ठ के हिसाब से सौ रुपये ही दे दीजिए ।

—श्रीधर बाबू ! जब आप कह रहे हैं तो दस रुपये और मैं बढ़ाये देता हूँ । पचास रुपये आपको मंजूर हों तो मैं बनवारी बाबू से कहे देता हूँ कि आपको पचास रुपये दे दें । बस ! !

श्रीधर बाबू की अन्तरात्मा चीख उठी । कोने में बैठे जाने कितनी आग सुलग रही थी लेकिन सिवाय धुएँ को आँखों में सहन करने के और क्या था उनके पास ? अपना सा मुँह लेकर पचास रुपयों पर महीनों की मेहनत देकर लौट आना पड़ा । वे इस स्थिति में नहीं थे कि बात का प्रतिकार करते । और उन्होंने घर आकर घंटों लकीरें ताकने के बाद निर्णय किया कि घर लौट जाएँगे । यह एक ऐसा निर्णय था जैसे कि आत्महत्या का निर्णय किया हो । लेकिन कई बार आत्महत्या का निर्णय भी तो मनुष्य करता ही है ।

व्यक्ति भी नदी होता है । जैसे समाप्त होती हुई नदी सम्पूर्ण आत्मसमर्पण होकर वापिस होती है अपनी यात्रा को दुहराने के लिए लौट देने को, वैसे ही श्रीधर बाबू की चिर-अभिलाषाओं में वे जैसे आत्महत्या कर की ओर, घर से घर में मिल जाने की छूटी पड़ रही थी । वे जानते थे कि घर में प्रतीक्षा ही नहीं, तिरस्कार भी है उनके लिए, लेकिन वे यह नहीं हैं जिसे ऐसी प्रतीक्षा का पात्र होना चाहिए । फिर भी घर की प्रतीक्षा तो थी ही । घर तो परमात्म होता है ।

काशी छोड़ते हुए जाने कितनी स्मृतियाँ घिर आयीं। एक दिन यहाँ सम्पूर्ण अपरिचित के रूप में विमल के साथ आये थे। जैसे जिस अनुत्सवी ढंग से आये थे आज इतने बरसों के बाद भी वे अनुत्सवी ढंग से ही 'पुनर्मूषिकोभव' हो रहे थे। इतना संघर्ष व्यर्थ हो गया। रत्ना फिर आयी। काशी के साहित्यिक एक एक करके याद आने लगे। शास्त्रीजी जाने कहाँ हैं। उनसे इन दिनों उनका सम्पर्क ही नहीं रहा। सुना शिवनाथ त्रिपाठी बहुत बीमार रहने लगे हैं।

ट्रेन चली जा रही थी। पुल से गंगा पार करते हुए असंयत काशी काशी के घाट 'माधोदास का धरहरा', 'दशाश्वमेध' सब सब जाने कितनी-कितनी बार दुहरे तिहरे। रत्ना जीवित रहती तो संभव था कि इतने न बिखर पाते न टूट पाते। सबने उन्हें एक सीमा के बाद निरर्थक समझ फेंक दिया। अपना सम्पूर्ण जीवन स्वास्थ्य कर्मठता काशी को सौंप वृद्ध बीमार, असफल निरवलंबित मन मालवा की ओर लौट रहे थे। उस घर की ओर जिसके बनने-मिटने में उन्होंने यही सहयोग दिया था कि वे लोग मिट जाएँ। मन में अत्यन्त ग्लानि असंतोष आशंका सभी थी। अब भी 'घर' शब्द मात्र से सिहर जाते। पता नहीं वे कैसे

घर पहुँचेंगे वे लोग कैसे उन्हें लेंगे। क्या कहा जाएगा? बापू-माँ देखकर क्या सोचेंगे? डरो    और वे संकोच से क्षुब्ध हो जाते।

पूरा दिन पूरी रात खुली आँखों में जगती हुई व्यतीत हुई। मालवी बयार का पहला झोंका जब हुशंगाबाद के पास आया तो लगा जैसे वे एक अबोध शिशु हों और स्तनपान कर रहे हों। मालवा    और यह नाम जैसे मूर्त होता हुआ बजता ही चला गया। जैसे माँ को पुकारा हो    मालवा!!

काले पठारों और काली माटी को रौंदती ट्रेन विन्ध्या की घाटियों के बीच से चली जा रही थी। जब तक उज्जैन नहीं आ गया वे पथरीली आँखों तथा बन्द ओठों में दाढ़ों तक दाँतों को भींचे मौन बने देखते रहे। जैसे संकोचवश उज्जैन स्टेशन पर उतरे। एक छोटा सा बिस्तरा बगल में दबाये तथा झोला लटकाये वे कैसे डरे-डरे से उतरे। पहला कदम धरती पर रखते आगे कैसा अपराध भाव घिर आया कि यह पृथ्वी क्या कहेगी? यह माँ क्या कहेगी कि तू तो मुझे ऐसे छोड़ कर चला गया था रे  डर मत भाई, तुम लोग छोड़ जाओ लेकिन हम लोग तुम लोगों का छोड़ कर कहाँ जा सकती हैं?
वे अपने कस्बे जाने वाली 'नैरोगेज' वाली ट्रेन के स्टेशन की तरफ बढ़े। श्रावण मास था। मालवी श्यामली मेघ आकाश में भेड़ों के झुण्ड की भाँति भरे हुए थे। रात वर्षा हुई थी तभी तो सब भीगा-भीगा लग रहा था। ऐसे ही कभी श्यामलो मेघ थे जीजी की रेल की ट्राली थी, खूब भीगे थे। मुँह, नाक, गाल सब पर जैसे माँ के दूध की फुहारें ही फुहारें थीं।

सवेरे का समय था। कस्बे जानेवाली ट्रेन तैयार खड़ी थी। तीन-चार छोटे छोटे डिब्बे छोटा-सा स्टीम इन्जिन तथा छोटी कमसिनी रेल लाइन। डिब्बे में ग्रामीण भीड़ थी। घाघरा-लुगड़ा पहने मालवी औरतें। ऊँची ऊँची चोटी बाँधे माथे में मालवी देहाती समाज। तम्बाकू और पसीने की अजीब सी गंध डिब्बे में भरी थी। उसकी नाक में पच्चीस बरस बाद मालवी-पसीना गंधाने लगा कि कितनी भिन्न गंध है हमारी। बड़ी पहचानी सी। एक ही पसीनों तथा देहों से तो हमारा पसीना देह बनती है। आप सब कुछ अस्वीकार सकते हैं लेकिन अपने आदि-पसीने और देह को झुठला नहीं सकते। ये इतने बड़े सत्य हैं कि इससे मुक्ति नहीं।

वे एक गठरी बने हुए अपरिचित से अपने में सिकुड़े हुए थे। आज से पच्चीस

अरे, स्टेशन पर तो भारी भीड़ मालूम पड़ती है। स्कूली बच्चे स्काउट के लड़के बैंड के साथ खड़े हैं। कांग्रेस के वालंटियर भी वर्दियाँ पहने खड़े हैं। फूलमालाएँ लिये कई कांग्रेसी तथा दूसरे लोग खड़े हैं। मालूम होता है इस ट्रेन से कोई नेता या बड़ा अफसर आया है।
कितना छोटा सा घोंसले जैसा स्टेशन है। पानी की टंकी का लाल रंग मालूम होता है नया है, ५० ० गैलन' भी कितना साफ किया है। डिब्बा खाली हो रहा था वे भी उतरे। वालंटियर तथा बच्चे कांग्रेसी-जन मालाएँ लिए ट्रेन के एक मात्र फर्स्ट तथा सेकण्ड क्लास में किसी को खोज रहे थे। श्रीधर बाबू ने अपना बिस्तरा तथा झोला उठाया और गेट की तरफ बढ़े। प्लेटफार्म पर ढूंढने की कोशिश की कि वर्षों कोई आया कि नहीं? अभी वे इसी असमंजस में थे कि कोई कह रहा था
—मालूम होता है श्रीधर बाबू नहीं आये?
श्रीधर बाबू चौंके। ये लोग किसे खोज रहे हैं? क्या उन्हें खोजा जा रहा है? तभी उनकी दृष्टि एक व्यक्ति पर गयी जो काफी बड़े लग रहे थे लेकिन नारायण बाबू जैसे थे। वे उस तरफ बढ़े और पास पहुँच कर धीमे से बोले
—आप नारायण बाबू हैं?
नारायण बाबू ने आगन्तुक की ओर देखा और सहसा चीख पड़े
—कौन श्रीधर? लो भाइयो श्रीधर बाबू तो यह रहे।
सबने देखा कि यही श्रीधर बाबू हैं? वालंटियरों ने उनका सामान ले लिया। लोगों ने बढ़ कर उन्हें मालाएँ पहनायीं। और उनकी जयकार होने लगी। कुछ ही देर में लोगों ने उन्हें मालाओं से लदा बना दिया। वृष्टि की पूरी संभावना थी इसलिए स्वागत का प्रबन्ध वेटिंगरूम में किया गया था। उन्हें गद्दे पर बिठाया गया। उनके पास नारायण बाबू जिनके वकील कांग्रेसी मंत्री दुर्गादास जी सागर आदि बैठे। स्काउट का बैंड विजयी विश्व तिरंगा प्यारा!! की धुन बजा रहा था। लड़कियों ने स्वागत-गान गाया। कांग्रेसी मंत्री सागर जी ने श्रीधर बाबू की देश सेवाओं की चर्चा की तथा बीस-पच्चीस वर्ष बाद कस्बे में लौटने पर स्वागत किया तथा आशा प्रकट की कि उनका नेतृत्व पाने का सौभाग्य अब इस कस्बे को भी मिलेगा जो कि उनकी मातृभूमि है। देवीसिंह दारोगा ने आगे बढ़कर उनके चरण छुए तथा बताया कि उनके आगमन की सूचना सबसे पहले उन्हें मिली। नारायण बाबू ने श्रीधर बाबू से बड़े होने के नाते उन्हें घर लौट आने पर स्वागत किया और यह भी कि आज पंडित श्रीनाथ ठाकुर तथा माता जी

जीवित होते तो उन्हें कितनी प्रसन्नता होती। लोगों ने "शतनाद" के प्रकाशन का भी याद किया कि कैसे उस पत्र ने इस कस्बे की खबरें छापकर जनवासी को प्रोत्साहन दिया। श्रीधर बाबू ने अपने जीवन के उदाहरण से सिद्ध कर दिया कि यह कस्बा भी परम देश सेवक महान क्रान्तिकारी तथा विद्वान पत्रकार उत्पन्न कर सकता है।

नारायण बाबू की घोड़ागाड़ी मौजूद थी। वे उस पर चढ़ने ही जा रहे थे कि फोटोग्राफर देर से आने के कारण भागता हुआ आया और क्षमा माँग कर, एक ग्रुप फोटो के लिए आग्रह करने लगा।

श्रीधर बाबू का सब लोगों के साथ ग्रुप लिया गया। नारायण बाबू के साथ वे उनकी घोड़ागाड़ी पर चढ़े। बैण्ड बज रहा था। भीड़ में सोत्साह फिर नारे लगाये जाने लगे

—भारत माता की जय!!

—महात्मा गाँधी की जय!!

—श्रीधर बाबू जिन्दाबाद!!

श्रीधर बाबू ने देखा कि नारायण बाबू की वही परमात्मीय मुस्कान उनके वृद्ध मुख पर खिल रही थी।

—हाँ कृष्ण तुम आखिरकार घर आ गये। बेचारी माँ और बापू तुम्हें देखने के लिए कैसे तरस गये। खैर।

श्रीधर बाबू काँप उठे। वे यह भी न पूछ सके कि यह कब हुआ? और सरा कैसी है? घर में कौन है? घोड़ागाड़ी घर की ओर दौड़ रही थी।

घोड़ागाड़ी घर के सामने रुकी।

नारायण बाबू श्रीधर बाबू को लेकर भीतर चले। श्रीधर बाबू को देखकर बाहर के दुकानदार किरायेदारों ने पहले तो आश्चर्य से देखा और फिर नमस्कार किया। श्रीधर बाबू को लगा कि घर में किरायेदार रख दिये गये हैं। घर की रूपरेखा बदली सी दिखी। पास में ही तिमंजिला कोठी देखकर सप्रश्न उन्होंने नारायण बाबू की ओर देखा। वे बोले

—तुम्हारे भाइयों ने बँटवारा करवाकर अपना हिस्सा बेच दिया और यह मारवाड़ी सेठ की कोठी है।

श्रीधर बाबू घबरा उठे। माता-पिता नहीं रहे। भाई लोग अलग हो गये। तब घर में सिर्फ सरो और बच्चे ही हैं? बच्चों में सिवाय देवव्रत के और कौन होगा? लेकिन देवव्रत स्टेशन पर नहीं दिखा। क्या कहीं गया है?

नारायण बाबू 'गुनी' को पुकारते हुए अन्दर घुसे।

—गुनी! तुम्हारे बाबा आ गये।

श्रीधर बाबू जैसे ही घर के आँगन में घुसे पिता की बँसखट सूनी-सूनी सी मौन थी जैसे बापू की प्रतीक्षा कर रही हो। बँसखट पर सिंदरंगी (दरी) बिछी थी तथा बापू का साही गोल तकिया रखा था। बँसखट के पास वाली कोठरी के दरवाजे के पास गुनी बैठी हुई हाथ का कुछ काम कर रही थी। उन्हें लगा कि गुनी बहुत बड़ी-बड़ी सी लग रही थी। पासवाली कोठरी के आधे खुले किवाड़े के पीछे से किसी की सादी साड़ी का पल्ला दिखा कि जैसे वहाँ कोई खड़ा है। श्रीधर बाबू उमग कर गुनी की ओर बढ़े। साथ ही उन्हें आश्चर्य भी हो रहा था कि वह खड़ी होकर क्या नहीं उन तक आ रही है बल्कि वहीं बैठे ही बैठे प्रणाम कर रही है। श्रीधर बाबू ने लपक कर गुनी के दोनों हाथों को उठाया और भरी आँखों से उसकी ओर देखा। गुनी रो रही थी। दरवाजे के पीछे से भी सुबकने की आवाज आ रही थी।

नारायण बाबू ने आँखें पोंछते हुए कहा

—रोओ नहीं! अब रोने की जरूरत नहीं। अच्छा बेटी गुनी! इस समय मैं जाऊँगा शाम को आऊँगा।

—काका जी बैठिए, कुछ नाश्ता ही कर जाइए। बाबा को आप लाये तो मुँह ही मीठा कर लें।

गुनी की रोती हुई आँखों के सामने नारायण बाबू कुछ न बोल सके।

दरवाजे की आड़ से ही सरो ने नाश्ता तश्तरियों में बढ़ा दिया। गुनी ने बस ही बैठे-बैठे पास रख दिया। न श्रीधर बाबू न नारायण बाबू किसी का मन कुछ भी नाश्ता को नहीं कर रहा था। केवल गुनी की बात रखने के ख्याल से चख सा लिया और बोले

—गुनी! शाम को आऊँगा। इस समय तुम लोग खाओ-पीओ। अच्छा श्रीधर!

और नारायण बाबू ममियारे की तरफ बढ़े। श्रीधर बाबू उन्हें छोड़ने दरवाजे तक गये। नारायण बाबू ने घोड़ागाड़ी में बैठ कर एक बार फीका-फीका सा मुसकरा दिया और बढ़ गये। दरवाजा वहीं था। सब भी वहीं थी। वैसी ही आवाज उसे बन्द करते हुए हो रही थी। एक क्षण को मन हुआ कि क्या

वापस आकर अच्छा किया ? इसी क्रम को तोड़ने के लिए घर बन्द करके एक दिन कितना सवेरे चुपचाप गये थे और आज अपनी आयु उत्साह सब कुछ बाहर को सौंपकर एक टूटे हुए पराजित व्यक्तित्व के साथ घर लौट कर फिर उसी घर का वही दरवाज़ा वही क्रम वही आवाज़ बन्द करते हुए सुन रहे हैं। उस दिन दरवाज़े के उस पार एक समूचे संसार की आशा थी आँखों में पैरों में हाथों में लेकिन आज दरवाज़े के इस पार लौट कर टूटे हुए वृक्ष की भाँति बाहर को बाहर ही छोड़कर घर में हैं जहाँ आगे क्या-क्या बदल चुका है। गुनी के आँसू तो वे देख चुके हैं पता नहीं सामने जिसने कि उन्हें दरवाज़े की आड़ से देख लिया होगा। जिसकी केवल गुड़ुक भर होने से सुनायी पड़ी थी। कैसा घर है यह ? क्या इसी हाहाकार के लिए घर होता है ? लेकिन इस हाहाकार का दायित्व किस पर ? हमारा पुरुषार्थ आदर्श क्रम सब जब झूठे पड़ जाएँ तो व्यक्ति क्या करे ?

और वे लौटे। गुनी ने पिता को लौटा देखा तो पुकारते हुए कहा

—जिजी ! बाहर आ जाओ न ? बाबा ! बँगवई पर बैठिए।

श्रीधर बाबू बँगवई पर बैठ गये। कान कोठरी की तरफ लगे थे। लेकिन ऐसा लग रहा था जैसे आधी रात में सोया हुआ सुनसान।

—कैसी हो बेटा ?

गुनी 'बेटा' सुनकर फूट पड़ी। हाथ का काम छोड़कर उसने पल्लू में मुँह छुपा लिया। बड़ा दबा-दबा सा रोना आने लगा। श्रीधर बाबू की समझ में कुछ नहीं आ रहा था कि क्या करें ? क्या कहें ? साथ ही गुनी इस बीच बराबर बैठी हुई थी यह बात भी उनकी समझ में नहीं आ रही थी। श्रीधर बाबू ने कपड़े निकाले और वहीं बँगवई पर रख दिये तथा अनजाने ही अपने पिता की मुद्रा में दोनों हाथ सिर के पीछे ले जाकर पाग तकिये पर टिका कर झूलने लगे। मौन बँगवई ने बरसों बाद मौन तोड़ा।

कुछ देर उपरान्त गुनी ने स्वस्थ होते हुए पूछा

—नहाइएगा न ?

—हाँ देवधर कहाँ है ?

नहाने के लिए उठते हुए पूछा।

—वो तो काफी बरसों से मामी जी के पास है। अब खूब पढ़ रहा है। चिट्ठी आयी थी मामा जी की कि अब की साल उसे बी० एस-सी० में भर्ती करवाया है।

सावन झमाझम बरस रहा था। धुआँ जलने में परेशान कर रहा था। गीली लकड़ियाँ थीं। मेरा फुंकनी-से फूँकती जाती और रोटियाँ सेंकती जाती। आज बरसों बाद मालवी गंध की रोटियाँ, दाल, भात, साग-भाजी कैसी स्वादिष्ट लग रही थीं। रोटियाँ बेलती मेरो की कलाइयों में अजीब दो-दो चूड़ियों का सुनायन खनक उठता था। सर्वकालहीन रूप झलक जाता। अभी तक वे मेरो का मुँह ठीक से नहीं देख पाये थे। लेकिन मेरा उन्हें रूप लगी तथा लगा कि वह स्पष्टतः कुछ दिख रही थी। बर्तन एक कैसे परिचित आवाज में आपस बात या करते जाते। दबी हुई दृष्टि से वह समझ गये कि घर के बँटवारे के बाद से यही रसोईघर बन गया है। सब परिचित या अनम्य दीवारें यहाँ के रहनेवालों की तरह झुकी हुई थीं। कैसा अजीब सन्नाटा था कि कौर चबाने तथा बेलन या रोटियों पर "छन्न" पकने के और कोई नहीं बोल रहा था। जगह-जगह पानी चू रहा था। उन्हें याद आया कि पहले जब ऐसे चुआ करता था तो बर्तन रख दिया करते थे और उसमें कैसे पानी की बूँद जोरों से टपक कर बूँदों में बिखर जाती थी। इस समय तो बूँदें टपक कर धरती में छेद बना रही थीं। खाना जब समाप्त हुआ और हाथ-मुँह धोकर जब वे अँगनाई पर बैठे तो मुन्नी रामेश्वर से बोली

—बाबा ! आप ऊपर चलिए आराम करिए। आपके लिए पान मैंने मँगवा कर रखे हैं। मिसी कह रही थी कि आप पान नहीं खाते। मैंने कहा कि बनारस में रहकर भला कोई पान नहीं खाय ?

सब हँस पड़े। जैसे सारा घर जोगन जाने कितने दिनों की चुप्पी के बाद हँस पड़ा हो। लेकिन जैसे हँसना भूल गया हो तो एकदम छोटा सा हँसकर फिर चुप हो गया। जिस जीने से उतर कर वे उस दिन गये थे अब वह काफी जीर्ण हो गया था। बाकी वैसा ही था। दीवार की तरफ से ऊँचे इस जीने पर चढ़ने-उतरने की रपट होनी चाहिए वना कोई बाहरी आदमी गिर सकता है। ऊपर पहुँच उनका ध्यान खिड़की पर गया कि उसके सामने मारवाड़ी की दीवार खड़ी थी। घर में चीजें न रहने के बराबर ही थीं लेकिन घर एकदम साफ सुथरा था। बाँसकी सूखती अलगनी पर मेरा के दो-एक अनूठे साड़ियाँ घुमट ढाक बीच में से मोड़ कर टँगी हुई थीं। एक चटाई और एक बिस्तर रखा था। बिस्तरे के सिरहाने की तरफ रामायणों की कुछ जीर्णिस्यां गीता-रामायण रखी थीं। वहीं एक लकड़ी के सिंहासन पर उनका स्कूल के दिनों का चित्र रखा था जिसके सामने दीप जल रहा था तथा रेशमी पविता (माला) में मंडित था। सहसा भीतर बाबू मन्मन्त विस्मित हुए कि यही वह स्थान है जहाँ बैठ कोई उन्हें महीनों पुकारता रहा है।

छात्रों के चित्र खिंचवाये गये थे। बापू और माँ के अलग-अलग चित्र पूजा करवाते लिये गये थे। कैसे भिन्न लगते हैं दोनों।
और श्रीधर बाबू सहसा हँस पड़े। इसी कमरे में दूर उधर, सरो के पैरों की आहट हुई। श्रीधर बाबू एक फोटो लेकर हँस रहे थे। कितने मुश्किल से घर के सारे स्त्री-पुरुष को एक ग्रुप के लिये तैयार किया था। स्त्रियों के घूँघट का प्रश्न था इसलिए औरतें पीछे खड़ी थीं ताकि मर्द लोग उन्हें न देख सकें। लेकिन सबको कितना आश्चर्य हुआ कि फोटो में सिवाय माँ को छोड़कर और सब औरतों ने घूँघट निकाल लिया था। यह सारी शैतानी सरो की थी क्योंकि उसने फुसफुसा कर अपनी जेठानी तथा देवरानी को बताया कि माना कि इस समय मर्द लोग हम छात्रों को नहीं देख रहे हैं लेकिन फोटो खिंचने के बाद तो सब देखेंगे ही? और ऐन मौके पर, फोटोग्राफर-एक दो तीन कहकर जब कैमरे की टोपी निकालकर वापस चढ़ाने के लिए अगले कमरे की ओर लेकर लगा तो तीनों ने घूँघट ले लिया। जब फोटो आया तो कितनी हँसी हुई थी। आज जब कि इस समय श्रीधर बाबू अकेले खड़े हँस रहे थे तब भी वही बरसों पूर्व की हँसी उनके कानों में गूँज रही थी। इस बीच सरो उन्हें अकेले हँसता देख देखने आयी। उसी चित्र के पास पति को हँसते खड़े देख सरो को भी जाने क्यों हँसी फूट आयी। सरो इस समय पति के सामने घूँघटहीन थी। वह बीमार थी लेकिन श्रीधर बाबू हँसती सरो में जाने कितने बरस पीछे विगत में आ गये।

सहसा श्रीधर बाबू ने सरो का चेहरा देखा और उसे कंधों से थाम लिया। कैसे विपुल-वेग से सरो की आँखें छलछलायीं नहीं बरसीं और अब तो उनके सीने पर वे फूट पड़ीं। श्रीधर बाबू अन्तर तक भीग उठे। वे सरो से अधिक फूट पड़ना चाह रहे थे लेकिन वश वे भीतर ही भीतर कहीं दूर अज्ञात अँधेरे में आयुहीन जीवन में रो रहे थे। उनके वक्ष पर उनकी बीमार वृद्धप्रिया सिर रखे मग्न बनी हुई थी जबकि सिर के ऊपर श्रावण बरस रहा था तथा कभी कोई बूँद टपक कर उसका अभिषेक कर जाती। खिड़कियों से श्रावण की फुहारें, भीगी-भीगी सी हवा के संग मुलायम भरी आ जाती।
श्रीधर बाबू, सरो और ऋतु सब मानसी श्रावण हो रहे थे।

पच्चीस वर्ष के बाद आज फिर वे उन्हीं शहतीरों के नीचे सो रहे थे जहाँ कि वे पच्चे से मकर मुक्त हुए थ । आज स पच्चीस वर्ष पूर्व सरो उनके पास तब भी मटी हुई थी तब कितनी सुन्दर थी । कैसा भरा-भरा गोलमुख था लेकिन आज मात्र कंकाल रह गया था । कितनी जमर एव बूढ़ लग रही थी । सारे बाल सफेद लग रहे थे । सरो की आँखों में बुझते दीप की सी लौ थी । उन्हें लगा कि जम व आँखें प्रतीक्षा करते-करते बम थीं इमस अधिक कुछ नहीं था । उनमें न भर्त्सना न शिकायत । प्रतीक्षा में एक ठण्डा स्वागत का भाव भी कहीं था जैसे स्वयं को मौपने का । संभवत इसी दिन के लिए वे प्राण रहीं थी वर्ना बाने कब उस बीमारी में उन्हें बुझ जाना था। मुन्नी सो गयी थी केवल सरो धीमर बाबू और मद दीपक की मौन जाग रहे थे । धीमर बाबू की समझ में नहीं आ रहा था कि वे सरो से क्या कहें ?

—सरो !

—जी ।

धीमर बाबू ने "सरो' एस कहा जैसे आधी रात का अँधेरा हो और सरो न भी "जी" ऐसे कहा जैसे उस बड़े भारी अँधेरे को कोई दीपक समर्पित कर जाए ।

—मैं समझता था कि तुम बहुत नाराज होगी ।

सरो काँपना छोड़कर अँधेरा मुन्नी दीपक बनी थी ।

—सच मानो सरो ! अनुमान सान्त्वना था कि यह मेरी निर्ममता है या एक दिन अनकहे घर से निकल पड़ा उसके बाद दिन क बाद दिन और इस तरह बरसों बीतने लगे बस विवश ही होता चला गया । सच कहीं उपेक्षा जैसा कोई भाव नहीं था ।

—मैं जानती हूँ कि जरूर ही विवशता रही होगी । लेकिन आपने अपने को यह क्या कर लिया ?

—क्या कर लिया ?

—जंगलों में क्या गये स्वास्थ्य चौपट कर आये ?

—सच सरो ! पच्चीस बरसों में तेरह चौदह वर्ष तो जंगल में ही बीते । लेकिन तुम्हारा यह क्या हाल है ?

—आप तो मुझे कोमल कहते थे लेकिन देखिए न कि इतनी लम्बी बीमारी भी मुझे नहीं तोड़ सकी ।

—सरो ! मैं कल ही सालिगराम जी वैद्य से कहूँगा कि वे ठीक से इलाज करें ।

—एक बात पूछूँ आप !

इस घर की देहरी नहीं लांघूंगी। अब मुझे अपने चरणों से भगवान को सौंप आइए न ?

—सरो!

—अब चलती हूँ। आप आ गये, मेरे सब पुण्य आ गए। पुण्य पहन कर ही भगवान के यहाँ प्रतीक्षा करूँगी नाथ!

—यह सब क्या प्रलाप रही हो। नहीं, तुम बिल्कुल ठीक हो जाओगी। सच मानो सरो! तुम्हारे बिना पूरा जीवन होम कर देने पर भी एक बूँद भी इस अंजलि में नहीं संचित कर सका।

—मेरी प्रतीक्षा सार्थक हुई न ? एक सुख के लिए कितना दुख भोगना होता है। आप मुझे क्यों छोड़कर चले गए थे ? आपने किसलिए मेरी इतनी परीक्षा ली ? कभी यह नहीं सोचा कि मैं टूट जाऊँगी ? इतना लांछन, इतनी प्रताड़ना, इतनी सौतिया-डाह... नाथ! अब मुझे ठाकुरजी को सौंप दीजिए। मैं बाबू-जी को न रोक सकी, सुधी को लेकिन सौंप रही हूँ, पता नहीं मेरे किस पाप के कारण बेटी दुख पा रही है। सुशीला सुखी है अपने घर। देवव्रत की मुझे चिन्ता थी लेकिन अब वह

—देखो सरो! अब मैं आ गया हूँ तुम्हें चिन्ता नहीं करनी होगी। तुम स्वस्थ होने की चेष्टा करो।

सरो पति की बात पर ऐसे मुसकरा दी कि सोमेश्वर बाबू बड़े छोटे लगने लगे। बोली

—मैं अब और अपने को नहीं छलना चाहती। ठाकुर जी ने मुझे लांछनापवाद से बचा लिया, कितनी आभारी हूँ भगवान की। मुझे अपने से सटा लो। मैं आपको छूना चाहती हूँ ताकि विश्वास आ जाए।

और सरो बिल्कुल पागलों की तरह उन्हें देख रही थी, छू रही थी। आँखें प्रवाहित थीं।

—इसके लिए कितना तरसी हूँ। आप आ गये। आप आ गये न ? अब तो नहीं जाएँगे न ? आप जो कहेंगे करूँगी नाथ! लेकिन मुझे लोगों की दृष्टि में अब न गिराना ? यदि और कोई परीक्षा शेष हो तो प्रभु! अपने हाथों उसे ले लेना लेकिन अब छोड़ कर न जाना।

—पागल है सरो! मैंने कहा था न कि सीता को रावण ने अपवित्र नहीं किया था बल्कि...

सरो ने पति के मुँह पर हाथ रख दिया और छलछलाती आँखों से बरजती रही। बोली

—मैंने काम को जितना चाहा लेकिन मेरे सौभाग्य को नहीं। कितने वर्षों के बाद यह सुख

दोनों को ही नींद नहीं आ रही थी। मैं कुछ स्वस्थ हुई तो मुन्नी की शादी मृदुला का ब्याह घर का बँटवारा सब बताती रही। तथा उसने यह भी बताया कि कैसे उस बरस जब "श्रीनाथ" आया तो माँ-बापू प्रसन्न थे। माँ खूब फूट-फूट कर रोयी थीं। उसी बरस नवरात्रि में नरसिंहगढ़ महाराज के यहाँ सप्ताह थी' में 'भागवतजी" बाँचने गये थे। राजमाता को तथा राज-परिवार को राज भागवत जी सुनाते थे। आठवें दिन जब पूर्णाहुति हुई, लोगों ने चढ़ावा चढ़ाया उन्हें दान दक्षिणा मिली थी 'भागवतजी" की पोथी के सामने शान्ति पाठ कर रहे थे। जय जयकार हुई और बापू ने "बोलो भगवान कृष्णचन्द्र की जय!!" कह कर 'भागवतजी' को प्रणाम करते हुए ज्यों सिर झुकाया ठाकुर जी ने उन्हें अपने पास ही बुला लिया। जब बापू को काफी देर हो गयी कि "भागवतजी" को प्रणाम ही कर रहे हैं और उठ नहीं रहे हैं तो लोगों को पहले तो आश्चर्य हुआ उपरान्त डर। लोगों ने उन्हें हिलाया लेकिन वे तो गोलोकवासी वैकुण्ठप्रिय हो चुके थे। हाहाकार मच गया। चारों ओर शोर मच गया। वहीं से मोटर दौड़ायी गयी और सेठ जी को लेकर माँ वहाँ पहुँचीं। धोती पहन कर ब्राह्मणों ने अर्थी उठायी। स्वयं महाराज ने भी कंधा दिया। दान-दक्षिणा के साथ बापू ने अन्तिम यात्रा की। राजमाता ने सैकड़ों रुपये की रास्ते भर वर्षा करवायी और बापू का शवदाह एक राजा की भाँति हुआ। दूसरे दिन माँ लौट आयीं। माँ को न विलाप था न दुःख था वे तो बस विक्षिप्त-सी हो गयी थीं। राजमाता की ओर से संदेशा आया कि बापू की तेरहवीं का सारा खर्च वे करेंगी क्योंकि पण्डित श्रीनाथ ठाकुर गत पचास वर्षों से उन्हें 'भागवतजी" सुनाते आ रहे थे वे उनके गुरु थे। तेरहवीं के दिन राजमाता आयी भी थीं। कस्बे के सारे ब्राह्मणों अनाथों गरीबों को भोज दिया गया। दवजी को राजमाता ने खूब भारी दक्षिणा दी। अभी तेरहवीं समाप्त भी नहीं हुई कि माँ ने स्नान किया साड़ी पहनी ठाकुर जी की पूजा की और यही कहती रहीं—ठाकुर जी! मेरा भी पुण्य स्वीकारो। उनके बिना अब तो नहीं रह पाऊँगी—और दूसरे दिन सवेरे उनकी अर्थी ही उठी। कैसी पवित्र मृत्यु हुई दोनों की। दवजी ने माँ का दाह-संस्कार किया।

श्रीधर बाबू अन्धकार में बैठे माता-पिता की गाथा सुनते हुए अँधेरे में बैठे रहे थे। माँ बापू के लिए वे निरुपाय हो गये। उनकी आँखों में आँसू बह रहे थे। कुछ समय पर, घर के सारे बन्धु-बान्धव एक-एक करके घटनाओं में लिपटे उनके सामने से अँधेरे पट पर उभर रहे थे विलीन हो रहे थे। एक यात्रा की भाँति सब क्रमागत आ-जा रहा था। रह-रहकर भाइयों का व्यवहार उन्हें अखर रहा था। अपने पर आत्मग्लानि होने लगी कि वे माँ-बापू की सेवा तक न कर सके।

सरो के लिए सम्पूर्ण चिन्ता थी। उन्हें लग गया कि मेरा देह और मन दोनों से ही टूट गयी थी। मकान भी खँडहर होने की स्थिति में था। पीछे की दीवार गिर गयी थी। इस साल पानी काफी गिर रहा था और किसी भी समय रसोईघर का सारा हिस्सा बह सकता है। बड़े पिता के जमाने में भले ही कुछ मरम्मत होती रही हो लेकिन गत चालीस बरस से घर की एक शहतीर तक नहीं बदली गयी थी। पिछली रात में जब कड़ककर बिजली चमकी तब पूरा घर काँप कर आलोकित हुआ। उसके बाद काफी देर तक बादल गड़गड़ाते रहे। दीपक हवा में जाने कब बुझ गया था लेकिन सरो पति के वक्षस्थल पर सिर रख बरसों बाद सुखी सो रही थी।

श्रीपत बाबू के सामने सबसे बड़ी समस्या थी गंगो की। यद्यपि उस का रोग क्षय की बिल्कुल अन्तिम अवस्था पर पहुँच चुका था लेकिन फिर भी वे चाहते थे कि किसी प्रकार कस्बे में खुल गये क्षय के अस्पताल में भर्ती करवा दें। नारायण बाबू के द्वारा यह काम कठिन नहीं था लेकिन गंगो इसके लिए तैयार ही नहीं थी। उसका तर्क था कि जब वह इस घर को छोड़कर बाबूजी के साथ गौरों नहीं गयी जबकि माँ-बाबू के बाद यहाँ कोई था भी नहीं तब भला अब अस्पताल जाकर क्या करेगी? मरने के लिए वह वहाँ नहीं जाएगी। वह जानती है कि क्षय के रोगी की इस अवस्था के बाद मात्र मरना ही है। नारायण बाबू ने भी श्रीपत बाबू को समझाया कि अस्पताल में ले जाना बेकार है। गंगो का रोग न केवल असाध्य है बल्कि अन्तिम सीमा पर है। श्रीपत बाबू उदास हो गये। अपने चारों ओर फिर उन्हें अँधेरा नजर आने लगा।

आठ आठ महीने हो गए थे कांग्रेस में काम करते। कांग्रेस-मंत्री बुलाकर नागर का बड़ा आग्रह था कि श्रीधर बाबू स्थानीय कांग्रेस में काम करें। आपसी असन्तोष पद-लोलुपता लोगों में काफ़ी बढ़ गयी थी। जनता से नेता लोग छूटने लगे थे। कहीं आगे पर राजनीतिक वार्तालाप की गरमा-गरमी शुरू होने लगी थी। इन आठ महीनों में वे समझ गये थे कि वे फिर दलदल में फँस गए हैं। लोगों ने जिस उत्साह के साथ स्टेशन पर स्वागत से लेकर उनके कांग्रेस में आने को लिया था उसमें दरार पड़ गयी थी। श्रीधर बाबू गांधीजी के मार्ग को बारम्बार लोगों के सामने रखते लेकिन कांग्रेसियों का ध्यान अब इस बात पर लगा था कि निकट भविष्य में विश्व-युद्ध की समाप्ति के बाद क्या होगा? क्योंकि हिरोशिमा पर अणु बम गिराया जा चुका था और युद्ध स्थगन की बातें होने लगी थीं। राजनीति में अब मात्र यही चर्चा थी कि अंग्रेज भारत को कब तक स्वाधीनता देंगे और यदि नहीं दी तो क्या गांधीजी फिर "भारत-छोड़ो" आन्दोलन छेड़ेंगे? अन्तर्राष्ट्रीय परिस्थिति यही हो रही थी कि भारत स्वाधीन होकर रहेगा। और जब स्वाधीनता मिल ही रही है—आज या कल तो फिर मंत्री कौन-कौन होंगे? चुनावों में टिकट किसे मिलेगी? दिल्ली कौन जाएगा तथा प्रादेशिक विधान सभाओं में कौन जाएगा? और इस खींचातानी में कांग्रेस संस्था कांग्रेस के रचनात्मक कार्यक्रमों पर भला किसका ध्यान रहता? लोगों का यह अनुमान यह भी था कि श्रीधर बाबू यहीं राजनीति में घुस कर कोई पद-प्राप्ति की कोशिश तो नहीं कर रहे हैं?

गांधीजी तथा दल के अन्य नेता छूट गये थे। अंग्रेजों ने भारतीय स्वाधीनता के प्रश्न पर वार्ताएँ आरम्भ कर दी थीं। देश के विभाजन को लेकर विभिन्न राजनीतिक दलों में मतभेद था। कांग्रेस संस्था का यह हाल हो चला था कि जैसे वह पीत रूप हो यहाँ कि पात्र-यात्राएँ तेजी से जाकर बिना किसी व्यवस्था का ध्यान किये अपने को सजाकर मंच की तरफ़ दौड़ जाने की तेजी में होते हैं। जबकि श्रीधरबाबू मंच और पीछे रंग दोनों में ग्रीनरूम को आधारभूत महत्त्वपूर्ण मानकर काम करना चाहते थे इसलिए वे प्रत्येक व्यक्ति को बाधक दिखलायी देते क्योंकि उसकी अपनी उपयोगिता अब ग्रीनरूम की अपेक्षा मंच पर ही थी इसलिए ग्रीनरूम अब मात्र माध्यम रह गया था क्योंकि अंतिम रूप से पर्दा उठने की तैयारी हो चुकी थी। लोगों में श्रीधर बाबू की अब धीरे-धीरे आलोचना होने लगी कि उन्हें राजनीति की कोई समझ नहीं है। वे जिस रचनात्मक कार्यक्रम पर जोर देना चाहते हैं अब वह कांग्रेस का काम नहीं है।

कांग्रेस राजनीतिक संस्था है। गांधीजी ने इसीलिए चर्खा-संघ आदि रचनात्मक कार्यक्रमों के लिए अलग संस्थाएँ खड़ी कर दी हैं। श्रीधर बाबू की राजनीति की समझ बड़ी पुरानी है। अन्त में कांग्रेस-संगठन का काम छोड़कर जब वे कांग्रेस से अलग होने लगे तो लोगों ने उन्हें खादी-भण्डार में काम करने के लिए बाध्य किया—लेकिन श्रीधर बाबू तैयार न हुए। वे अन्तिम रूप से समझ गये कि उनकी कोई सामाजिक उपयोगिता नहीं है। वे जिस पथ पर भी बढ़ते हैं वहाँ थोड़ी दूर चलने पर ही दो मार्ग फूटने लगते हैं। एक पथ पर जाने की आवश्यकता ही नहीं होती बल्कि उस पथ पर तो आप अनेकों के साथ पीढ़ियों से पीढ़ियों तक के लिए खड़े हुए होते हैं। दूसरे पथ पर जाने के लिए जाने कितनी ही वर्षों की आवश्यकता पड़ती है। उस पथ पर गिनती के ही लोग चल रहे होते हैं। कुछ को यह पथ जन्म से प्राप्त हुआ रहता है। कुछ उसे अर्जित करते हैं। इसके लिए तब न आदर्श न स्वत्व किसी भी विवेक का कोई प्रश्न नहीं रहता। यह पथ तो स्वतः सिद्ध होता है। जिसे विवेक से प्राप्त नहीं किया जा सकता।

इस बीच श्रीधर बाबू जी तोड़ परिश्रम करके महाभारत का हिन्दी अनुवाद करने में लग थे। दो एक छोटी-मोटी पुस्तकों के अनुवाद प्रकाशकों ने यह कह कर लौटा दिये थे कि भाषा आपकी थोड़ी पण्डिताऊ है, दूसरे, ब्रह्मचर्य एवम् धर्म संबंधी पुस्तकों की अब कोई पूछ नहीं है।

जीवन में सम्पूर्ण रूप से घिरे, परन्तु एकान्त में रह जाने के लिए वे बाध्य थे।

दिन प्रतिदिन मरो की स्थिति बिगड़ती जा रही थी। अब सब कुछ निश्चित भविष्य सा लग रहा था। जिससे विद्रोह नहीं किया जा सकता था बल्कि जिसे स्वीकारने में ही गति थी। श्रीधर बाबू सवेरे चार बजे उठ जाते स्नान-ध्यान के बाद अपने तथा मुन्नी के लिए भोजन बनाकर मरा के लिए पथ्य बनाकर व दस बजे के आस-पास अपने लिखने-पढ़ने के काम में लग जाते। जिन दिनों कॉलेज में जाते थे मुन्नी को सिमट-सिमट कर घर का सारा काम करना पड़ता था। अब वे सभी दायित्वों से मुक्त थे। मरो उन्हें टोकती रहीं मुन्नी मना करती रही लेकिन पता नहीं आज कहाँ से सहसा वे इतने उत्साह में आ गए थे कि माँ-बेटी दोनों को चुप रह जाना पड़ा।

होली हो चुकी थी। चैत पूरा हो रहा था। दफ्तर ने उनका रिटायरमेंट कर दिया था। आठ-दस मास के परिश्रम से उन्होंने महाभारत के आदि-पर्व सभा पर्व एवम् वन-पर्व समाप्त कर लिये थे। बनारस के एक प्रकाशक ने उन अनुवादों को प्रकाशित करना स्वीकार किया था। अब वे लगभग पूरी तरह से अपने को सारी सामाजिकताओं से काट बैठे थे। घंटे-आध घंटे के लिए सरो के सिरहाने बैठ जाते। मुन्नी भी पास बैठी होती। श्रीधर बाबू कभी-कभी विचलित हो जाते कि पता नहीं कल क्या हो ? सरो नहीं होगी तो ? और प्रायः ऐसे ही समय सरो उन्हें टोकती होती

—देखिए, आपने बाबूजी के पत्र का उत्तर भी नहीं दिया न ?

—भूल गया था। कल जरूर दे दूँगा।

—देवव्रत की परीक्षाएँ कब समाप्त होंगी बाबू जी ने लिखा था न ?

—यह तो उसका पहला साल है बी०एस-सी० का।

—तो उसे बुला लो।

—क्यों ? आ जाएगा परेशान क्यों होती हो ?

—मैं चाहती हूँ एक बार सुशीला भी और आ जाती।

—वो होली पर तो आयी थी।

—लेकिन अब मेरा क्या ठीक है ?

—फिर तुमने ऐसी वैसी बातें शुरू कर दीं।

—कैसी ? क्या मैं नहीं जानती हूँ ? मन छलने से क्या लाभ ?

—ठीक है। लिख दिया जाएगा।

—मैं चाहती हूँ राखी पर बुला लो। कान्ता को भी एकबार देख लेती।

—लेकिन दादा-भाभी क्या आयेंगे ?

—एक वो ही इन्दौर में रहते हैं अब यहाँ हैं ही नहीं सुनेंगे तो क्या कहेंगे ? मैंने कभी कान्ता को मुन्नी और सुशीला से कम नहीं समझा। मैं एकबार सबको देख लेना चाहती हूँ।

श्रीधर बाबू ने तीनों पत्र डाल दिया कि आप लोग आ जाएँ। सरो की हालत अत्यन्त नाजुक हो गयी है। सुशीला और कान्ता को भी सूचना कर दी गयी कि एक बार आ कर मिल जाओ।

रक्षाबन्धन पर सरो के माता-पिता देवव्रत सुनीता, कान्ता सब अपने बाल-बच्चों के साथ आ गये। कान्ता अपने 'काका जी' से खूब लड़ी। श्रीधर बाबू ने देखा कि देवव्रत अब काफी बड़ा हो गया था। सुनीता और कान्ता के बच्चों ने आकर घर को वन की भाँति गुँजा डाला।

आज रात भर घर के सारे लोग सरो के सिरहाने बैठे रहे। निश्चित सा हो गया था कि आज की रात सरो की अन्तिम रात है। सरो के पिता जी सिरहाने बैठे गीता का पाठ सुनाते रहे। सबेरे उधर सूर्योदय हो रहा था और इधर सरो की देह छूटी। घर में हाहाकार मच गया। आधी रात के पहले तक कभी कभी मंद आवाज तथा खुली पलकों से सरो कुछ बोलती रही देखती रही। उसके मुख पर अत्यन्त शान्ति सुख तथा सन्तोष आ गया था। ऐसा भोर का सा सौन्दर्य भी आ गया था जैसे उसे किसी बात की कोई कामना नहीं रह गयी थी।

उसे धरती पर लिटा दिया गया था। गंगाजल तथा तुलसीदल मुँह में रख उसने यह भवलोक छोड़ ठाकुरधाम की यात्रा आरंभ की।

किसीके पास किसी के लिए कोई शब्द नहीं थे। बच्चों को छोड़ सब के पास अपने भीतर ऐसा एकान्त बन रहा था जो अपने ही में बज रहा था। सरो का दाहदाह कर सब शाम को लौटे। श्रीधर बाबू को लगा कि वे यहाँ क्या सरो के इस महान अन्तिम कार्य को सम्पन्न करने के लिए ही जीते थे?

तेरहवीं भी हुई। बिलखती सुनीता और कान्ता को उनके दूल्हे ले गये। सास ने बड़ा आग्रह किया कि वे भी छोरों चलें। श्रीधर बाबू मुश्किल से इस बात पर राजी हुए कि थोड़े दिनों बाद वे आएँगे। सरो पहले ही अपनी माँ से कह गयी थी कि गुनी को भी अब अपने साथ ही ले जाएँ।

सरो की मृत्यु के बीस दिन बाद गुनी तथा देवव्रत आगरा नाना-नानी के साथ सौरों के लिए चल दिये। स्टेशन पर जब वे बिलखती गुनी तथा उदास देवव्रत को बिदा दे रहे थे तो उन्हें लगा कि जैसे भीतर का सब कुछ बाहर आना चाहता है।
कितनी तेजी से पत्नी पुत्र पुत्रियों सबने उनसे बिदा ली थी।
क्या यह बिगत ने उनसे बिदा ली थी?

जब वे कल तक के भरे-पूरे घर में पहुँचे साँझ घिर चुकी थी। सारा घर उदास था। कहीं से कोई स्वर नहीं आ रहा था और न आने की आशा ही थी। जो शब्द थे वे भी पृष्ठभूमि के थे और पृष्ठभूमि में तो अनेकों स्वर हो सकते हैं। काफी देर तक वे आँगन में खड़े रहे। उपरान्त वे बँगलाई की ओर बढ़े और पहला स्वर बँगलाई का था जिसने उस घर का उस ऐकान्तिक साँझ का कठोर मौन तोड़ा। यद्यपि उसके अंदर अनेक स्वर थे। सास-ससुर के आदेश थे
—दखिए, अपने स्वास्थ्य का ध्यान रखिएगा।
—क्यों नहीं आप भी कुछ दिनों सौरों चलकर रहते?
ये शब्द ये वाक्य ऐसे ही शब्द ऐसे ही वाक्य कानों में बज रहे थे। मानसून चल रहा था। वृष्टि थमने का नाम ही नहीं ले रही थी। तेज हवा के कारण पानी की बौछार से दीवारें ओसारा सब भीग रहे थे।

सामने से सरो को कैसा अन्तिम यात्रा के लिए सजाया था। हाथ-पैरों में मेंहदी महावर लगायी थी वाल बाढ़ थे। सरो जिस बनारसी साड़ी को पहन

कर इस घर में बहू बनकर आयी थी उसी साड़ी में उसका अन्तिम शृंगार किया गया था। समस्त अलंकार पहनाये गये। पाँवों में पायल और बिछिया मेंहदी से रगड़ कर चमकायी गयी थीं और सरो के पैरों में कैसी सुन्दर हो उठी थीं जैसे सरो अभी चलने लगेगी और सारा घर पायल-बिछिया से गुंजित हो जाएगा। माँग और टीका कम सुन्दर नहीं लग रहे थे। लगता कि स्वप्न में है। माया भी नहीं है। कैसे धाड़ें मार कर सरो की माँ अर्थी पर गिर कर बेहोश हो गयी थी। सुशीला और कान्ता को सम्भालना कठिन हो रहा था। रतन और गुनी के तो आँसू तक पथरा चुके थे। और सरो जैसे इसी महायात्रा-सुख के लिए पच्चीस वर्षों तक उसकी प्रतीक्षा करती रही थी। जैसे ही अवसर आया एक दिन भी नहीं रुकी। रोग से अत्यन्त सूख-सकुड़ कर वह लोथड़ी हो गयी थी। रंग सफेद हो गया था। फिर भी अर्थी पर लेटी कैसी निश्चिन्त सुखी सन्तुष्ट लग रही थी। कोई परिताप नहीं था मुख पर। कोई कामना शेष नहीं लग रही थी। जैसे वह विराट समापन हो। पूरा आकाश भर लिया हो। सांगोपांग सम्पन्न हो रही हो। न ऊपर न नीचे कोई भी इस सम्प्रयाण से वंचित न रहा हो। सम्पूर्ण आलाप विस्तार ताल के साथ राग का विसर्जन हुआ हो। वह निष्णात हंसिनी थी।

वृष्टि तेज हो गयी थी। तिरछे पानी में भीग रहे थे। वे ऊपर जाना चाहते थे लेकिन क्या करना था वहाँ? कौन था वहाँ जिसके लिए जाना था? सब जा चुके थे। कुछ दिनों के लिए नाती-नातिनों ने घर को नये संगीत से गुंजित कर दिया था। इन नाती-नातिनों को यथावत छोड़कर 'बहू' स्मशान-पथ से लौट गयी थी। बस्ती के इस एकमात्र पथ को साक्षी बना वह पालकी में बैठकर आयी थी और आज अपनी देह से उत्पन्न प्रजा के बीच उसी पथ से सबको बन्धु बना लौट गयी है।
जिसके परिवार थे वे सब अपनी अपनी दिशा में लौट गये थे। केवल वे ही इस भाद्रपद की आरम्भ होती हुई विलम्बित रात में भीगते बैठे हैं। पानी और

पलकें भीगनी शुरू हुई थीं। बाहर की वृष्टि क्रमशः अन्तर में भी होने लगी थी। उनका पुरुषार्थ दीमक खायी पुस्तक था। आज उसका कोई मूल्य नहीं था!

बड़े भाई ने उनके परिवार की अवमानना की। उनकी पत्नी को चरित्रहीन कहा क्योंकि वे किसी से कुछ भी बताकर नहीं गये थे। उस पर उन्होंने क्या अर्जित किया? यह टूटा घर? पानी उलीचतीं दीवारें? पत्नी की मृत्यु? गुनी की अपंगता? और, आज की यह असमाप्त लगने वाली भादव की रात? वे चौंक पड़े

—सब व्यर्थ गया श्रीधर! सब व्यर्थ गया।

और धोती का खूँट आँखों पर रख बिसूरने लगे। लालटेन साथी नहीं रहना चाहती थी। हवा बारंबार उसे धमका कर अगत्या बुझा गयी। बाहर गरज गरज के साथ मूसलाधार बारिश हो रही थी। आकाश को कोड़े लगाये जा रहे थे और हवा टूट-टूट पड़ रही थी। श्रीधर बाबू जैसे सब कुछ मीटा जाने को व्याकुल हो उठे। लेकिन वे क्या नहीं जानते थे कि जिन अस्त्रों को लेकर वे जीवन में लड़े थे वे आदर्श थे। आदर्शों का मुलम्मा तो पहली ही चोट में उतर जाता है। युधिष्ठिर आदर्श थे इसीलिए मात्र निमित्त थे। महाभारत युधिष्ठिर ने नहीं जीता वह तो कृष्ण-अर्जुन थे जिन्होंने किसी भी नीति को पालन करने वाली नीति अपनाकर युद्ध जीता था। सत्य जीता था कि नहीं यह वेद व्यास भी नहीं कह सके।

स्वस्थ हो लालटेन फिर जलायी और निर्णय किया कि इस बार वे "मनुष्य का इतिहास" लिखेंगे। लालटेन उठायी और किताबों की आलमारी में कागज ढूंढने लगे। एक कपड़े में गोल लिपटी कोई चीज कड़ी-कड़ी सी लगी। काफी मोटी और लम्बी थी। खोला। ढेर सारे कागज थे। बड़े पुराने कागज थे। कागजों पर पुरानेपन के दाग पड़ गये थे। सहसा याद आया कि ये ही कागज वे हैं जो इन्दुदीदी ने एक बार काका साहब की आलमारी में से चुरा कर दिये थे। काका

साहब इन कागजों को ताले में बन्द रखते थे। खास तरह का यह कागज उनके अपने लिखने के लिए था। इन्दु दीदी ने कहा था कि जिस दिन तुम कोई महत्त्वपूर्ण पुस्तक इन कागजों पर लिखोगे तब तुम्हें दीदी की याद आएगी। कागज लगभग उतने ही थे। उन्हें झाड़कर मेज पर रखा और उन्हें याद आया कि संभवत: इसी कोने में बैठकर ही तो ' राज्य का का इतिहास" लिखा था। तब वे युवक थे। राज्य की लघुपरिसीमा से निकल कर अब उनके सामने मनुष्य जाति सफलताओं असफलताओं के साथ खड़ा था। युद्ध ही मानव जाति का इतिहास रहा है। युद्ध ही एक संस्कृति को मजबूत करने के लिए आता है तथा दूसरे का शीलारोपण कर जाता है। युद्ध-कला के विकास का ही मानव का इतिहास या विकास कहा जाता है। इसीलिए यह युद्ध-भाव व्यक्तियों, जातियों तथा युगों अवस्थाओं में निहित रहता है। और चूंकि युद्ध होना ही जीवन के लिए है इसीलिए नीति आदर्श संस्कृति, धर्म किसी का कोई महत्त्व नहीं। वे यह सब सोच रहे थे। अकेली लालटेन और भादव की मूसलाधार वृष्टि एकदम तेज हुआ जाती थी।

वे लिख रहे थे। अकेली लालटेन और भादव की मूसलाधार वृष्टि तेज हुआ, दीवारों से टकराकर यह आया हुआ चारों ओर का जल प्रतिध्वनित था—वे लिख रहे थे

मानव युद्ध का पर्याय है। नीति धर्म अवतारी पुरुष राजनीति विज्ञान सब युद्धभाव को युद्ध कौशल को विभिन्न नामों से विभिन्न युगों में सज्जित करते आए है। इसीलिए युद्ध हमारे रक्त मांस-मज्जा का अनिवार्य अविभाज्य अंग है। लड़ना प्राकृतिक है। न लड़ने के लिए प्रयास करना होता है। इसीलिए 'हिंसा' के लिए स्वीकारात्मक शब्द है 'अहिंसा' तो अस्वीकारात्मक संज्ञा है।

मानव इतिहास का आरम्भ किस काल में हुआ इसका निर्णय करना कठिन है। विभिन्न मत हैं, हो सकते हैं। लेकिन हम देखते हैं कि अलौकिकता धर्म, कला राजनीति एवम विज्ञान ये वे प्रमुख सोपान हैं जिन पर से होकर सभ्यता का साथ आया है। कोई नहीं जानता कि इस अलौकिकता की उपासना तक आने में सार्थ का कितनी हजार शतियों के हिमयुग सावार्जों के भूमण्डल एवम मरुस्थली विस्तार पार करने पड़े होंगे। उन दिनों की समाज रचना का तथा पारिवारिक संगठन का क्या स्वरूप रहा होगा इसका कोई पुरातत्वी प्रमाण उपलब्ध नहीं। प्राचीनतम जो लब्ध सामग्री उपलब्ध है वह वेद है। वेद इतिहास भी हैं इस की शोध अभी हमारे लिए शेष है। फिर भी यह तो स्पष्ट ही है कि वेद-कालीन श्लोकों-स्तोत्रों की भाषा छन्द अलंकार एव भावों की प्रयोक्ता-जाति बर्बर नहीं थी बल्कि काफी समुन्नत थी। और कला के इन शिखरों तक पहुँचने में उसे हजारों बरस की सामाजिक तपस्या करनी पड़ी होगी। इस प्रकार हम आज जिस मनुष्य के इतिहास को जानते हैं वह मात्र दो हजार वर्ष का है, नगण्य है।

वेदों एवम अन्य धर्मग्रन्थों में जिस प्लावन देवासुर संग्राम का वर्णन है उसे मात्र पुराण या धार्मिक उपाख्यान कह दिया जाता रहा है इसलिए हम आज तक इतिहास के कितने बड़े परिवर्तन संक्रमण से वंचित रह हैं इसकी कल्पना नहीं की जा सकती। कदाचित यह प्लावन सृष्टि एवम जीव-जाति के इतिहास में महानतम घटना थी। प्लावन के उस पार जो मानव-यात्रा है उसके सन्दर्भ में हमारी वर्तमान प्रगति विकास का आनुपातिक विश्लेषण करना होगा। क्योंकि यह भी सम्भव है कि यह प्लावन मानव नियोजित रहा हो। इसके नियामक सुर भी हो सकते हैं असुर भी। ऐसी स्थिति में इतिहास को नयी व्यवस्था देनी होगी।

यदि प्लावन को आधार मान लें तो उस काल की संस्कृति एवम इतिहास को हम पूर्व-प्लावन संस्कृति तथा आज को उत्तर-प्लावन संस्कृति मान सकते हैं। इस प्रकार हम एक ऐतिहासिक रीढ़ प्राप्त कर लेते हैं जिसके दोनों ओर दो प्रकार की मानवीय संस्कृतियाँ विकसित हुई और

मानव इतिहास का आरम्भ किस काल में हुआ इसका निर्णय करना कठिन है। विभिन्न मत हैं, हो सकते हैं। लेकिन हम जानते हैं कि अलौकिकता धर्म कला राजनीति एवम् विज्ञान ये वे प्रमुख सोपान हैं जिन पर से होकर सभ्यता का सार्थ आया है। कोई नहीं जानता कि इस अलौकिकता की उपासना तक आने में सार्थ को कितनी हजार शतियों के हिमयुग, ज्वालाओं के भूमण्डल एवम् मरुस्थली विस्तार पार करने पड़े होंगे। उन दिनों की समाज रचना का तथा पारिवारिक संगठन का क्या स्वरूप रहा होगा इसका कोई पुरातत्त्वी प्रमाण उपलब्ध नहीं। प्राचीनतम जो लेखबद्ध सामग्री उपलब्ध है वह वेद है। वेद इतिहास भी है इस की खोज अभी हमारे लिए शेष है। फिर भी यह तो स्पष्ट ही है कि वेद-कालीन श्लोकों-स्तोत्रों की भाषा छन्द अलंकार एवं भावों की अभिव्यक्ति-शक्ति बर्बर नहीं थी बल्कि काफ़ी समुन्नत थी। और कला के इन शिखरों तक पहुँचने में उसे हजारों बरस की सामाजिक तपस्या करनी पड़ी होगी। इस प्रकार हम आज जिस मनुष्य के इतिहास को जानते हैं वह मात्र दो हजार वर्ष का है नगण्य है।

वेदों एवम् अन्य धर्मग्रन्थों में जिस प्लावन देवासुर संग्राम का वर्णन है उसे मात्र पुराण या धार्मिक उपाख्यान कह दिया जाता रहा है इसलिए हम आज तक इतिहास के कितने बड़े परिवर्तन संक्रमण से वंचित रहे हैं इसकी कल्पना नहीं की जा सकती। कदाचित् यह प्लावन सृष्टि एवम् जीव-जाति के इतिहास में महानतम घटना थी। प्लावन के उस पार जो मानव-यात्रा है उसके सन्दर्भ में हमारी वर्तमान प्रगति विकास का मानदण्डिक विश्लेषण करना होगा। क्योंकि यह भी सम्भव है कि यह प्लावन मानव नियोजित रहा हो। इसके नियामक सुर भी हो सकते हैं असुर भी। ऐसी स्थिति में इतिहास की नयी व्यवस्था देनी होगी।

यदि प्लावन को आधार मान लें तो उस काल की संस्कृति एवम् इतिहास को हम पूर्व-प्लावन संस्कृति तथा आज को उत्तर-प्लावन संस्कृति मान सकते हैं। इस प्रकार हम एक ऐतिहासिक रीढ़ प्राप्त कर सकते हैं जिसके दोनों ओर दो प्रकार की मानवीय संस्कृतियाँ विकसित हुईं और